अर्थ—जो लोग कच्चा तथा पकाया हुआ मांस और अण्डों को खाते हैं उनका हम निषेध करें, इस मंत्र में मनुष्य के लिये सब प्रकार के मांस का निषेध किया है फिर सब प्राणियों के लिये मांस अन्न कैसे होसक्ता है ।

जो लोग इसके यह अर्थ करते हैं कि प्राणीमात्र का सब कुछ अन्न है वह विष तथा अन्य मलादि पदार्थ जो अभक्ष्य हैं उनको भक्ष्य कैसे ठहरासक्ते हैं, यदि यह कहाजाय कि कृमि कीटादिकों के लिये मल भक्ष्य है तथा ओषधि आदिकों में विष भक्ष्य है तो इसप्रकार भी भक्ष्याभक्ष्य योग्यतानुसार हुआ अर्थात् कृमि प्राणियों के लिये मल भक्ष्य और अन्य मनुष्य प्राणियों के लिये अभक्ष्य है, एवं योग्यतानुसार मीमांसा करने से यह सिद्ध होता है कि कुत्ते आदि अन्न गिद्धादिकों के लिये भक्ष्य और मनुष्यों के लिये अभक्ष्य है, और जो यह कथन कियागया है कि उक्त प्रकार से जानने वाले के लिये कोई अनन्न नहीं, इसका तात्पर्य्य यह है कि जो पुरुष उक्त अन्न की परिभाषा को जानता है वह इस बात को भलीभांति जानता है कि अमेध्य से अमेध्य पदार्थ भी किसी न किसी का अन्न है, एवं उसके ज्ञान में कोई भक्ष्य पदार्थ अनन्न नहीं किन्तु सब अन्न ही है ॥

सं०—अब प्राण के वस्त्र कथन करते हैं :—

सहोवाच—किं मे वासो भविष्यतीत्याप इति होचुस्तस्माद्वा एतदशिष्यन्तःपुरस्ताच्चोपरिष्ठाच्चाद्भिः परिदधति । लम्भुको ह वासो भवत्यनग्नो ह भवति ॥ २ ॥

अर्थ—वह प्रसिद्ध प्राण इन्द्रियों से बोला कि मेरा वस्त्र क्या होगा तब इन्द्रिय स्पष्टतया बोले कि जलही आपका वस्त्र होगा, इस कारण निश्चयकरके अन्न को खाते हुए पहिले और पीछे जलों से अन्न को वस्त्र पहनाया जाता है, स्पष्ट है कि जो पुरुष उक्त प्रकार से जानता है वह सदा ही वस्त्रों को लाभ करता है कभी नंगा नहीं रहता ॥

सं०—अब उक्त उपदेश का प्रभाव कथन करते हैं:—

तद्धैतत्सत्यकामो जाबालो गोश्रुतये वैयाघ्रपद्यायोक्त्वोवाच—यद्यप्येनच्छुष्काय स्थाणवे ब्रूयाज्जायेरन्नेवास्मिञ्छाखाः प्ररोहेयुः पलाशानीति ॥ ३ ॥

अर्थ—यह प्रसिद्ध उपदेश सत्यकाम जाबाल ने व्याघ्रपद नामक ऋषि के पुत्र गोश्रुति नामक ऋषि को करते हुए कहा कि यदि यह उपदेश शुष्ककाष्ठ के लिये भी कहा जाय तो निश्चयपूर्वक उसमें शाखा निकल आवेंगी और पत्र भी निकल आवेंगे ॥

सं०—अब परमात्मप्राप्ति का उपाय कथन करते हैं:—

अथ यदि महज्जिगमिषेदमावस्यायां दीक्षित्वा पौर्णमास्याᳩ रात्रौ सर्वौषधस्य मन्थं दधिमधुनोरुपमथ्यज्येष्ठायश्रेष्ठाय स्वाहेत्यग्नावाज्यस्य हुत्वा मन्थे सम्पातमवनयेत् ॥ ४ ॥

अर्थ-इसके अनन्तर यदि महान् ब्रह्म को प्राप्त करना चाहे तो अमावस्या तिथि को दीक्षित होकर पौर्णमासी की रात्रि में सब प्रकार की औषधियों को मथ दधि और मधु मिलाकर "ज्येष्ठाय श्रेष्ठाय स्वाहा" पढ़कर अग्नि में उक्त आज्य का हवन करे और स्रुवा में शेष रहे घृतभाग को मन्थ नामक पात्र-विशेष में छोड़े ॥

वसिष्ठाय स्वाहेत्यग्नावाज्यस्य हुत्वा मन्थे सम्पातमवनयेत्।
प्रतिष्ठायै स्वाहेत्यग्नावाज्यस्य हुत्वा मन्थे सम्पातमवनयेत्।
सम्पदे स्वाहेत्यग्नावाज्यस्य हुत्वा मन्थे सम्पातमवनयेत् ।
आयतनायस्वाहेत्यग्नावाज्यस्य हुत्वा मन्थे सम्पातमवनयेत् ॥५॥

अर्थ-" वसिष्ठाय स्वाहा " यह पढ़कर अग्नि में आज्य का हवन करे, शेष भाग को मन्थ नामक पात्र में छोड़े " प्रतिष्ठायै स्वाहा " यह पढ़कर अग्नि में आज्य का हवन करे, शेष भाग को मन्थ नामक पात्र में छोड़े "सम्पदे स्वाहा " यह पढ़कर अग्नि में आज्य का हवन करे, शेष भाग को मन्थ नामक पात्र में छोड़े " आयतनाय स्वाहा " यह पढ़कर अग्नि में आज्य का हवन करे, शेष भाग को मन्थ नामक पात्र में छोड़े ॥

सं०-अब परमात्मा की स्तुति प्रार्थना उपासना कथन करते हैं :—

अथ प्रतिसृप्याञ्जलौ मन्थमाधाय जपत्यमो नामा-
स्यमा हि ते सर्वमिदᳩ स हि ज्येष्ठः श्रेष्ठो राजा-
धिपतिः स मा ज्यैष्ठ्यᳩ श्रैष्ठ्यᳩ राज्यमाधि-
पत्यं गमयत्वहमेवेदᳩ सर्वमसानीति ॥ ६ ॥

अर्थ-होम की समाप्ति के अनन्तर यजमान अग्नि से पीछे हटकर मथन की हुई सामग्री के शेष भाग को अञ्जलि में रखकर मन .. जाप करे कि आप "अम" नाम वाले हैं, क्योंकि यह सब तुम्हारी ही रचना है आपही सबसे बड़े तथा

श्रेष्ठ हैं, आपही राजा और हमारे अधिपति = स्वामी हैं, सो आप मुझको भी ज्येष्ठता श्रेष्ठता तथा राज्य और आधिपत्य प्राप्त करायें, मैं भी आपकी कृपा से इन सब को प्राप्त होऊं, यह मेरी विनयपूर्वक प्रार्थना है ॥

सं०-अब यजमान का आचमन करना कथन करते हैं :—

अथ खल्वेतयर्चा पच्छ आचामति तत्सवितुर्वृणी-
मह इत्याचामति । वयं देवस्य भोजनमित्याचा-
मति श्रेष्ठꣳ सर्वधातममित्याचामति । तुरं
भगस्य धीमहीति सर्वं पिबति ॥ ७ ॥

अर्थ-प्रार्थना के अनन्तर निश्चयकरके इस वक्ष्यमाण मंत्र से विधिपूर्वक एक २ पाद पढ़कर आचमन करे, उस सर्वोत्पादक ब्रह्म को मैं स्वीकार करता हूं, ऐसा बोलकर एक आचमन करे, हे दिव्यगुणसम्पन्न ! आप हम उपासकों को भोजन प्रदान करें. यह बोलकर दूसरा आचमन करे, आप श्रेष्ठ सम्पूर्ण पदार्थों के उत्पन्न करने वाले हैं, ऐसा बोलकर तीसरा आचमन करे, हे सर्वत्र व्यापक ऐश्वर्य्यसम्पन्न हम आपका ध्यान करते हैं, इस प्रकार बोलकर सब पीले ॥

भाष्य—परमात्मा की स्तुति, प्रार्थना तथा उपासना के अनन्तर आचमन करे, जिसकी विधि इस प्रकार है कि आचमनी नामक पात्र में से दक्षिण हाथ की हथेली में जल लेकर निम्नलिखित वाक्यों से एक एक आचमन करे अर्थात् "तत्सवितुर्वृणीमहे" इससे एक "वयं देवस्य भोजनं" इससे दूसरा "श्रेष्ठं सर्वधातमम्" इससे तीसरा और "तुरं भगस्य धीमहि" यह पढ़कर सब पीजाय, यह सम्पूर्ण मंत्र ऋग्० ५।४।२८।१ में इस प्रकार है कि:—

तत्सवितुर्वृणीमहे, वयं देवस्य भोजनम् ।
श्रेष्ठं सर्वधातमम्, तुरं भगस्य धीमहि ॥

सं०—अब अन्य विधि कथन करते हैं:—

निर्णिज्य कꣳसं चमसं वा । पश्चादग्नेः संविशति
चर्मणि वा स्थण्डिले वा । वाचंयमोऽप्रसाहः स
यदि स्त्रियं पश्येत् समृद्धं कर्मेति विद्यात् ॥ ८ ॥

अर्थ-कंस पात्र और चमसादि पात्रों को धो माजकर रखने के अनन्तर अग्नि के पृष्ठ भाग में मृगचर्म वा केवल भूमि पर विधिपूर्वक चुपचाप होकर काम क्रोधादि के वशीभूत न होता हुआ वह यजमान बैठजाय, यदि उस काल

में स्त्री को देखे तो काम सिद्ध होगया, यह समझे ॥

सं०—अब उक्त विषय में प्रमाण कथन करते हैं:—

तदेषश्लोको—यदा कर्मसु काम्येषु स्त्रियꣳ स्वप्नेषु पश्यति। समृद्धिं तत्र जानीयात्तस्मिन्स्वप्ननिदर्शने। तस्मिन्स्वप्ननिदर्शने ॥ ६ ॥

अर्थ—उक्त विषय में यह श्लोक प्रमाण है कि जब काम्यकर्मों में स्वप्न में स्त्री को देखे तो उस स्वप्न के देखने में समृद्धि जाने ॥

भाष्य—" तस्मिन्स्वप्ननिदर्शने " पाठ दोवार खण्ड की समाप्ति के लिये आया है, यह स्वप्न इसलिये शुभसूचक है कि प्रसन्नचित्त वाले को ही उक्त प्रकार के स्वप्न आते हैं, और काम्यकर्मों में ऐसे स्वप्न आना इसलिये भी समृद्धिप्रद हैं कि काम्यकर्मों में मङ्गलसूचक पदार्थ दृष्टि पड़ने चाहियें और स्त्री शृंगार-प्रधान होने से मंगलसूचक है इसलिये वह समृद्धि का कारण है ॥

## इति द्वितीयःखण्डः समाप्तः

---

# अथ तृतीयःखण्डः प्रारभ्यते

---

सं०—अब श्वेतकेतु और जैवलि ऋषि का संवाद कथन करते हैं:—

श्वेतकेतुर्हारुणेयः पञ्चालानाꣳ समितिमेयाय। तꣳह प्रवाहणो जैवलिरुवाच कुमारानु त्वाशिषत्पितेत्यनु हि भगव इति ॥ १ ॥

अर्थ—प्रसिद्ध आरुणी का पुत्र श्वेतकेतु पञ्चाल देश की सभा में आये, उस श्वेतकेतु से जैवलि प्रवाहण वोले कि हे कुमार! आपको पिता ने क्या शिक्षा दी है तब कुमार वोला हे भगवन्! मैं भलेप्रकार सुशिक्षित हूं ॥

सं०—अब श्वेतकेतु से जैवलि प्रवाहण प्रश्न करते हैं:—

वेत्थ यदितोऽधिप्रजाः प्रयन्तीति न भगव इति वेत्थ यथा पुनरावर्त्तन्ता इति न भगव इति वेत्थ पथोर्देवया-नस्य पितृयाणस्य च व्यावर्त्तना इति न भगव इति ॥ २ ॥

अर्थ—जो यहां से यह सब प्रजा मरकर जहां जाती है उसको तुम जानते हो? श्वेतकेतु ने उत्तर दिया हे भगवन्! मैं नहीं जानता, और जो प्रजा लौटकर जिस प्रकार पुनः आती है उसको जानते हो? हे भगवन्! मैं नहीं जानता, देवयान और पितृयाणरूप मार्गों के पृथक् होने को जानते हो? हे भगवन्! मैं नहीं जानता ॥

वेत्थ यथाऽसौ लोको न सम्पूर्यत इति न भगव इति वेत्थ यथा

पञ्चम्यामाहुतावापः पुरुषवचसो भवन्तीति नैव भगव इति ॥३॥

अर्थ-जिसप्रकार वह लोक नहीं भरता तुम जानते हो ? हे भगवन् ! मैं नहीं जानता, जैसे पञ्चमी आहुती में जल पुरुष होजाते हैं जानते हो ? हे भगवन् ! निश्चय मैं नहीं जानता ॥

अथ नु किमनुशिष्टोऽवोचथा यो हीमानि न विद्यात् कथꣳ सोऽनुशिष्टोब्रुवीतेति। स हाऽऽयस्तः पितुरर्द्धमेयाय । तꣳहोवाचाऽननुशिष्य वाव किल मा भगवानब्रवीदनुत्वाऽशिषमिति ॥ ४ ॥

अर्थ-इसके अनन्तर जैवलि ने तर्क से कहा कि फिर तुमने अपने आपको सुशिक्षित क्यों कहा जो निश्चयपूर्वक इनको नहीं जानते, वह तू शिक्षापाया हुआ कैसे कहा जासक्ता है. तब वह प्रसिद्ध श्वेतकेतु परास्त हुआ २ पिता के स्थान को चलाआया, और पिता को बोला कि बिना शिक्षा दिये हुए ही मुझसे आपने कहा कि तुझको मैंने शिक्षा दी है ॥

पञ्च मा राजन्यबन्धुः प्रश्नानप्राक्षीत्तेषां नैकञ्चनाशकं विवक्तुमिति। स होवाच यथा मा त्वं तदैतानवदो यथाहमेषां नैकञ्चन वेद यद्यहमिमानवेदिष्यं कथं तेनावक्ष्यमिति ॥ ५ ॥

अर्थ-श्वेतकेतु ने अपने पिता से कहा कि हे भगवन् ! क्षत्रियाधम जैवलिप्रवाहण ने मुझसे पांच प्रश्न पूछे परन्तु मैं उनमें से एक का भी उत्तर देने को समर्थ न हुआ, इस प्रकार वह प्रसिद्ध पिता पुत्र के वचन सुनकर बोला कि तुमने अपने आने के समय ही मुझसे जैसे वह प्रश्न थे उनको वैसे ही सुनाया, जिस प्रकार उनका उत्तर है मैं भी उनमें से एक भी नहीं जानता, हे पुत्र श्वेतकेतो ! यदि मैं इनको जानता होता तो तुमसे क्यों न कहता अर्थात् अवश्य कहता ॥

सं०-अब गौतम ऋषि का जैवलि राजा के पास जाना कथन करते हैं:—

स ह गौतमो राज्ञोऽर्द्धमेयाय । तस्मै ह प्राप्तायार्हाञ्चकार । स ह प्रातः सभाग उदेयाय। तꣳहोवाच मानुषस्य भगवन् गौतम वित्तस्य वरं वृणीथा इति। स होवाच तवैव राजन् मानुषं वित्तम्। यामेव कुमारस्यान्ते वाचमभाषथास्तामेव मे ब्रूहीति ॥६॥

अर्थ-वह प्रसिद्ध गौतम राजा के स्थान को प्राप्त हुए, उस आये हुए गौतम का राजा ने विधिपूर्वक सत्कार किया, उस प्रसिद्ध राजा के प्रातःकाल सभा

में आने पर ऋषि उसको प्राप्त हुए, उस प्राप्त हुए ऋषि से राजा बोले कि हे ऐश्वर्य्य सम्पन्न गौतम! मनुष्य सम्बन्धी धन का तुम वर मांगो, तब वह गौतम बोले कि हे राजन्! तुम्हीं को मनुष्यसम्बन्धी धन शुभ हो, कुमार के प्रति जो प्रश्न आपने किये थे वही कृपाकरके मुझको कहें ॥

सं०-अब राजा कथन करते हैं:—

स ह कृच्छ्रीबभूव । तꣳह चिरं वसेत्याज्ञापयाञ्चकार । तꣳहोवाच यथा मा त्वं गोतमाऽवदो यथेयं । न प्राक्त्वत्तः पुरा विद्या ब्राह्मणान् गच्छति । तस्मादु सर्वेषु लोकेषु क्षत्रस्यैव प्रशासनमभूदिति । तस्मै होवाच ॥ ७ ॥

अर्थ-वह प्रसिद्ध राजा उक्त कथन सुनकर दुःखी हुआ और उस प्रसिद्ध गौतम को आज्ञा दी कि तुम चिरकाल तक मेरे समीप वास करो, उस गौतम को राजा बोले कि हे गौतम जिसप्रकार आपने मुझसे पूछा है आपसे पूर्व यह विद्या ब्राह्मणों को प्राप्त न थी इसलिये सब लोकों में निश्चयपूर्वक क्षत्रियों का ही अधिकार हुआ, इस प्रकार गौतम को समझाकर पश्चात् उनको उपदेश किया ॥

भाष्य-एक समय आरुणि ऋषि का प्रसिद्ध पुत्र श्वेतकेतु पञ्चाल देश की सभा में आये, वहां पर उनसे जैवलि प्रवाहण बोले कि हे कुमार! आपको पिता उद्दालक ने क्या शिक्षा दी है? श्वेतकेतु ने कहा कि मैं सुशिक्षित हूं, तब राजा ने उससे पांच प्रश्न किये (१) यहां से प्रजा कहां जाती है (२) वहां से पुनः कैसे लौट आती है (३) देवयान और पितृयाण मार्ग का भेद कहां होता है (४) वह लोक क्यों नहीं भरजाता जहां यह सब प्रजा मरकर जाती है (५) पांचवी आहुति में जल पुरुष वाचक कैसे होजाता है? इन पांचो प्रश्नों में से श्वेतकेतु एक का भी उत्तर न देसका, तब वहां से निरुत्तर हो अपने पिता के समीप आकर बोला कि बिना शिक्षा दिये हुए ही आपने मुझसे कहा कि तुझको मैंने शिक्षा दी है, आज मैं राजा के सन्मुख बहुत लज्जित हुआ, इस प्रकार वह प्रसिद्ध पिता अपने पुत्र के बचन सुनकर बोले कि इन प्रश्नों का उत्तर मैं भी नहीं जानता, हे पुत्र श्वेतकेतो! यदि मैं इन प्रश्नों को जानता होता तो आपसे अवश्य कहता अर्थात् आपको इनका अवश्य उपदेश करता, तदनन्तर इसी निमित्त वह प्रसिद्ध गौतम ऋषि राजा के स्थान पर गये, राजा ने यथाविधि उनका सत्कार किया, फिर प्रातःकाल राजा सभा में आये और उन्होंनें ऋषि गौतम से कहा कि हे गौतम! आप मनुष्य सम्बन्धी धन का वर मुझसे मांगें, तब गौतम ने उत्तर दिया कि यह धन आप ही को शुभ हो, आपने कुमार के प्रति जो प्रश्न किये थे कृपाकरके उनका मुझको उपदेश करें, राजा बोले कि आप चिरकाल तक मेरे समीप वास करें तब यह विद्या आप मुझसे सीख सकेंगे और साथ ही यह भी कहा कि यह विद्या ब्राह्मणों को प्राप्त नहीं हुई और उनको प्राप्त न होने से क्षत्रियों की इस विद्या-

विषयक बड़ी ख्याति है अर्थात् इस विद्याविषयक सर्वत्र क्षत्रियों का ही अधिकार है, इस प्रकार बहुत कुछ कह गौतम को समझाकर पश्चात् राजा ने उनको पञ्चाग्नि विद्या का उपदेश किया ॥

इति तृतीयःखण्डः समाप्तः

## अथ चतुर्थःखण्डः प्रारभ्यते

सं०—अब जैवलि उक्त प्रश्नों का उत्तर गौतम के प्रति कथन करते हैं:—

**असौ वाव लोको गौतमाग्निस्तस्यादित्य एव समिद्रश्मयो धूमोऽहरर्चिश्चन्द्रमाअङ्गारा नक्षत्राणिविस्फुलिङ्गाः ॥ १ ॥**

अर्थ-हेगौतम ! यह द्युलोक ही अग्निकुण्ड है उसकी आदित्य ही समिधायें, रश्मियें धूम, ज्वाला दिवस, चन्द्रमा अङ्गारे और नक्षत्र चिनगारे हैं ॥

**तस्मिन्नेतस्मिन्नग्नौ देवाः श्रद्धां जुह्वति । तस्या आहुतेः सोमो राजा सम्भवति॥ २ ॥**

अर्थ-प्रकृति की शक्तियें उस अग्नि में परमाणुरूप सद्द्रव्यों का हवन करती हैं उस आहुती से वाष्परूप जल उत्पन्न होता है ॥

भाष्य-इस द्युलोकस्थ अग्नि में प्रकृतिसिद्ध हवन का वर्णन कियागया है कि हे गौतम ! द्युलोकरूप अग्नि जो आदित्यरूप समिधाओं से प्रदीप्त है, नाना प्रकार के नक्षत्रों की रश्मियें जिसका धूम, सब प्रकार के आल्हादजनक पदार्थ उसके अङ्गार स्थानीय और सब नक्षत्र उसके चिनगारे हैं, उस अग्नि में इस प्रकृति की दिव्य शक्तियें अनेकविध परमाणुपुंजों का हवन कर रही हैं, इस हवन से सात्विक् पदार्थ उत्पन्न होते हैं, अर्थात् चन्द्रमा जैसे आल्हादजनक कोटानकोटि ब्रह्माण्ड उत्पन्न होते हैं, यह बृहत् यज्ञ परमात्मा की ओर से प्रकृति में प्रवाहरूप से सदैव होता रहता है, जैसाकि "सूर्य्याचन्द्रमसौधाता यथापूर्वमकल्पयत्" ऋग्० ८।८।४८।२ इस मन्त्र में वर्णन किया है, और इसी भाव को "वसन्तोऽस्यासीदाज्यं ग्रीष्म इध्मः शरद्धविः" यजु० ३१।१४ इस मन्त्र में इस प्रकार वर्णन किया है कि वसन्तऋतु इस यज्ञ का घृतस्थानी, ग्रीष्म समिद्स्थानीय और शरद् हवि है, इत्यादि, इस प्रकार इस यज्ञ का वर्णन वेद के अनेक स्थलों में पायाजाता है, अधिक क्या इस द्युलोकरूप अग्नि को इस प्राकृत यज्ञ के लिये उपनिषत्कारों ने प्रथम अग्निरूप से वर्णन किया है॥

इति चतुर्थःखण्डः समाप्तः

# अथ पञ्चमःखण्डः प्रारभ्यते

सं०-अब द्वितीयाग्नि का कथन करते हैं:-

पर्जन्यो वाव गौतमाग्निस्तस्य वायुरेव समिदभ्रं
धूमो विद्युदर्चिरशनिरङ्गारा ह्रादुनयो विस्फुलिङ्गाः ॥ १॥

अर्थ-हे गौतम ! मेघ ही द्वितीय अग्निकुण्ड है, वायु ही उसकी समिधा, अभ्र ही धूम, बिजुली ही ज्वाला, वज्र ही अङ्गार और गर्जन ही विस्फुलिङ्ग हैं ॥

तस्मिन्नेतस्मिन्नग्नौ देवाः सोमꣳ राजानं
जुह्वति । तस्या आहुतेर्वर्षꣳसम्भवति॥२॥

अर्थ-प्रकृति की दिव्यशक्तियें उस पर्जन्यरूप अग्नि में वाष्परूप जल का हवन करती हैं उस आहुति से वृष्टि होती है ॥

भाष्य-इस खण्ड में द्वितीय अग्नि का वर्णन करते हुए रूपकालङ्कार से यज्ञ का कथन किया है कि यह मेघ ही अग्नि है इसमें वायु समिद् हैं, जो धुन्धाकार जल होजाता है वह धूम है, विद्युत् अर्चि और अशनि अङ्गार हैं, जो नभो मण्डल में हृदयों को विदीर्ण करता हुआ विद्युत् का शब्द उत्पन्न होता है वह इसके चिनगारे हैं, इस अग्नि में प्रकृति की दिव्य शक्तियें वाष्परूप जलों का हवन करती हैं जिससे वर्षा होती है अर्थात् केवल पर्जन्यरूप अग्नि ही वृष्टि का कारण नहीं किन्तु वायुयें समिधाओं का काम करतीं और प्रकृति की दिव्य शक्तियें सञ्चित् चतुरणुकादि परमाणुपुंज को एकत्रित करके जब उनकी आहुति देती हैं तब वृष्टि होती है, इस प्रकार पर्जन्यरूप अग्नि वृष्टि का कारण है ॥

इति पंचमःखण्डः समाप्तः

# अथ षष्ठःखण्डः प्रारभ्यते

सं०-अब तृतीय अग्नि का कथनकरते हैं:-

पृथिवी वाव गौतमाग्निस्तस्याः संवत्सर एव समिदाकाशो
धूमो रात्रिरर्चिर्दिशोऽङ्गारा अवान्तरदिशो विस्फुलिङ्गाः ॥१॥

अर्थ-हे गौतम ! पृथिवी ही अग्नि है, वर्ष ही उसकी समिधा, आकाश ही धूम, रात्रि ही ज्वाला, दिशायें अङ्गार और अवान्तर दिशायें विस्फुलिङ्ग हैं ॥

तस्मिन्नेतस्मिन्नग्नौ देवा वर्षं जुह्वति ।
तस्या आहुतेरन्नꣳसम्भवति ॥ २ ॥

अर्थ-प्रकृति की दिव्य शक्तियें उस पृथिवीरूप अग्नि में वर्षा का हवन करती हैं, उस आहुति से अन्न उत्पन्न होता है ॥

भाष्य-पृथिवीरूप अग्नि के सम्वत्सररूप काल को समिधास्थानीय इस कारण कथन किया गया है कि उक्त समिधाओं से पृथिवी में यज्ञ के फलरूप अन्न की उत्पत्ति होती है, और दिशा आकाशादि अन्न की उत्पत्ति में असाधारण कारण होने से अङ्गारादि स्थानीय कथन कियेगये हैं, इस अग्नि में जब प्रकृति की दिव्यशक्तियें आहुति देती हैं तो इससे अन्न की उत्पत्ति होती है अर्थात् पृथिवी से अन्न की उत्पत्ति एक बृहत् यज्ञ द्वारा होती है अन्यथा नहीं ॥

इति षष्ठःखण्डः समाप्तः

## अथ सप्तमःखण्डः प्रारभ्यते

सं०—अब चतुर्थ अग्नि का कथन करते हैं:—

पुरुषो वाव गौतमाग्निस्तस्य वागेव समित्प्राणो धूमो जिह्वाऽर्चिश्चक्षुरङ्गाराः श्रोत्रं विस्फुलिङ्गाः ॥ १ ॥

अर्थ-हे गौतम ! पुरुष ही अग्नि है, वाणी ही उस अग्नि की समिधा, प्राण धूम, जिह्वा ज्वाला, चक्षु अङ्गार और श्रोत्र विस्फुलिङ्ग हैं ॥

तस्मिन्नेतस्मिन्नग्नौ देवा अन्नं जुह्वति ।
तस्या आहुते रेतः सम्भवति ॥ २ ॥

अर्थ-प्रकृति की दिव्यशक्तिरूप इन्द्रिय उस अग्नि में अन्न की आहुति देते हैं उस आहुति से वीर्य्य उत्पन्न होता है ॥

भाष्य-यहां पुरुष को अग्नि इस अभिप्राय से वर्णन किया है कि इस अग्नि में रसनादि इन्द्रियें षट् रसों का हवन करते हैं और इस आहुति से रेतस=वीर्य्य की उत्पत्ति होती है ॥

इति सप्तमःखण्डः समाप्तः

## अथ अष्टमःखण्डः प्रारभ्यते

सं०—अब गर्भाधान के लिये योषारूप पञ्चमाग्नि का कथन करते हैं :—

योषा वाव गौतमाग्निस्तस्या उपस्थ एव समिद्य-दुपमन्त्रयते स धूमो योनिरर्चिर्यदन्तः करोति

तेऽङ्गारा अभिनन्दा विस्फुलिङ्गाः ॥ १ ॥

अर्थ-हे गौतम ! प्रकृति ही अग्नि है, उसकी संगरूप आसक्ति ही उसमें समिधा हैं, जो रजोगुण के भावों से अपनी ओर खींचती है वह धूम, कारणता ज्वाला है, जो अपने भीतर पुरुष को आसक्त करलेती है वह अङ्गार और जो प्राकृत आनन्द है वह विस्फुलिङ्ग हैं ॥

तस्मिन्नेतस्मिन्नग्नौ देवा रेतो जुह्वति ।
तस्या आहुतेर्गर्भः सम्भवति ॥ २ ॥

अर्थ-उस अग्नि में प्रकृति की दिव्यशक्तियें बीज की आहुति देती हैं उस आहुति से गर्भ होता है ॥

भाष्य-" योषा " के अर्थ यहां मिश्रीभाव को प्राप्त होने वाली प्रकृति के हैं, इसको अग्निरूप इसलिये वर्णन किया है कि प्रकृतिरूप अग्नि में आहुति देने से बिना कोई भी भाव उत्पन्न नहीं होता, और " उपस्थ " के अर्थ यहां संग के हैं किसी गुह्य इन्द्रिय के नहीं, जैसाकि "रथोपस्थमुपाविशत्" गी० १। ४६ में रथ-सम्बन्धी स्थानविशेष के अर्थ " उपस्थ " के हैं ॥

तात्पर्य्य यह है कि प्रकृतिरूप अग्नि में जब बीजरूप आहुति दीजाती है तब उससे गर्भ स्थिर होकर अङ्कुरादिकों की उत्पत्ति होती है, यहाँ प्रकृति और गर्भाधान का कथन प्राणीमात्र के लिये है केवल मनुष्य के लिये नहीं, इससे सिद्ध है कि " योषा " के अर्थ यहां स्त्री के नहीं किन्तु प्रकृति के हैं, क्योंकि यदि " योषा " के अर्थ स्त्री और उपस्थ के अर्थ गुह्यइन्द्रिय होते तो जो कीटादि स्वेदज हैं उनके लिये यह गर्भाधानविधि कैसे लगसक्ती, इसीलिये उक्त प्राकृतिक हवन मानना ही समीचीन है ॥

भाव यह है कि यहां प्रकृति और पुरुष के जोड़े से गर्भाधान का कथन किया गया है किसी स्त्री पुरुष के जोड़े से नहीं, इसलिये उपस्थ आदिकों के श्लील अर्थ करके जिन टीकाकारों ने इस श्लोक में भाव को बिगाड़ा है वह तात्पर्य्य यहां नहीं ॥

इति अष्टमःखण्डः समाप्तः

## अथ नवमःखण्डः प्रारभ्यते

सं०-अब उक्त पांचवीं आहुति का फल कथन करते हैं :—

इति तु पञ्चम्यामाहुतावापः पुरुषवचसो भवन्तीति । स उल्वा-

ऽऽवृतो गर्भो दश वा मासानन्तः शयित्वा यावद्वाथजायते॥१॥

अर्थ-इस प्रकार निश्चयकरके पांचवीं आहुति में जल पुरुषवाची होते हैं, वह गर्भ जेर से आवृत होकर दश महीने अथवा न्यूनाधिक माता के उदर में शयन करके अनन्तर उत्पन्न होता है॥

स जातो यावदायुषं जीवति । तं प्रेतं दिष्टमितोऽग्नय एव हरन्ति । यत एवेतो यतः सम्भूतो भवति ॥२॥

अर्थ-वह उत्पन्न हुआ पुरुष यावदायुष जीवित रहकर फिर कर्मानुकूल मरण को प्राप्त होता है तब उसको यहां से अग्नियें हीं जहां से उत्पन्न होता है वहीं लेजाती हैं॥

इति नवमःखण्डः समाप्तः

## अथ दशमःखण्डः प्रारभ्यते

सं०—अब तृतीय प्रश्न का उत्तर देते हैं:—

तद्य इत्थं विदुर्ये चेमेऽरण्ये श्रद्धातप इत्युपासते तेऽर्चिषमभिसम्भवन्त्यर्चिषोऽहरन्ह आपूर्यमाणपक्षमापूर्य्यमाणपक्षाद्यान् षडुदङ्ङेति मासाᳪस्तान् ॥ १ ॥

अर्थ-वह पुरुष जो पूर्वोक्त प्रकार से उक्त विद्या को जानते हैं और वह पुरुष जो वन में श्रद्धापूर्वक तितिक्षा करते हुए उपासना करते हैं वह दोनों अर्चिरादि मार्ग को प्राप्त होते हैं, अर्चिरादि मार्ग से दिन को, दिन से पाक्षिकी दशा को, पाक्षिकी दशा से उत्तरायण के जो छ मास हैं उनको प्राप्त होते हैं॥

मासेभ्यः संवत्सरᳪसंवत्सरादादित्यमादित्याच्चन्द्रमसं चन्द्रमसो विद्युतं तत्पुरुषोऽमानवः स एनान् ब्रह्म गमयत्येष देवयानः पन्था इति ॥ २ ॥

अर्थ-षट्मासों से संवत्सर को, संवत्सर से आदित्य को, आदित्य से चन्द्रलोक को, चन्द्रलोक से विद्युत् को प्राप्त होकर फिर उस अवस्था में देवभाव को प्राप्त होता है, वह इन लोगों को ब्रह्म को प्राप्त करादेता है, यह देवयान मार्ग है॥

सं०—अब पितृयाणमार्ग का कथन करते हैं:—

अथ य इमे ग्राम इष्टापूर्तेदत्तमित्युपासते ते धूममभि-

सम्भवन्ति धूमाद्रात्रिꣳरात्रेरपरपक्षमपरपक्षाद्यान्षड्द-
क्षिणैति मासाꣳस्तान्नैते संवत्सरमभिप्राप्नुवन्ति ॥ ३ ॥

अर्थ-इसके अनन्तर जो यह पुरुष ग्राम में रहकर धर्मशालायें तथा यज्ञादि कर्म और दान देना आदि कर्म करते हैं वह धूम को प्राप्त होते हैं, धूम से रात्रि को, रात्रि से कृष्णपक्ष को, कृष्णपक्ष से जो दक्षिणायन के छः मास हैं उनको प्राप्त होते हैं, यह संवत्सर को प्राप्त नहीं होते ॥

मासेभ्यः पितृलोकं पितृलोकादाकाशमाकाशाच्चन्द्रमसमेष
सोमो राजा तद्देवानामन्नं तं देवा भक्षयन्ति ॥ ४ ॥

अर्थ-मासों से पितृलोक को, पितृलोक से आकाश को, आकाश से चन्द्रलोक को प्राप्त होते हैं,यह चन्द्रमा जो स्वयंप्रकाश है वह देवों का अन्न है उसको देव खाते हैं, यह पितृयाण मार्ग है ॥

सं०—अब उनकी पुनरावृत्ति कथन करते हैं:—

तस्मिन्यावत्सम्पातमुषित्वाऽथैतमेवाध्वानंपुनर्निव-
र्तन्ते। यथेतमाकाशमाकाशाद्वायुं वायुर्भूत्वा धूमो
भवति धूमो भूत्वाभ्रं भवति ॥ ५ ॥

अर्थ-उस चन्द्रलोक में जबतक कर्मों का भोग है तबतक वहां रहकर इसके अनन्तर इसी मार्ग को फिर लौट आते हैं, जिसप्रकार प्रथम आकाश को प्राप्त हुए थे उसी क्रम से लौटते हैं, आकाश से वायु को, वायु से धूम होते हैं और धूम से फिर अभ्र=बादल होजाते हैं ॥

अभ्रं भूत्वा मेघो भवति मेघो भूत्वा प्रवर्षति ।
त इह व्रीहि यवा ओषधि वनस्पतयस्तिलमाषा
इति जायन्तेऽतो वै खलु दुर्निष्प्रपतरं यो यो ह्यन्न-
मत्ति यो रेतः सिञ्चति तद्भूय एव भवति ॥ ६ ॥

अर्थ-अभ्र होकर फिर मेघ होते हैं, मेघ होकर फिर वर्षते हैं, फिर वह चावल, जौ, ओषधि, वनस्पतियें, तिल, उड़द, यह सब होते हैं, इनसे उनका निकलना अति कठिन होजाता है, निश्चयकरके जो जो उस अन्न को खाता है और जो गर्भाधान करता है फिर वह उस गर्भ में चलाजाता है ॥

तद्य इह रमणीयचरणा अभ्याशो ह यत्ते रमणीयां योनि
मापद्येरन् ब्राह्मणयोनिं वा क्षत्रिययोनिं वा वैश्ययोनिं वाऽ

थ य इह कपूयचरणा अभ्याशो ह यत्ते कपूयां योनिमापद्येरन् श्वयोनिं वा शूकरयोनिं वा चण्डालयोनिं वा ॥ ७ ॥

अर्थ-वह जो इस लोक में उत्तम कर्मों वाले हैं वह निश्चयकरके शीघ्र ही जो उत्तम योनि हैं उनको प्राप्त होते हैं, ब्राह्मणयोनि को अथवा क्षत्रिययोनि को अथवा वैश्ययोनि को, और जो यहां निन्दित कर्मों वाले हैं वह शीघ्र ही निन्दित योनि को प्राप्त होते हैं, कुत्तेकी योनि को अथवा शूकर योनि को अथवा चण्डाल योनि को प्राप्त होते हैं ॥

अथैतयोः पथोर्न कतरेणचन तानीमानी क्षुद्राण्यसकृदावर्तीनि भूतानि भवन्ति जायस्व म्रियस्वेत्येतत्तृतीयꣳस्थानं तेनासौ लोको न सम्पूर्यते तस्माज्जुगुप्सेत तदेष श्लोकः ॥ ८ ॥

अर्थ-और उक्त दोनों मार्गों में से किसी एक मार्ग से भी नहीं जाते, वह अज्ञानी क्षुद्र जीव वारम्वार आवर्त्तनशील होते हैं और उनकी यह गति होती है कि पैदा हो मर इस प्रकार वारंवार जिसमें आवागमन वना रहता है यह तृतीय स्थान है, इससे वह लोक नहीं भरता, इस कारण अपने आपकी रक्षा करे, उक्त विषय में यह श्लोक है ॥

स्तेनो हिरण्यस्य सुरां पिबꣳश्च गुरोस्तल्पमावसन् ब्रह्महा चैते पतन्ति चत्वारः पञ्चमश्चाऽऽचरꣳस्तैरिति ॥९॥

अर्थ-सुवर्ण की चोरी करने वाला, शराब पीने वाला, गुरु की स्त्री से गमन करने वाला, ब्रह्महत्या करने वाला, यह चारो पतित होजाते हैं और पांचवां इनका संग करने वाला भी पतित होजाता है ॥

सं०-अब उक्त पञ्चाग्नि विद्या का फल कथन करते हैं :—

अथ ह य एतानेवं पंचाग्नीन् वेद न सह तैरप्याचरन् पाप्मना लिप्यते शुद्धःपूतः पुण्यलोको भवति य एवं वेद य एवं वेद ॥ १० ॥

अर्थ—अव यह कथन करते हैं कि जो इन पंचाग्नियों को उक्त प्रकार से जानता है वह निश्चय इनके साथ आचरण करता हुआ भी पापरूपी मल से लिपायमान नहीं होता, जो उक्त प्रकार से जानता है वह शुद्ध पवित्र पुण्यलोक वाला होता है ॥

भाष्य—" य एवं वेद " पाठ दोवार उक्त अर्थ की दृढ़ता के लिये आया है, महर्षि गौतम ने जो जैवलि राजा के निकट जाकर यह प्रार्थना की थी कि हे भगवन् ! जो आपने कुमार से प्रश्न किये थे कृपाकरके उनका मेरे प्रति समाधान करें, राजा ने पृथक् २ पांचो प्रश्नों का समाधान इस प्रकार किया " किसप्रकार जल पञ्चमी आहुति में पुरुषाकार होते हैं " ? इस प्रश्न का समाधान पञ्चाग्नि-विद्या द्वारा किया, जो लोग आरण्य में रहकर श्रद्धा तथा तप से अपने जीवन को व्यतीत करते हैं वह प्रथम ज्ञानार्चि को प्राप्त होते हैं फिर दिन के समान उस अर्चि का प्रकाश होता है फिर पूर्णमा के चांदसदृश उनके विमलज्ञान का प्रकाश होजाता है, इत्यादि इस प्रकार उत्तरोत्तर गति को प्राप्त होते हुए एक प्रकार के अमानवभाव को प्राप्त होते हैं इसी का नाम " देवयान " है, और इनसे भिन्न जो लोग ग्राम में रहकर यज्ञादि कर्म करते हैं वह कर्म की उच्च अवस्था को प्राप्त होते हैं यह " पितृयाण " मार्ग है, इसप्रकार देवयान और पितृयाण का भेद बतलाया, उत्तम कर्मों वाले उत्तम योनि को और नीच कर्मों वाले नीच योनि को प्राप्त होते हैं, इसप्रकार प्रजा की उत्पत्ति तीसरे प्रश्न के उत्तर में कथन की, क्षुद्र कीट पतंगादि द्वारा पुनः २ उत्पत्ति का कथन करके चतुर्थ प्रश्न का उत्तर दिया और आवागमन के बने रहने से वह लोक भरता नहीं, इससे पञ्चम प्रश्न का उत्तरकथन किया, पञ्चाग्नि विद्या के उपक्रम द्वारा जैवलि प्रवाहण ने गौतम के पांचो प्रश्नों का उत्तर दिया, जिससे महर्षि गौतम भलीभांति पंचाग्निविद्या के तत्व को समझ गये ॥

इति दशमःखण्डः समाप्तः

## अथ एकादशःखण्डः प्रारभ्यते

सं०- अब एक आख्यायिका द्वारा ब्रह्मविषयक विचार करते हैं:-

प्राचीनशाल औपमन्यवः सत्ययज्ञः पौलुषि-
रिन्द्रद्युम्नो भाल्लवेयो जनः शार्कराक्ष्यो बुडिल
आश्वतराश्विस्ते हैते महाशाला महाश्रोत्रियाः
समेत्य मीमा॰साञ्चक्रुः को नु आत्मा किं ब्रह्मेति॥१॥

अर्थ—उपमन्यु के पुत्र प्राचीनशाल, पुलुष के पुत्र सत्ययज्ञ, भाल्लवि के पुत्र इन्द्रद्युम्न, शर्कराक्ष के पुत्र जन और अश्वतराश्वि के पुत्र बुडिल, यह पांचो

बड़े गृहस्थ और श्रोत्रिय = वेदवेत्ता इकट्ठे होकर विचार करने लगे कि हमारा आत्मा क्या है और ब्रह्म क्या है ॥

सं०- अब सबका मिलकर आरुणि उद्दालक के पास जाना कथन करते हैं:-

ते ह सम्पादयाञ्चक्रुरुद्दालको वै भगवन्तोऽयमारुणिः सम्प्रतीममात्मानं वैश्वानरमध्येति । तꣳहन्ताभ्यागच्छामेति । तꣳहाभ्याजग्मुः ॥ २ ॥

अर्थ—उन सब विद्वानों ने निश्चय किया कि यह जो आरुणि उद्दालक हैं वह निश्चयकरके आजकल भलेप्रकार इस वैश्वानर आत्मा को जानते हैं, हे मित्रो ! हम लोग अब उनके समीप चलें, यह विचारकर वह प्रसिद्ध पांचो उद्दालक के पास आये ॥

स ह सम्पादयाञ्चकार-प्रक्ष्यन्ति मामिमे महाशाला महाश्रोत्रियास्तेभ्यो न सर्वमिव प्रतिपत्स्ये । हन्ताहमन्यमभ्यनुशासानीति ॥ ३ ॥

अर्थ—वह प्रसिद्ध उद्दालक उन सब को आया हुआ देख विचार करने लगे कि यह बड़े गृहस्थ ब्रह्मवेत्ता मुझसे पूछेंगे, और उनको सर्व प्रकार से उत्तर देने में समर्थ नहीं, इसलिये इस समय मैं अन्य उपदेष्टा इनको बतलाऊं, इसप्रकार उन्होंने विचार किया ॥

सं०—अब उद्दालक उनके प्रति अन्य आचार्य्य का कथन करते हैं:—

तान् होवाचाश्वपतिर्वै भगवन्तोऽयं कैकेयः सम्प्रतीममात्मानं वैश्वानरमध्येति । तꣳ हन्ताभ्यागच्छामेति । तꣳ हाभ्याजग्मुः ॥ ४ ॥

अर्थ—उन प्रसिद्ध विद्वानों से उद्दालक बोले कि हे पूजनीय देवो ! यह कैकेय के पुत्र अश्वपति निश्चयकरके इस समय इस वैश्वानर ब्रह्म को भलेप्रकार जानते हैं सो आओ हम सब उनके निकट चलें, इस प्रकार विचार कर वह सब उनके समीप उपस्थित हुए ॥

सं०—अब राजा अश्वपति कथन करते हैं:—

तेभ्यो ह प्राप्तेभ्यः पृथगर्हाणि कारयाञ्चकार । स ह प्रातः सञ्जिहान उवाच न मे स्तेनो जनपदे न कदर्यो

न मद्यपो नानाहिताग्निर्नाविद्वान्न स्वैरी स्वैरिणी कुतो यक्ष्यमाणो वै भगवन्तोऽहमस्मि यावदेकैकस्मा ऋत्विजे धनं दास्यामि तावद्भगवद्भ्यो दास्यामि वसन्तु मे भगवन्त इति ॥ ५ ॥

अर्थ—जब वह प्रसिद्ध महात्मा वहां पहुंच गये तब राजा ने उनकी पृथक् पृथक् पूजा कराई, वह प्रसिद्ध राजा प्रातःकाल उठते ही उनके समीप आकर बोले कि मेरे देश में न चोर है, न कृपण, न मद्य पीने वाला, न अग्निहोत्रादियज्ञ न करने वाला न मूर्ख, न कोई व्यभिचारी है, और जब व्यभिचारी ही नहीं तो व्यभिचारिणी स्त्रियां कैसे होसक्ती हैं, हे ऐश्वर्यसम्पन्न विद्वानो ! मैं यज्ञ करने वाला हूं, जितना एक एक ऋत्विक् को धन दूंगा उतना ही आप लोगों को दूंगा, आप लोग मेरे यहां पर निवास करें, यह प्रार्थना राजा ने की ॥

सं०—अब वह ब्रह्मवेत्ता राजा के प्रति कथन करते हैं:-

ते होचुर्येन हैवार्थेन पुरुषश्चरेत्तꣳहैव वदेदात्मान-मेवेमं वैश्वानरꣳसम्प्रत्यध्येषि तमेव नो ब्रूहीति ॥६॥

अर्थ—वह प्रसिद्ध विद्वान् बोले कि जो जिस प्रयोजन से जिसके निकट जाय उससे वही प्रयोजन कहे, सो हम लोग इस प्रयोजन से आपकी सेवा में उपस्थित हुए हैं कि आप इस वैश्वानर परमात्मा का ही इस समय विचार करते हैं उस आत्मा का ही हम लोगों के प्रति कथन करें, यह हमारी प्रार्थना है ॥

सं०—अब राजा कथन करते हैं:—

तान् होवाच प्रातर्वः प्रतिवक्तास्मीति । तेह समित्पाणयः पूर्वाह्णे प्रतिचक्रमिरे । तान् हानुपनीयैवैतदुवाच ॥ ७ ॥

अर्थ—उन महात्माओं से वह प्रसिद्ध राजा बोले प्रातःकाल आप लोगों को प्रत्युत्तर दूंगा, वह महात्मा समिधा लेकर पूर्वाह्ण काल में राजा के समीप गये, तब राजा उपनयन न कराता हुआ ही उनसे बोला कि:—

इति एकादशःखण्डः समाप्तः

## अथ द्वादशःखण्डः प्रारभ्यते

सं०—अब राजा एक एक करके प्रत्येक से प्रश्न करते हुए प्रथम "औपमन्यव" से पूछते हैं:-

औपमन्यव कं त्वमात्मानमुपास्स इति ।
दिवमेव भगवो राजन्निति होवाचैष वै सुतेजा
आत्मा वैश्वानरो यं त्वमात्मानमुपास्से । तस्मा-
त्तव सुतं प्रसुतमासुतं कुले दृश्यते ॥ १ ॥

अर्थ—हे औपमन्यव ! आप किस लक्षणविशिष्ट ब्रह्म की उपासना करते हैं ? हे ऐश्वर्य्यसम्पन्न राजन् ! मैं द्युलोक को ही उपासता हूं, फिर राजा बोले यह उत्तम तेजोराशि वैश्वानर आत्मा है, उस आत्मा को आप उपासते हैं इसी कारण आपके कुल में सुत, प्रसुत, आसुत* यह तीनों प्रकार के सोमरस देख पड़ते हैं ॥

अत्स्यन्नं पश्यसि प्रियमत्त्यन्नं पश्यति प्रियं भव-
त्यस्य ब्रह्मवर्चसं कुले य एतमेवात्मानं वैश्वानर-
मुपास्ते । मूर्द्धात्वेष आत्मन इति होवाच ।
मूर्द्धा ते व्यपतिष्यद्यन्मां नागमिष्य इति ॥ २ ॥

अर्थ—आप अन्न खाते तथा प्रिय देखते हैं, इसी प्रकार जो कोई इस वैश्वानर आत्मा की उपासना करता है वह भी अन्न खाता, प्रिय देखता है, उसके कुल में ब्रह्मतेज होता है परन्तु यह वैश्वानर=व्यापक ब्रह्म सबसे शिरोमणि है, इस प्रकार कथन करके राजा बोले कि यदि आप मेरे पास न आते तो तुम्हारा शिर गिर जाता अर्थात् तुम विद्वानों में लज्जित होते ॥

इति द्वादशःखण्डः समाप्तः

---

* सोम को अहर्गण में "सुत" अहीन में "प्रसुत" और सत्र यज्ञ में "आसुत" कहते हैं अर्थात् आपके कुल में पूर्णरीति से अग्निहोत्री पाये जाते हैं, इसका वर्णन "मीमांसार्य्यभाष्य" में किया गया है विशेषाभिलाषी वहां देखें ॥

## अथ त्रयोदशःखण्डः प्रारभ्यते

सं०-अब राजा "पौलुषि" से प्रश्न करते हैं:—

अथ होवाच—सत्ययज्ञं पौलुषिम्। प्राचीनयोग्य कं त्वमात्मानमुपास्स इत्यादित्यमेव भगवो राजन्निति होवाचैष वै विश्वरूप आत्मा वैश्वानरो यं त्वमात्मानमुपास्से। तस्मात्तव बहुविश्वरूपं कुले दृश्यते ॥१॥

अर्थ-इसके अनन्तर वह प्रसिद्ध राजा पुलुष ऋषि के पुत्र सत्ययज्ञ से बोले कि हे प्राचीनयोग्य! आप किस लक्षणविशिष्ट ब्रह्म की उपासना करते हैं? हे ऐश्वर्यसम्पन्न राजन्! मैं आदित्य की ही उपासना करता हूं, फिर राजा बोले कि निश्चयकरके यह आदित्य वैश्वानर आत्मा विश्वरूप है, आप जिस आत्मा की उपासना करते हैं इसी कारण आपके कुल में विविध प्रकार के पदार्थ देख पड़ते हैं॥

प्रवृत्तोऽश्वतरीरथो दासीनिष्कोऽत्स्यन्नं पश्यसि प्रियमत्स्यन्नं पश्यति प्रियं भवत्यस्य ब्रह्मवर्चसं कुले य एतमेवमात्मानं वैश्वानरमुपास्ते। चक्षुष्ट्वेतदात्मन इति होवाचान्धोऽभविष्यद्यन्मां नागमिष्य इति ॥२॥

अर्थ-अश्वतरीरथ, दासी, मणिमोतियों के हार आपके पास हैं, अन्न खाते हैं, प्रिय देखते हैं, इसी प्रकार जो इस वैश्वानर आत्मा की उपासना करते हैं वह भी अन्न को खाते, प्रिय देखते हैं परन्तु यह आदित्य वैश्वानर का चक्षु है, यह कथन करके राजा बोले कि जो आप मेरे निकट न आते तो अज्ञानी ही बने रहते॥

इति त्रयोदशःखण्डः समाप्तः

## अथ चतुर्दशःखण्डः प्रारभ्यते

सं०-अब राजा "भाल्लवेय" से प्रश्न करते हैं:—

अथ होवाचेन्द्रद्युम्नं भाल्लवेयम्। वैयाघ्रपद्य कं त्वमा-

त्मानमुपास्से इति वायुमेव भगवो राजन्निति होवाचैष वै पृथग्वर्त्मात्मा वैश्वानरो यं त्वमात्मानमुपास्से । तस्मात्त्वां पृथग्बलय आयन्ति पृथग्रथश्रेणयोऽनुयन्ति ॥ १ ॥

अर्थ-इसके अनन्तर वह प्रसिद्ध राजा भाल्लवि ऋषि के पुत्र इन्द्रद्युम्न से बोले कि हे वैयाघ्रपद्य ! आप किस लक्षणविशिष्ट ब्रह्म की उपासना करते हैं ? इन्द्रद्युम्न बोला कि हे ऐश्वर्य्यसम्पन्न राजन् ! मैं वायु की ही उपासना करता हूं, तब राजा बोले निश्चयकरके यह विविध प्रकार से गमन करने वाला वायु ही वैश्वानर ब्रह्म है, आप जिस आत्मा की उपासना करते हैं इसी कारण आपको नाना भेटें आती हैं और विविध यान आपके पीछे चलते हैं ॥

अत्स्यन्नं पश्यसि प्रियमत्यन्नं पश्यति प्रियं भवत्यस्य ब्रह्मवर्चसं कुले य एतमेवमात्मानं वैश्वानरमुपास्ते । प्राणस्त्वेष आत्मान इति होवाच । प्राणस्त उदक्रमिष्यद्यन्मां नागमिष्य इति ॥ २ ॥

अर्थ-अन्न खाते हैं, प्रिय देखते हैं, इसी प्रकार जो इस वैश्वानर आत्मा की उपासना करते हैं वह भी अन्न खाते, प्रिय देखते हैं, इसके कुल में ब्रह्मतेज होता है परन्तु यह वायु प्राण समान है, फिर राजा बोले कि जो आप मेरे निकट न आते तो तुम्हारे प्राण निकल जाते अर्थात् आप इस विज्ञान से रहित होकर जीवन व्यतीत करते ॥

इति चतुर्दशःखण्डः समाप्तः

---

## अथ पंचदशःखण्डः प्रारभ्यते

---

सं०—अब राजा "शार्कराक्ष्य" से कथन करते हैं:—

अथ होवाच-जनᳪशर्कराक्ष्य कं त्वमात्मानमुपास्स इत्याकाशमेव भगवो राजन्निति होवाचैष वै बहुल आत्मा वैश्वानरो यं त्वमात्मानमुपास्से । तस्मात्त्वं बहुलोऽसि प्रजया च धनेन च ॥ १ ॥

अर्थ—इसके अनन्तर वह प्रसिद्ध राजा जनशार्कराक्ष्य से बोले कि आप किस लक्षणविशिष्ट ब्रह्म की उपासना करते हैं ? तब वह बोला कि हे ऐश्वर्य्य सम्पन्न राजन् ! मैं आकाश ही की उपासना करता हूं, निश्चयकरके यह बहुव्यापक वैश्वानर आत्मा है जिस आत्मा का आप उपासन करते हैं, इसी कारण आप प्रजा और धन से बहुव्यापक हैं ॥

अत्स्यन्नं पश्यसि प्रियमत्त्यन्नं पश्यति प्रियं भवत्यस्य ब्रह्मवर्चसं कुले य एतमेवमात्मानं वैश्वानरमुपास्ते । सन्देहस्त्वेष आत्मन इति होवाच । सन्देहस्ते व्यशीर्य्यद्यन्मां नागमिष्य इति ॥ २ ॥

अर्थ—अन्न खाते हैं, प्रिय देखते हैं, इसी प्रकार जो इस वैश्वानर आत्मा की उपासना करते हैं वह भी अन्न को खाते प्रिय देखते हैं, उसके कुल में ब्रह्मतेज होता है परन्तु यह आत्मा का मध्य=धड़समान है, राजा ने कहा कि जो आप मेरे निकट न आते तो तुम्हारा धड़ टूट जाता ॥

इति पंचदशःखण्डः समाप्तः

## अथ षोडशःखण्डः प्रारभ्यते

सं०—अब राजा "आश्वतराश्वि" से प्रश्न करते हैं:—

अथ होवाच-बुडिलमाश्वतराश्विम् । वैयाघ्रपद्य कं त्वमात्मानमुपास्स इत्यप एव भगवो राजन्निति होवाचैषवै रयिरात्मा वैश्वानरो यं त्वमात्मानमुपास्से । तस्मात्त्वꣳरयिमान् पुष्टिमानसि ॥ १ ॥

अर्थ—इसके अनन्तर आश्वतराश्वि बुडिल से वह प्रसिद्ध राजा बोले, हे वैयाघ्रपद्य ! आप किस लक्षणविशिष्ट आत्मा की उपासना करते हैं ? वह प्रसिद्ध बुडिल बोले कि हे ऐश्वर्य्यसम्पन्न राजन् ! मैं जल की ही उपासना करता हूं, तब राजा बोले निश्चयकरके यह ऐश्वर्य्यसम्पन्न ही वैश्वानर आत्मा है, आप जिस आत्मा की उपासना करते हैं इसी कारण ऐश्वर्य्यसम्पन्न और पुष्ट हैं ॥

अत्स्यन्नं पश्ययसि प्रियमत्त्यन्नं पश्यति प्रियं भवत्यस्य ब्रह्मवर्चसं कुले य एतमेवमात्मानं वैश्वानरमुपास्ते बस्तिस्त्वेष आत्मन इति होवाच ।

वस्तिस्ते व्यभेत्स्यद्यन्मां नागमिष्य इति ॥ २ ॥

अर्थ—अन्न खाते हैं, प्रिय देखते हैं, इसी प्रकार जो इस वैश्वानर आत्मा की उपासना करते हैं वह भी अन्न खाते प्रिय देखते हैं, इसके कुल में ब्रह्मतेज होता है, परन्तु यह आत्मा जलस्वरूप है, यह राजा ने कहा, जो आप मेरे समीप न आते तो आपका जलसंग्रह छिन्नभिन्न होजाता ॥

इति षोडशःखण्डः समाप्तः

# अथ सप्तदशःखण्डः प्रारभ्यते

सं०—अब राजा "उद्दालक" के प्रति प्रश्न करते हैं:—

अथ होवाचोद्दालकमारुणिं गौतम कं त्वमात्मा-
नमुपास्स इति पृथिवीमेव भगवो राजन्निति हो-
वाचैष वै प्रतिष्ठात्मावैश्वानरोयं त्वमात्मानमुपास्से-
तस्मात्त्वं प्रतिष्ठितोऽसि प्रजया च पशुभिश्च ॥ १ ॥

अर्थ—इसके अनन्तर वह प्रसिद्ध राजा गौतम गोत्रोत्पन्न आरुणि के पुत्र उद्दालक से बोले कि आप किस लक्षणविशिष्ट ब्रह्म की उपासना करते हैं? प्रसिद्ध उद्दालक ने उत्तर दिया कि हे ऐश्वर्य्यसम्पन्न राजन्! मैं पृथिवी की ही उपासना करता हूं, तब राजा बोले निश्चयकरके यह वैश्वानर आत्मा का ही प्रतिष्ठा=पाद है, आप जिस आत्मा की उपासना करते हैं इसी कारण प्रजा और पशुओं से प्रतिष्ठित हैं ॥

अत्स्यन्नं पश्यसि प्रियमत्त्यन्नं पश्यति प्रियं भव-
त्यस्य ब्रह्मवर्चसं कुले य एतमेवमात्मानं वैश्वा-
नरमुपास्ते पादौ त्वेतावात्मन इति होवाच पादौ
ते व्यम्लास्येतां यन्मां नागमिष्य इति ॥ २ ॥

अर्थ—अन्न खाते हैं, प्रिय देखते हैं, जो उक्त प्रकार से इस वैश्वानर आत्मा की उपासना करते हैं वह भी अन्न खाते प्रिय देखते हैं, इसके कुल में ब्रह्मतेज होता है, फिर प्रसिद्ध राजा बोले परन्तु यह पृथिवी उस ब्रह्म का पाद समान है, जो आप मेरे पास न आते तो आपके पाद=पैर शिथिल होजाते ॥

भाष्य—पूर्वोक्त श्लोकों में वैश्वानर शब्द परमात्मा का वाचक है, जैसाकि "विश्वेषां विकाराणां नरः" "विश्वानरः" विश्वानर एव वैश्वानरः"=

जो प्रकृति के सब कार्य्यों का कर्त्ता हो उसका नाम **"विश्वानर"** और इसी का नाम **"वैश्वानर"** है, यहां स्वार्थ में तद्धित प्रत्यय है अथवा विश्वेनर= सब जीवों का जो स्वामी हो उसका नाम यहां **"वैश्वानर"** है, यद्यपि वैश्वानर शब्द जाठराग्नि में भी वर्तता है परन्तु यहां परमात्मा विषयक आया है, क्योंकि उक्त छओं महात्माओं से राजा ने बार २ वैश्वानर की उपासना का प्रश्न करके उनकी न्यूनता को पूर्ण किया है, और जो इस प्रकरण में वैश्वानर को प्रादेशमात्र कहा है वह **"अङ्गुष्ठमात्रः पुरुष."** इस कठ० के वाक्य समान हृदयगत होने के अभिप्राय से कथन किया है, वेदान्तसूत्रों में महर्षि व्यास ने कई एक ऋषियों के मत दिखलाकर इस बात को बलपूर्वक सिद्ध किया है कि वैश्वानर की उपासना से तात्पर्य्य परमात्मा की उपासना का है किसी जड़ पदार्थ की उपासना का नहीं, स्वामी शङ्कराचार्य्य आदि भाष्यकार भी वैश्वानर उपासना से निराकार ब्रह्म की उपासना का ही ग्रहण करते हैं किसी साकार पदार्थ की उपासना का नहीं, और यह बात इस प्रकरण से भी स्पष्ट प्रतीत होती है कि जब **"सत्ययज्ञपौलुषि"** ने राजा के पूछने पर अपने आपको आदित्य का उपासक बतलाया तो राजा ने कथन किया कि आदित्य उस वैश्वानर का चक्षु है उक्त उपासक को यह भी बोधन किया कि यदि तुम मेरे समीप न आते तो चक्षुहीन होजाते, जिसका भाव यह है कि यदि तुम आदित्य=सूर्य्य की ही उपासना करते और उसको ब्रह्म का चक्षुस्थानीय न जानते तो तुम सदैव के लिये अज्ञानी रहते. इसी भाव से वेद तथा उपनिषदों के कई एक स्थलों में सूर्य्य तथा चन्द्रमा को नेत्र स्थानी कथन कियागया है किसी साकार मूर्त्ति के अभिप्राय से नहीं।

स्मरण रहे कि यदि आदित्यादिकों को ब्रह्म मानकर उनकी पूजा करना उपनिषत्कारों को अभीष्ट होता तो इस स्थल में आदित्यादि जड़ों की व्यावृत्ति करके एकमात्र वैश्वानर ब्रह्म की उपासना कथन न कीजाती और नाही चक्षु, प्राण, शरीर, आदिकों से रहित होने का भय जड़ोपास्ति में उपासक को बतलाया जाता ॥

सार यह है कि इस स्थल में वैश्वानर को विराटरूपद्वारा वर्णन कियागया है जैसाकि पुरुषसूक्त में पुरुष को विराट्रूप से वर्णन किया है किसी मूर्त्ति के अभिप्राय से नहीं, इसीप्रकार सब उपासकों की उपासनाओं में राजा ने न्यूनता बतलाकर एकमात्र वैश्वानर की उपासना का ही विधान किया है जो उक्त श्लोकों के अर्थों से भलेप्रकार स्पष्ट है, इसलिये अधिक विस्तार की आवश्यकता नहीं ॥

## इति सप्तदशःखण्डः समाप्तः

# अथ अष्टादशःखण्डः प्रारभ्यते

सं०—अब अश्वपति राजा सबको अभिमुख करके उक्त ज्ञान का फल कथन करते हैं:—

तान् होवाचैते वै खलु यूयं पृथगिवेममात्मानं वैश्वानरं विद्वाꣳसोऽन्नमत्थ। यस्त्वेतमेवं प्रादेशमात्रमभिविमानमात्मानं वैश्वानरमुपास्ते स सर्वेषु लोकेषु सर्वेषु भूतेषु सर्वेष्वात्मस्वन्नमत्ति ॥ १ ॥

अर्थ—उन प्रसिद्ध महात्माओं से राजा बोले कि निश्चयकरके आप लोग भि॰ २ रूपसे इस वैश्वानर आत्मा को जानते हुए अन्न खाते हैं परन्तु जो इस ब्रह्मको उक्त प्रकार से प्रादेशमात्र सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड को प्रत्यक्षवत् जानने वाला व्यापक ब्रह्मको उपासता है वह सब लोकों में, सब भूतों में और सब आत्माओं में अन्न खाता अर्थात् आनन्द भोगता है॥

सं०—अब उक्त वैश्वानर आत्मा को रूपकालङ्कार द्वारा कथन करते हैं:—

तस्य ह वा एतस्यात्मनो वैश्वानरस्य मूर्द्धैव सुतेजाश्चक्षुर्विश्वरूपः प्राणः पृथग्वर्त्माऽऽत्मा सन्देहो बहुलो वस्तिरेव रयिः पृथिव्येव पादावुर एव वेदिर्लोमानि बर्हिर्हृदयं गार्हपत्यो मनोऽन्वाहार्य्यपचन आस्यमाहवनीयः ॥ २ ॥

अर्थ—उस प्रसिद्ध व्यापक ईश्वर का तेजोराशि द्युलोक ही मूर्द्धा, सूर्य्य चक्षु, वायु प्राण समान, आकाश धड़ समान, वस्ति जल, पृथिवी पाद, यज्ञवेदि वक्षस्थल समान, यज्ञकुश लोम समान, गार्हपत्याग्नि हृदय, दक्षिणाग्नि मन समान और आहवनीयाग्नि ही मुख समान है॥

इति अष्टादशःखण्डः समाप्तः

# अथ एकोनविंशःखण्डः प्रारभ्यते

सं०-अब प्रथमाहुति द्वारा प्राणवायु की तृप्ति कथन करते हैं:—

तद्यद्भक्तं प्रथममागच्छेत्तद्धोमीयꣳस यां प्रथमामाहुतिं

जुहुयात्तां जुहुयात्प्राणाय स्वाहेति प्राणस्तृप्यति ॥ १ ॥

अर्थ—जो होमीय द्रव्य प्रथमाहुति में हवन करे उस होमीय द्रव्य से वह यजमान जिस प्रथम आहुति को देवे उसकी विधि यह है कि उस प्रथमाहुति को "प्राणाय स्वाहा" यह बोलकर अग्नि में देवे, इससे प्राण तृप्त होते हैं ॥

प्राणे तृप्यति चक्षुस्तृप्यति चक्षुषितृप्यत्यादित्य-स्तृप्यत्यादित्ये तृप्यति द्यौस्तृप्यति दिवि तृप्य-न्त्यां यत्किञ्च द्यौश्चादित्यश्चाधितिष्ठतस्तत्तृ-प्यति तस्यनुतृप्तिं तृप्यति प्रजया पशुभिरन्नाद्येन-तेजसा ब्रह्मवर्चसेनेति ॥ २ ॥

अर्थ-प्राण के तृप्त होने से चक्षु तृप्त होता है, चक्षुओं के तृप्त होने से आदित्य तृप्त होता है, आदित्य के तृप्त होने से द्युलोक तृप्त होता है, द्युलोक के तृप्त होने से जो कुछ द्युलोक और आदित्य के आश्रित है वह सब तृप्त होता है, इन सब की तृप्ति के पश्चात् प्रजा, पशु, अन्न, तेज और ब्रह्मतेज से यजमान तृप्त होता है ॥

भाष्य—इन श्लोकों में हवन द्वारा प्रथमाहुति से प्राणवायु की तृप्ति इस प्रकार कथन कीगई है कि जब होमीय द्रव्य से प्रथमाहुति देवे तो "प्राणाय स्वाहा" यह बोलकर देवे, इससे प्राण तृप्त होते हैं, यहां "प्राण" शब्द परमात्मा और भौतिक वायु का बोधक है, जिसका आशय यह है कि प्रथम यजमान परमात्मा का स्तवन करे, जैसाकि पीछे कई स्थलों में वर्णन कर आये हैं और यह तो प्रत्यक्ष ही है कि हवन से वायु शुद्ध होती है, वायु का शुद्ध होना ही उसकी तृप्ति है, वायु के तृप्त होने से चक्षु की तृप्ति होती है, क्योंकि हवनादि यज्ञों में प्रथम नेत्र का ही सम्बन्धविशेष होता है, प्रकाशक होने से यहां नेत्रशक्तिविशेष का नाम आदित्य है सो नेत्र के तृप्त होने से आदित्य की तृप्ति और चक्षुगोलक का नाम द्युलोक है, सो आदित्य के तृप्त होने से चक्षुगोलक की तृप्ति होती है, और द्युलोक तथा आदित्य के तृप्त होने से अन्य जितने पदार्थ अधिगत हैं उन सब की तृप्ति=शुद्धि होती है, इसके पश्चात् यजमान प्रजासे, पशुओं से, विविध भोग्य पदार्थों से, सांसारिक ऐश्वर्य्यरूप तेज से और ब्रह्मतेज से तृप्त होता है ॥

इति एकोनविंशःखण्डः समाप्तः

# अथ विंशःखण्डः प्रारभ्यते

सं०—अब द्वितीयाहुति द्वारा "व्यान" की तृप्ति कथन करते हैं:—

**अथ यां द्वितीयां जुहुयात्तां जुहुयाद्**
**व्यानाय स्वाहेति व्यानस्तृप्यति ॥ १ ॥**

अर्थ—प्रथमाहुति के अनन्तर जिस द्वितीयाहुति का हवन करे उसको **"व्यानाय स्वाहा"** पढ़कर आहुति दे, इससे व्यान तृप्त होता है ॥

भाष्य—यहां व्यान से श्रोत्रेन्द्रिय व्याप्त वायु का ग्रहण है अर्थात् **"व्यानाय स्वाहा"** पढ़कर द्वितीयाहुति दे, इस आहुति से श्रोत्रेन्द्रिय तृप्त होताहै ॥

**व्याने तृप्यति श्रोत्रं तृप्यति श्रोत्रे तृप्यति चन्द्र-**
**मास्तृप्यति चन्द्रमसि तृप्यति दिशस्तृप्यन्ति**
**दिक्षु तृप्यन्तीषु यत्किञ्च दिशश्च चन्द्रमाश्चाधि-**
**तिष्ठन्ति तत्तृप्यति तस्यानुतृप्तिं तृप्यति प्रजया**
**पशुभिरन्नाद्येन तेजसा ब्रह्मवर्चसेनेति ॥ २ ॥**

अर्थ—व्यान के तृप्त होने से श्रोत्र तृप्त होता है, श्रोत्र के तृप्त होने से चन्द्रमा तृप्त होता है, चन्द्रमा के तृप्त होने से दिशायें तृप्त होती हैं, दिशाओं के तृप्त होने से जो कुछ दिशा और चन्द्रमा के अधिकार में है वह सब तृप्त होता है, उस सब की तृप्ति के अनन्तर यजमान प्रजा, पशु, ऐश्वर्य्य, तेज और ब्रह्मतेज से तृप्त होता है ॥

भाष्य—व्यान के तृप्त होने से श्रोत्रेन्द्रिय तृप्त होता है, यहां व्यान नाम श्रोत्रेन्द्रियाधिष्ठित वायु का है, सो इस वायु के तृप्त होने से श्रोत्र की तृप्ति कथन करना समुचित ही है, चन्द्रमा से तात्पर्य्य यहां श्रोत्र की शक्ति का है अर्थात् **"चदि अल्हादे"** धातु से **"चन्द्रमा"** शब्द सिद्ध होता है जिसके अर्थ आनन्ददाता के हैं और श्रोत्रेन्द्रिय द्वारा शब्द के श्रवण करने से भी आनन्द की प्राप्ति होती है, इसी अभिप्राय से कहा है कि श्रोत्र के तृप्त होने से चन्द्रमा की तृप्ति होती है, चन्द्रमा की तृप्ति से दिशायें तृप्त होती हैं, क्योंकि दिशाओं के सम्बन्ध से ही श्रोत्र में शब्द आता है, सो श्रोत्र की तृप्ति से दिशाओं का

तृप्त होना स्पष्ट है, चन्द्रमा तथा दिशाओं के तृप्त होने से इनके अधिकारी पदार्थ भी तृप्त होते हैं, और सब की तृप्ति के पश्चात् यजमान प्रजा=सन्तान, पशु, अन्न, सांसारिकतेज और ब्रह्मतेज से तृप्त होता है ॥

## इति विंशःखण्डः समाप्तः

## अथ एकविंशःखण्डः प्रारभ्यते

सं०—अब तृतीयाहुति द्वारा "अपान" की तृप्ति कथन करते हैं:—

अथ यां तृतीयां जुहुयात्तां जुहुयाद-
पानाय स्वाहेत्यपानस्तृप्यति ॥ १ ॥

अर्थ—इसके अनन्तर जिस तीसरी आहुति से हवन करना हो तो उस आहुती को "अपानाय स्वाहा" इस प्रकार पढ़कर हवन करे, इस आहुति से अपान की तृप्ति होती है ॥

अपाने तृप्यति वाक् तृप्यति वाचि तृप्यन्त्याम-
ग्निस्तृप्यत्यग्नौ तृप्यति पृथिवी तृप्यति पृथिव्यां
तृप्यन्त्यां यत्किञ्च पृथिवी चाग्निश्चाधितिष्ठत-
स्तत्तृप्यति तस्यानु तृप्तिं तृप्यति प्रजया पशुभिर-
न्नाद्येन तेजसा ब्रह्मवर्चसेनेति ॥ २ ॥

अर्थ—अपान के तृप्त होने से वाणी तृप्त होती है, वाणी के तृप्त होने से अग्नि तृप्त होती है, अग्नि के तृप्त होने से पृथिवी तृप्त होती है, पृथिवी के तृप्त होने से जो कुछ पृथिवी और अग्नि के अधिकार में है वह सब तृप्त होता है, उस सब की तृप्ति के अनन्तर यजमान प्रजा, पशु, ऐश्वर्य्य, तेज और ब्रह्म तेज से तृप्त होता है ॥

भाष्य—यहां अपान शब्द से वाक् इन्द्रियस्थानाधिष्ठित वायु का ग्रहण है, इसी अभिप्राय से कहा है कि अपान के तृप्त होने से वाणी तृप्त होती है, और वाणी का उच्चारण अग्नि की सहायता से होता है, क्योंकि जहां अग्नि न हो वहां वाणी का उच्चारण नहीं होसक्ता, इसीसे वायु की तृप्ति द्वारा अग्नि की तृप्ति कथन की है, या यों कहो कि वाणी का देवता अग्नि है, इसलिये अग्नि के

तृप्त होने से पृथिवी की तृप्ति होती है, यहां पृथिवी से तात्पर्य्य वाणीगत स्थान का है और अग्नि तथा पृथिवी के अधिकार में जो पदार्थ हैं उनकी और उनके पश्चात् प्रजा आदि से यजमान की तृप्ति होती है ॥

## इति एकविंशःखण्डः समाप्तः

# अथ द्वाविंशःखण्डः प्रारभ्यते

सं०-अथ चतुर्थी आहुति द्वारा "समान" की तृप्ति कथन करते हैं:--

**अथ यां चतुर्थीं जुहुयात्तां जुहुयात् समानाय स्वाहेति समानस्तृप्यति ॥ १ ॥**

अर्थ-इसके अनन्तर जिस चतुर्थ आहुति से हवन करना हो उसको "समानाय स्वाहा" पढ़कर आहुति दे, इससे समान की तृप्ति होती है ॥

**समाने तृप्यति मनस्तृप्यति मनसि तृप्यति पर्जन्यस्तृप्यति पर्जन्ये तृप्यति विद्युत्तृप्यति विद्युति तृप्यन्त्यां यत्किञ्च विद्युच्च पर्जन्यश्चाधितिष्ठत-स्तत्तृप्यति तस्यानुतृप्तिं तृप्यति प्रजया पशुभिर-न्नाद्येन तेजसा ब्रह्मवर्चसेनेति ॥ २ ॥**

अर्थ-समान के तृप्त होने पर मन तृप्त होता है, मन के तृप्त होने पर पर्जन्य तृप्त होता है, पर्जन्य के तृप्त होने पर विद्युत् तृप्त होती है, बिजुली के तृप्त होने पर जो कुछ बिजुली और पर्जन्य के अधिकार में है वह सब तृप्त होता है, उन सब की तृप्ति के अनन्तर यजमान प्रजा, पशु, ऐश्वर्य्य, सांसारिक बल और ब्रह्मतेज से तृप्त होता है ॥

भाष्य- सम्पूर्ण शरीर में विचरने वाले वायु का नाम "समान" है, सो चतुर्थी आहुति "समानाय स्वाहा" पढ़कर दे, इससे समान की तृप्ति होती है और समान के तृप्त होने से मन की तृप्ति यहां इसलिये कथन कीगई है कि मन भी सब इन्द्रियों में समान की न्याईं वर्तता है, यहां मन की शक्ति-विशेष का नाम पर्जन्य तथा मन की गति का नाम विद्युत् है और वह पर्जन्य

के तृप्त होने पर तृप्त होती है, इसके अनन्तर पर्जन्य और विद्युत् के अधिकार में जो कुछ है वह सब तृप्त होता और फिर ब्रह्मतेज आदि से यजमान तृप्त होता है ॥

इति द्वाविंशःखण्डः समाप्तः

# अथ त्रयोविंशःखण्डः प्रारभ्यते

सं०—अब पांचवी आहुति द्वारा "उदान" की तृप्ति कथन करते हैं:—

**अथ यां पञ्चमीं जुहुयात्तां जुहुयादुदानाय स्वाहेत्युदानस्तृप्यति ॥ १ ॥**

अर्थ—चतुर्थी आहुति के अनन्तर जिस पांचवीं आहुति से हवन करना होतो उसको "उदानाय स्वाहा" पढ़कर हवन करे, इससे उदान की तृप्ति होती है ॥

**उदाने तृप्यति त्वक् तृप्यति त्वचि तृप्यन्त्यां वायुस्तृप्यति वायौ तृप्यत्याकाशस्तृप्यत्याकाशे तृप्यति यत्किञ्च वायुश्चाऽऽकाशश्चाधितिष्ठत-स्तत्तृप्यति तस्यानुतृप्तिं तृप्यति प्रजया पशुभि-रन्नाद्येन तेजसा ब्रह्मवर्चसेनेति ॥**

अर्थ—उदान की तृप्ति से त्वक् की तृप्ति होती है, त्वचा की तृप्ति होने से वायु की तृप्ति होती है, वायु के तृप्त होने पर आकाश की तृप्ति होती है, आकाश के तृप्त होने पर जो कुछ वायु और आकाश के आश्रित है वह सब तृप्त होता है, उसकी तृप्ति के अनन्तर वह यजमान प्रजा, पशु, ऐश्वर्य्य, सांसारिक तेज और ब्रह्मतेज से ( तृप्यति ) तृप्त होता है ॥

भाष्य—त्वगिन्द्रिय स्थानाधिष्ठित वायु का नाम "उदान" है, सो उदान वायु की तृप्ति के लिये "उदानाय स्वाहा" पढ़कर पांचवीं आहुति दे, इससे उदान की तृप्ति होती है, उदान से त्वक् की पुष्टि होती है त्वक् की पुष्टि होने से स्पर्शेन्द्रिय की शक्ति बढ़ती है, वायु के तृप्त होने पर आकाश की तृप्ति और आकाश की तृप्ति होने पर जो कुछ आकाश और वायु

के आश्रित है उस सबकी पुष्टि होती है, उसके अनन्तर प्रजा आदि से यजमान की तृप्ति=पुष्टि होती है ॥

इति त्रयोविंशःखण्डः समाप्तः

## अथ चतुर्विंशःखण्डः प्रारभ्यते

:o:

सं०—अब अविधिपूर्वक हवन का निषेध करते हुए विधिपूर्वक अग्निहोत्र करने का कथन करते हैं:—

स य इदमविद्वानग्निहोत्रं जुहोति यथाऽङ्गारान-
पोह्य भस्मनि जुहुयात्तादृक् तत्स्यात् ॥ १ ॥

अर्थ—वह पुरुष जो उक्त पञ्चाहुति विज्ञान को न जानता हुआ अग्निहोत्र करता है वह जैसे अग्निहोत्र के योग्य अङ्गारों को हटाकर भस्म में हवन करने के सदृश है ॥

अथ य एतदेवं विद्वानग्निहोत्रं जुहोति तस्य सर्वेषु
लोकेषु सर्वेषु भूतेषु सर्वेष्वात्मसु हुतं भवति ॥२॥

अर्थ—और जो पुरुष इस पञ्चाहुति विज्ञान को उक्त प्रकार से जानता हुआ अग्निहोत्र करता है उसका सब लोकों, सब भूतों और सब आत्माओं में अग्निहोत्र होता है ॥

सं०—अब उक्त अग्निहोत्र का फल कथन करते हैं:—

तद्यथेषिकातूलमग्नौ प्रोतं प्रदूयेतैव छहास्य सर्वे पाप्मानः
प्रदूयन्ते य एतदेवं विद्वानग्निहोत्रं जुहोति ॥ ३ ॥

अर्थ—जो पुरुष उक्त प्रकार से जानता हुआ इस अग्निहोत्र को करता है उसके जैसे मुञ्च की रुई अग्नि में प्रक्षिप्त होने पर शीघ्र ही भस्म होजाती है इसी प्रकार इस ज्ञाता की सब पापवासनायें क्षय होजाती हैं ॥

तस्मादु हैवंविद्यद्यपि चण्डालायोच्छिष्टं प्रयच्छे-
दात्मनि हैवास्य तद्वैश्वानरे हुत छ स्यादिति
तदेषश्लोकः ॥ ४ ॥

अर्थ—इसी कारण उक्त प्रकार से जानने वाला पुरुष यद्यपि चण्डाल को उच्छिष्ट देवे तो इसका वह दान वैश्वानर ब्रह्म में ही हुत होता है, इस विषय में यह श्लोक है:—

यथेह क्षुधिता बाला मातरं पर्य्युपासत एवं सर्वाणि भूतान्यग्निहोत्रमुपासत इत्यग्निहोत्रमुपासत इति ॥ ५ ॥

अर्थ-जिसप्रकार इस संसार में क्षुधातुर बालक माता की उपासना करते हैं, इसी प्रकार सब भूतजात अग्निहोत्र की उपासना करते हैं ॥

भाष्य-" अग्निहोत्रमुपासत इति " पाठ दोवार खण्ड की समाप्ति के लिये आया है, इस खण्ड में पञ्चाहुति विज्ञान का महत्व वर्णन करते हुए यह कथन किया है कि जो पुरुष उक्त विज्ञान को न जानकर हवन करता है उस का हवन भस्म=राख में आहुति देने के समान है अर्थात् सर्वथा निष्फल होता है, और जो पुरुष इस पञ्चाहुति विज्ञान को जानकर हवन करता है उसका हवन सब लोकों, सबभूतों और सब जीवों को तृप्त करने वाला होता है अर्थात् विधिपूर्वक किया हुआ हवन ही फलदायक होता है अविधिपूर्वक किया हुआ फलदायक नहीं होता, विधिपूर्वक हवन करनेवाले के लिये यह फल विधान किया है कि जैसे मुञ्ज की रूई अग्नि पर डालते ही तत्काल भस्म होजाती है इसी प्रकार विधिपूर्वक हवन करने वाले के सब पाप शीघ्र ही क्षय होजाते हैं अर्थात् पापों की वासना उसके अन्तःकरण में नहीं रहती और उसका अन्न सर्वदा वैश्वानर अग्नि में ही हुतद्रव्य के समान पुण्यप्रद होता है, यदि वह चण्डाल को भी उच्छिष्ट देता है तोभी उसके तपोबल से वह वैश्वानर अग्नि में हुतद्रव्य के समान पुण्यप्रद होता है अर्थात् उसके सम्बन्ध में जितने कार्य होते हैं उन सब कार्य्यों में उसके आत्मिक बल का प्रभाव बना रहता है, इसलिये चण्डाल भी उसके अन्न को खाकर उत्तम कार्य्य करने के लिये उद्यत होता है, इस विषय में उपनिषत्कार ने यह दृष्टान्त दिया है कि जिसप्रकार भूखे बालक माता की उपासना करते हैं, इसी प्रकार सब भूत उसको मातावत् प्रिय जान कर उसकी उपासना करते हैं, इससे सिद्ध है कि विधिपूर्वक किया हुआ अग्निहोत्र ही फलदायक होता है अविधिपूर्वक किया हुआ नहीं ॥

इति श्रीमदार्य्यमुनिनोपनिबद्धे
छान्दोग्योपनिषदार्य्यभाष्ये
पञ्चमःप्रपाठकःसमाप्तः

ओ३म्

# अथ षष्ठःप्रपाठकः प्रारभ्यते

सं०—अब महर्षि उद्दालक और श्वेतकेतु के संवाद द्वारा ब्रह्मविद्या का कथन करते हैं:—

ओ३म् श्वेतकेतुर्हाऽऽरुणेय आस तꣳह पितोवाच—श्वेतकेतो वस ब्रह्मचर्य्यम्। न वै सोम्याऽस्मत्कुलीनोऽननूच्य ब्रह्मबन्धुरिव भवतीति ॥ १ ॥

अर्थ—श्लोक में "ओ३म्" पद मङ्गलवाची है, प्रसिद्ध अरुण ऋषि का पौत्र श्वेतकेतु नामक कुमार था उससे प्रसिद्ध उद्दालक बोले कि हे श्वेतकेतो! ब्रह्मचर्य्यार्थ गुरुकुल में वास कर, क्योंकि हे सोम्य! निश्चयकरके हमारे कुल में वेदों का अध्ययन न करनेवाला अशिक्षित के समान कोई नहीं होता ॥

स ह द्वादशवर्ष उपेत्य चतुर्विꣳशतिवर्षः सर्वान् वेदानधीत्य महामना अनूचानमानी स्तब्ध एयाय तꣳ ह पितोवाच—श्वेतकेतो यन्नु सोम्येदं महामना अनूचानमानी स्तब्धोऽस्युत तमादेशमप्राक्ष्यः। येनाश्रुतꣳश्रुतं भवत्यमतं मतमविज्ञातं विज्ञातमिति कथं नु भगवः स आदेशो भवतीति ॥ २ ॥

अर्थ—वह प्रसिद्ध श्वेतकेतु बारहवर्ष की अवस्था में गुरुकुल जाकर चौबीस वर्ष की अवस्था पर्य्यन्त सब वेदों को पढ़कर लौट आया, वह श्वेतकेतु कैसा था! बड़े मनवाला, अपने आपको वेदवेत्ता माननेवाला, नम्रतारहित स्वभाववाला, उक्त स्वभाववाले पुत्र से वह प्रसिद्ध उद्दालक बोले कि हे श्वेतकेतो ब्रह्मचारिन्! "नु" वितर्कार्थ में आया है, जो तू यह बड़े मन वाला अपने आपको वेदवेत्ता समझने वाला और अनम्रस्वभाववाला है, क्या तुमने उस उपदेश को अपने आचार्य्य से पूछा था जिससे न सुना हुआ सुनाजाता, न समझा हुआ समझाजाता और न जाना हुआ जाना जाता है, श्वेतकेतु बोला भगवन्! वह उपदेश कैसे होता है ॥

सं०—अब महर्षि उद्दालक कथन करते हैं:—

यथा सोम्यैकेन मृत्पिण्डेन सर्वं मृन्मयं वि-
ज्ञातꣳस्याद्वाचाऽऽरम्भणं विकारो नामधेयं मृत्ति-
केत्येव सत्यम् ॥ ३ ॥

अर्थ-हे सोम्य ! जैसे एक मिट्टी के टुकड़े से मिट्टी के घट, शरावादि सब विकार जानेजाते हैं, क्योंकि विकार वाणी के आरम्भमात्र नाम वाले हैं, मिट्टी ही सत्य है ॥

सं०—अब उक्त अर्थ में हेतु कथन करते हैं:—

यथा सोम्यैकेन लोहमणिना सर्वं लोहमयं
विज्ञातꣳस्याद्वाचाऽऽरम्भणं विकारो नामधेयं
लोहमित्येव सत्यम् ॥ ४ ॥

अर्थ—हे सोम्य ! जैसे एक सुवर्ण के ज्ञान से सब सुवर्णविकार जाने जाते हैं, क्योंकि विकार वाणी के उत्पादक नाममात्र हैं सुवर्ण ही सत्य है ॥

यथा सोम्यैकेन नखनिकृन्तनेन सर्वं कार्ष्णाय-
संविज्ञातꣳस्याद्वाचाऽऽरम्भणं विकारो नामधेयं
कृष्णायसमित्येव सत्यमेवꣳसोम्य स आदे-
शोभवतीति ॥ ५ ॥

अर्थ—हे सोम्य ! जैसे एक नख काटने वाले लोह के नहेरने से कृष्ण लोह के सब विकार विदित होजाते हैं, क्योंकि विकार वाणी का आरम्भ होने से नाममात्र हैं कृष्णलोह ही सत्य है, हे सोम्य ! वह उपदेश इस प्रकार होता है ॥

सं०—अब श्वेतकेतु पिता उद्दालक के प्रति कथन करते हैं:—

न वै नूनं भगवन्तस्त एतदवेदिषुर्यद्ध्येतदवेदि-
ष्यन् कथं मे नावक्ष्यन्निति । भगवाꣳस्त्वेव मे
तद्ब्रवीत्विति । तथा सोम्येति होवाच ॥ ६ ॥

अर्थ—वह मेरे आचार्य्य निश्चयकरके इस आदेश को नहीं जानते, क्योंकि जो इस आदेश को जानते होते तो मुझसे कैसे न कहते, अवश्य कहते परन्तु आप ही इस आदेश को मेरे प्रति कथन करें, तब उद्दालक बोले हे सोम्य ! तथास्तु=ऐसा ही होगा, फिर उस प्रसिद्ध पिता उद्दालक ने वक्ष्यमाण उपदेश किया ॥

भाष्य—आरुणि का पुत्र आरुणेय श्वेतकेतु था, उसको पिता ने कहा कि हे पुत्र! तुमको ब्रह्मचर्य्य करना चाहिये ताकि तू ब्रह्मबन्धु * के समान नाममात्र से ही ब्राह्मणों का सम्बन्धी न गिनाजाय किन्तु गुण कर्म स्वभाव से ब्राह्मण गिनाजाय, श्वेतकेतु ने पिता की आज्ञा मान १२ वर्ष पर्य्यन्त गुरुकुल में वास करके वेदों का अध्ययन किया, जब श्वेतकेतु अध्ययन करके घर आया तो उसको यह अभिमान होगया कि मैं सब कुछ जानता हूं, इस प्रकार का भाव श्वेतकेतु में देखकर पिता ने पूछा कि हे श्वेतकेतो! तुमने गुरु से यह आदेश भी पूछा कि जिससे विना सुना सुनाजाय, विना देखा देखाजाय और विना जाना हुआ जाना जाय, श्वेतकेतु ने उत्तर दिया कि हे भगवन्! ऐसा कैसे होसका है कि बिना देखे देखा जाय, बिना सुने सुनाजाय और विना जाने जानाजाय, तब पिता ने उत्तर दिया कि हे सोम्य! जैसे एक मृत्पिण्ड के जानने से मिट्टी के सब विकार जाने जाते हैं, क्योंकि विकार केवल नाममात्र हैं वास्तव में मिट्टीरूप कारण ही सत्य है अथवा जैसे एक सुवर्णपिण्ड से उसके सब विकार ज्ञात होजाते हैं इसीप्रकार अज्ञात वस्तु का ज्ञान उसके कारण के ज्ञान से होता है और जिसप्रकार एक लोहे के नहेरने के ज्ञान से लोहे के सब विकारों का ज्ञान होजाता है इसी प्रकार एक कारण के ज्ञान से कार्य्यों का ज्ञान होजाता है, हे सोम्य! इस प्रकार अज्ञात पदार्थों का ज्ञान होता है, श्वेतकेतु ने कहा हे भगवन्! आपही इस अपूर्व ज्ञान को जानते हैं मेरा आचार्य्य नहीं जानता, यदि वह इस ज्ञान को जानते होते तो मुझको अवश्य इसका उपदेश करते, इसलिये कृपाकरके आप ही इस अपूर्वज्ञान का मुझको उपदेश करें।

इस स्थान में उद्दालक ने परमात्मा को सर्वोपरि कारण बतलाने के लिये यह भूमिका बांधी है, जिसका तात्पर्य्य यह है कि सर्वोपरि परमात्मा के ज्ञान से सब पदार्थों का ज्ञान होजाता है जिसका वर्णन आगे विस्तारपूर्वक किया जायगा॥

## इति प्रथमःखण्डः समाप्तः

---

# अथ द्वितीयःखण्डः प्रारभ्यते

---

सं०-अब उद्दालक पुत्र श्वेतकेतु को उपदेश करते हैं:—

**सदेव सोम्येदमग्र आसीदेकमेवाद्वितीयम्। तद्धैक आहुरसदेवेदमग्र आसीदेकमेवाद्वितीयं तस्मादसतः सज्जायेत॥ १॥**

---

* जो अपने आपको ब्राह्मणों का सम्बन्धी होने से ब्राह्मण कहे और वास्तव में उसमें ब्राह्मणों के धर्म न पाये जायं उसका नाम "ब्रह्मबन्धु" है॥

अर्थ--हे सोम्य ! सृष्टि से पूर्व यह एक ही अद्वितीय ब्रह्म था, उस प्रसिद्ध ब्रह्म के विषय में कोई एक यह कथन करते हैं कि सृष्टि से पूर्व यह असत् ही एक अद्वितीय था उस असत् से सत् उत्पन्न हुआ ॥

कुतस्तु खलु सोम्यैव ७ स्यादिति होवाच-
कथमसतः सज्जायेतेति। सत्त्वेव सोम्येदमग्र
आसीदेकमेवाद्वितीयम् ॥ २ ॥

अर्थ--हे सोम्य ! किस प्रकार ऐसा होसका है अर्थात् असत् से सत् की उत्पत्ति कैसे होसकी है, उद्दालक बोले कि हे सोम्य ! परन्तु सृष्टि से पूर्व एक अद्वितीय यह सत् ही था ॥

तदैक्षत बहुस्यां प्रजायेयेति। तत्तेजोऽसृजत।
तत्तेज ऐक्षत बहुस्यां प्रजायेयेति। तदपोऽसृजत।
तस्माद्यत्र क च शोचति स्वेदते वा पुरुषस्तेजस
एव तदध्यापो जायन्ते ॥ ३ ॥

अर्थ—उसने ज्ञानपूर्वक संकल्प किया कि बहुतरूप होकर प्रकट होऊं, उसने तेज को उत्पन्न किया, उस तेज ने इच्छा की कि बहुत रूप होकर प्रकट होऊं, उसने जल को उत्पन्न किया, इसीकारण पुरुष जिस किसी स्थान में आतप से सन्तप्त अथवा पसीने से प्रस्वेदित होता है तब तेज से ही जल उत्पन्न होते हैं ॥

ता आप ऐक्षन्त बह्वः स्याम प्रजायेमहीति ता
अन्नमसृजन्त तस्माद्यत्र क च वर्षति तदेव भूयि-
ष्ठमन्नं भवत्यद्भ्य एव तदध्यन्नाद्यं जायते ॥ ४ ॥

अर्थ—उन जलों ने इच्छा की कि हम बहुत रूप होकर प्रकट होवें, उन्होंने पृथिवी को उत्पन्न किया, इसी कारण जहां कहीं वृष्टि होती है वहां ही बहुत अन्न उत्पन्न होता है, जल से ही वह अन्न खाने के योग्य उत्पन्न होता है॥

भाष्य-उद्दालक ने उपदेश किया कि हे श्वेतकेतो ! यह नाम रूपात्मक जगत् सृष्टि की उत्पत्ति से पूर्व सद्रूप होने से ब्रह्माश्रित था और वह ब्रह्म सजातीय, विजातीय, स्वगतभेदशून्य एकमात्र अद्वितीय था अर्थात् उस जैसा कोई न होने से ब्रह्म में सजातीय भेद न था, कोई विजातीय पदार्थ उस प्रकार के ऐश्वर्य्य वाला न होने से विजातीय भेद न था और निराकार होने से स्वगत भेद भी न था।

यहां कई एक लोगों का कथन है कि प्रथम असत् ही था और वह भी उक्त तीनों गुणों से शून्य था अर्थात् उत्पत्ति से पूर्व यह जगत् परमाणुरूप होकर

ब्रह्म में लीनता को प्राप्त था, इसीलिये यह कथन किया गया है कि एकमात्र ब्रह्म ही था, जिस पक्ष में यह उक्त कथन है उसका: तात्पर्य्य यह है कि जब जगत् नाम रूप द्वारा इस भाव को प्राप्त न था उस समय उसको नामरूप के न होने से असत् कथन कियागया है इस भाव से नहीं कि उस समय कुछ भी न था, क्योंकि यदि ऐसा होता तो असत् से सत् की उत्पत्ति कैसे होती, इससे सिद्ध है कि कार्य्यरूप जगत् न था, इसी भाव को "असदितिचेन्न प्रतिषेधमात्रत्वात्" ब्र० सू० २।१।७ में भलीभांति वर्णन किया है कि असत् कथन से तात्पर्य्य शून्य का नहीं किन्तु नामरूपात्मक न होने से तात्पर्य्य है, उस सद्रूप ब्रह्म ने ईक्षण किया कि मैं बहुत रूप होकर प्रकट होऊं जिसका तात्पर्य्य यह है कि उसने अपनी प्रकृति को बहुरूप करने का विचार कर प्रथम तैजस पदार्थों को रचा, उसके अनन्तर जल को और जलों के अनन्तर पृथिवी को उत्पन्न किया, यहां इन तीन तत्वों का कथन अन्य तत्वों का उपलक्षण है अर्थात् इसी प्रकार वायु तथा आकाश इन दोनों तत्वों को भी उत्पन्न किया, जैसाकि "तस्माद्वा एतस्मादात्मन आकाशः सम्भूतः आकाशाद्वायुः वायोरग्निः अग्नेरापः अद्भ्यः पृथिवी" तैत्तिरी० २।१।३ इत्यादि श्लोकों में पांचो तत्वों की उत्पत्ति कथन की है यहां उपनिषत्कार ने अग्न्यादि तीन तत्वों की उत्पत्ति कथन की है और सूक्ष्म होने के अभिप्राय से आकाश तथा वायु की उत्पत्ति कथन नहीं की, इसलिये उपनिषद्वाक्यों का उत्पत्ति विषयक परस्पर विरोध नहीं, और जो यहां यह कथन किया है कि तेज ने इच्छा करके जलों को और जलों ने इच्छा करके पृथिवी को उत्पन्न किया, यहां तेजादिकों का इच्छा करना उपचार से है मुख्यतया नहीं, क्योंकि मुख्य ईक्षण ब्रह्म में ही है, या यों कहो कि तेज में व्यापक ब्रह्म ने इच्छा करके जल को और जलगत ब्रह्म ने पृथिवी को उत्पन्न किया, इसलिये जड़गत इच्छा का दोष इस शास्त्र पर नहीं आता ॥

इति द्वितीयःखण्डः समाप्तः

## अथ तृतीयःखण्डः प्रारभ्यते

सं०—अब सब भूतों के तीन बीज कथन करते हैं:—

तेषां खल्वेषां भूतानां त्रीण्येव बीजानि भवन्त्याण्डजं जीवजमुद्भिज्जमिति ॥ १ ॥

अर्थ—निश्चयकरके अण्डज, जीवज और उद्भिजरूप से इन भूतों के तीन ही बीज होते हैं ॥

भाष्य—यहां "भूत" शब्द से मनुष्य, पशु, पक्षी आदिकों का ग्रहण है, क्योंकि "एषां" शब्द इन्हीं का निर्देश करता है, इन सब भूतों के तीन ही बीज होते हैं अर्थात् अण्डे से उत्पन्न होने वाले जीवों का नाम "अण्डज" है, जैसे पक्षी आदि, शरीर से उत्पन्न होने वाले जीवोंका नाम "जीवज" है, जैसे मनुष्यादि और पृथिवी के भीतर से निकलने वाले जीवों का नाम "उद्भिज" है, जैसाकि बनस्पति आदि ॥

सं०—अब तेजादि भूतों का नाम रूप में परिणत होना कथन करते हैं:—

**सेयं देवतैक्षत-हन्ताहमिमास्तिस्रो देवता अनेन जीवेनाऽऽत्मनाऽनुप्रविश्य नामरूपे व्याकरवाणीति ॥ २ ॥**

अर्थ—उस परमात्म देव ने सङ्कल्प किया कि अब मैं इन तेज, जल, पृथिवी तीनों देदीप्यमान भूतों में इस जीवात्मा द्वारा प्रवेश करके नाम और रूप का विस्तार करूं ॥

**तासां त्रिवृतं त्रिवृतमेकैकां करवाणीति सेयं देवतेमास्तिस्रो देवता अनेनैव जीवेनाऽऽत्मनाऽनुप्रविश्य नाम रूपे व्याकरोत् ॥ ३ ॥**

अर्थ—उक्त तीनों भूतों में से एक २ को तीन २ गुणा करूं, सो इस परमात्मा ने इन तीनों देवताओं में इस जीवरूप आत्मा द्वारा ही प्रवेश करके नाम और रूप को बनाया ॥

**तासां त्रिवृतं त्रिवृतमेकैकामकरोद्यथा नु खलु सोम्येमास्तिस्रो देवतास्त्रिवृत् त्रिवृदेकैका भवति तन्मे विजानीहीति ॥ ४ ॥**

अर्थ-प्रसिद्ध है कि उस परमात्मा ने उन तीनों देवताओं में से एक २ को तीन २ गुणा किया, हे सोम्य ! जैसे यह तीन देवता एक २ तीन २ गुणा होता है उस त्रिवृत्करण विज्ञान को मुझसे जानो ॥

भाष्य-उक्त परमात्म देव ने इच्छा की कि मैं जीवात्मा द्वारा प्रवेश करके नाम रूप को बनाऊं, इस कारण उसने प्रथम अग्नि, जल, पृथिवी इन तीनों

भूतों को दो २ भागों में विभक्त किया, जैसाकि जल के प्रथम दो भाग करके एक भाग के दो खण्ड कर दूसरे दोनों में मिला दिये इसी प्रकार उन दोनों के भी प्रथम एक २ के दो २ भाग करके फिर एक भाग के दो २ खण्ड कर अपने से अन्य तत्वों में मिला देने का नाम "त्रिवृत्करण" है, और नवीन वेदान्ती इसी के सहारे पर पांच भूतों का पञ्चीकरण करते हैं अर्थात् प्रथम एक तत्व के दो भाग करते हैं फिर एक भाग के चार खण्ड करके उनको दूसरे चारों में मिला देते हैं, इसी प्रकार अन्य तत्वों के भी प्रथम दो भाग करके फिर एक भाग को चार खण्डों में विभक्त कर दूसरे चारों में मिला देना " पञ्चीकरण " कहाता है, जिसका भाव यह है कि आधा अपना भाग रहता है और आधा दूसरे चारों का, इस प्रकार यह नामरूपात्मक जगत् बना है इस नाम रूप को बनाने के लिये परमात्मा ने इस प्रकार तत्वों को बांट दिया ॥

इति तृतीयःखण्डः समाप्तः

——*:०:*——

# अथ चतुर्थःखण्डः प्रारभ्यते

——:०:——

सं०-अब उक्त तीनों भूतों के तीन २ रूप वर्णन करते हुए प्रथम अग्नि के तीन रूप कथन करते हैं :—

यदग्ने रोहितꣳरूपं तेजसस्तद्रूपं यच्छुक्लं तदपां यत्कृष्णं तदन्नस्यापागादग्नेरग्नित्वं वाचारम्भणं विकारो नामधेयं त्रीणिरूपाणीत्येव सत्यम् ॥ १ ॥

अर्थ-जो अग्नि में रक्तरूप है वह तेज का रूप है, जो शुक्ल रूप है वह जल का रूप है, जो कृष्णरूप है वह पृथिवी का रूप है, यह अग्नि से अग्निपन जाता रहा, क्योंकि विकार वाणी के आरम्भमात्र नाम वाले हैं, तीन रूप ही सत्य हैं ॥

सं०-अब आदित्य के तीन रूप कथन करते हैं :—

यदादित्यस्य रोहितꣳरूपं तेजसस्तद्रूपं यच्छुक्लं तदपां यत्कृष्णं तदन्नस्यापागादादित्यादादित्यत्वं वाचारम्भणं विकारो नामधेयं त्रीणिरूपाणीत्येव सत्यम् ॥ २ ॥

अर्थ-जो आदित्य में रक्तरूप दीखता है वह तेज का रूप है, जो शुक्ल रूप है वह जल का, जो कृष्णरूप है वह अन्न=पृथिवी का रूप है, आदित्य से आदित्यपन जाता रहा, क्योंकि विकार वाणी के आरम्भमात्र नाम वाले हैं तीन रूप ही सत्य हैं ॥

सं०-अब चन्द्रमा के तीन रूप कथन करते हैं :—

यच्चन्द्रमसो रोहितꣳरूपं तेजसस्तद्रूपं यच्छुक्लं तदपां यत्कृष्णं तदन्नस्यापागाच्चन्द्राच्चन्द्रत्वं वाचा रम्भणं विकारो नामधेयं त्रीणि रूपाणीत्येव सत्यम् ॥३॥

अर्थ-जो चन्द्रमा में रक्त रूप दीखता है वह तेज का रूप है, जो शुक्ल रूप है वह जल का, जो कृष्णरूप है वह अन्न=पृथिवी का रूप है, चन्द्रमा से चन्द्रपन जाता रहा, क्योंकि विकार वाणी के आरम्भमात्र नाम वाले हैं, तीन रूप ही सत्य हैं ॥

सं०-अब विद्युत् के तीन रूप कथन करते हैं :—

यद्विद्युतो रोहितꣳरूपं तेजसस्तद्रूपं यच्छुक्लं तदपां यत्कृष्णं तदन्नस्यापागाद्विद्युतो विद्युत्त्वं वाचारम्भणं विकारो नामधेयं त्रीणि रूपाणीत्येव सत्यम् ॥४॥

अर्थ-जो विद्युत में रक्तरूप दीखता है वह तेज का, जो शुक्ल रूप है वह जल का और जो कृष्णरूप है वह पृथिवी का है, विद्युत् से विद्युतपन जाता रहा, क्योंकि विकार वाणी के आरम्भमात्र नाम वाले हैं, तीन रूप ही सत्य हैं ॥

सं०-अब उक्त विज्ञान के ज्ञाताओं का कथन करते हैं :—

एतद्ध स्म वै तद्विद्वाꣳस आहुः पूर्वे महाशाला महाश्रोत्रिया न नोऽद्य कश्चनाश्रुतममतमविज्ञातमुदाहरिष्यतीति ह्येभ्यो विदाञ्चक्रुः ॥ ५ ॥

अर्थ-इस विज्ञान को जानते हुए प्राचीन बड़े गृहस्थ ब्रह्मवेत्ता कथन करते थे कि हम लोगों को सम्प्रति कोई भी न सुना हुआ, न समझा हुआ और न जाना हुआ नहीं कहसक्ता, क्योंकि उन्होंने उक्त तीनो रूपों से सब कुछ जान लिया था ॥

सं०-अब उनके ज्ञान का कथन करते हैं :—

यदु रोहितमिवाभूदिति तेजसस्तद्रूपमिति तद्विदाञ्चक्रुर्यदु

शुक्लमिवाभूदित्यपाᳮरूपमिति तद्विदाञ्चक्रुर्यदु कृष्ण-
मिवा भूदित्यन्नस्यरूपमितितद्विदाञ्चक्रुः ॥ ६ ॥

अर्थ-जो रक्त समान प्रतीत हुआ उसको ऋषियों ने जाना कि वह तेज= अग्नि का रूप है, जो शुक्ल समान प्रतीत हुआ उसको उन्होंने जाना कि यह जल का रूप है, जो कृष्ण के समान प्रतीत हुआ वह उन्होंने जाना कि यह अन्न = पृथिवी का रूप है॥

सं०-अब अंत में उद्दालक श्वेतकेतु को शिक्षा देते हैं:—

यद्वविज्ञातमिवाभूदित्येतासामेव देवतानाᳮसमास
इति तद्विदाञ्चक्रुर्यथा नु खलु सोम्येमास्तिस्रो
देवताः पुरुषं प्राप्य त्रिवृत् त्रिवृदेकैका भवति
तन्मे विजानीहीति ॥ ७ ॥

अर्थ—जो कुछ उन ऋषियों को अविज्ञात सा प्रतीत हुआ वह भी इन्हीं तीनो देवताओं का समुदाय है, इस प्रकार उन ऋषियों ने जाना, हे सोम्य! निश्चयकरके जिसप्रकार यह तीनों देवपुरुष को प्राप्त होकर उनमें से एक २ तीन २ प्रकार का होजाता है उस विज्ञान को मुझसे जान॥

इति चतुर्थःखण्डः समाप्तः

## अथ पञ्चमःखण्डः प्रारभ्यते

सं०—अब भुक्त अन्न का तीन प्रकार से परिणाम कथन करते हैं:—

अन्नमशितं त्रेधा विधीयते, तस्य यः स्थवि-
ष्ठोधातुस्तत्पुरीषं भवति। यो मध्यमस्तन्माᳮ
संयोऽणिष्ठस्तन्मनः ॥ १ ॥

अर्थ—खाया हुआ अन्न तीन प्रकार से विभक्त होता है, खाद्य पदार्थ का जो बहुत स्थूल भाग है वह मल होता है, जो मध्यम भाग है वह मांस, जो सूक्ष्म भाग है वह मन होता है॥

सं०—अब पीत जल का तीन प्रकार का परिणाम कथन करते हैं:—

आपः पीतास्त्रेधा विधीयन्ते, तासां यः स्थविष्ठो

धातुस्तन्मूत्रं भवति । यो मध्यमस्तल्लोहितम् ।
योऽणिष्ठः स प्राणः ॥ २ ॥

अर्थ—जल पीने पर तीन भागों में विभक्त होता है, उसका जो स्थूलतम भाग है वह मूत्र होता है, जो मध्यम भाग है वह रुधिर, जो सूक्ष्मतम भाग है वह प्राण होता है ॥

सं०—अब भुक्त घृत तैलादि तैजस पदार्थों का परिणाम कथन करते हैं:—

तेजोऽशितं त्रेधा विधीयते–तस्य यः स्थविष्ठो
धातुस्तदस्थि भवति । यो मध्यमः स मज्जा,
योऽणिष्ठः सा वाक् ॥ ३ ॥

अर्थ—घृतादि तैजसरूप पदार्थ भुक्त होने पर तीन भागों में विभक्त होते हैं, उनका जो स्थूल भाग है वह अस्थि होता है, जो मध्यम भाग है वह मज्जा, जो अणुतम भाग है वह वाक् होता है ॥

सं०—अब उक्त अर्थ का उपसंहार करते हैं:—

अन्नमय ँ हि सोम्य मन आपोमयः प्राणस्ते-
जोमयी वागिति । भूय एव मा भगवान्
विज्ञापयत्विति । तथा सोम्येति होवाच ॥ ४ ॥

अर्थ—हे सोम्य ! निश्चयकरके अन्न प्रधान मन, जलमय प्राण और तेजोमय वाणी है, यह सुनकर श्वेतकेतु बोला आप मुझको पुनरपि विज्ञान सिखलावें, तब प्रसिद्ध उद्दालक बोले हे सोम्य ! तथास्तु ॥

इति पञ्चमःखण्डः समाप्तः

## अथ षष्ठःखण्डः प्रारभ्यते

सं०–श्वेतकेतु के कथन करने पर अब उद्दालक प्रकारान्तर से वर्णन करते हैं:—

दध्नः सोम्य मथ्यमानस्य योऽणिमा स ऊर्ध्वः
समुदीषति तत्सर्पिर्भवति ॥ १ ॥

अर्थ—हे सोम्य ! मन्थन किये हुए दधि का जो अणुभाग ऊपर को उठता है वह घृत होता है ॥

एवमेव खलु सोम्यान्नस्याश्यमानस्य योऽणिमा
स ऊर्ध्वः समुदीपति तन्मनो भवति ॥ २ ॥

अर्थ--निश्चयकरके हे सोम्य ! इसको भी पूर्ववत् जानो कि जीवों से खाये हुए अन्न का जो अणुभाग ऊपर को उठता है वह मन होता है ॥

अपा ँ सोम्य पीयमानानां योऽणिमा स
ऊर्ध्वः समुदीषति स प्राणो भवति ॥ ३ ॥

अर्थ--हे सोम्य ! पीये हुए जलों का जो अणु भाग ऊपर को उठता है वह प्राण होता है ॥

तेजसः सोम्याश्यमानस्य योऽणिमा स ऊर्ध्वः
समुदीषति सा वाग्भवति ॥ ४ ॥

अर्थ--हे सोम्य ! खाये हुए तेजोगुण प्रधान घृत तैलादि का जो अणु भाग ऊपर को उठता है वह वाणी होता है ॥

सं०--अब अन्त में सबका उपसंहार करते हैंः--

अन्नमय ँ हि सोम्य मन आपोमयः प्राणस्ते-
जोमयी वागिति । भूय एव मा भगवान् विज्ञा-
पयत्विति । तथा सोम्येति होवाच ॥ ५ ॥

अर्थ--हे सोम्य ! निश्चयकरके अन्नमय मन, जलमय प्राण और तेजोमय वाक् है, यह सुनकर श्वेतकेतु बोला आप मुझको पुनरपि विज्ञान सिखलावें, तब प्रसिद्ध उद्दालक बोले हे सोम्य ! तथाऽस्तु ॥

इति षष्ठःखण्डः समाप्तः

## अथ सप्तमःखण्डः प्रारभ्यते

सं०--अब उद्दालक जीवात्मा को षोडशकल कथन करते हुए उसका स्वरूप वर्णन करते हैंः--

षोडशकलः सोम्य पुरुषः पंचदशाहानि माशीः काममपः
पिबाऽऽपोमयः प्राणो न पिबतो विच्छेत्स्यत इति ॥ १ ॥

अर्थ--हे सोम्य ! जीवात्मा सोलह कला वाला है, यदि पूर्णरूप से जानना

चाहो तो पन्द्रह दिन भोजन मत करो जल इच्छानुसार पीओ, जल पीते हुए तेरा प्राण शरीर से पृथक् न होगा ॥

सं०—अब पिता के किये उपदेश पर श्वेतकेतु का अनुष्ठान कथन करते हैं:—

स ह पञ्चदशाहानि नाऽऽशाथ हैनमुपससाद ।
किं ब्रवीमि भो इत्यृचः सोम्य यजू ँ षि सामानीति ।
स होवाच न वै मा प्रतिभान्ति भो इति ॥ १ ॥

अर्थ–उस प्रसिद्ध श्वेतकेतु ने पन्द्रह दिन नहीं खाया, इसके अनन्तर १६ वें दिन अपने पिता के समीप आकर बोला कि हे भगवन् ! क्या कहूं, उद्दालक बोले ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद, यह सब पढ़ो, तब वह श्वेतकेतु बोला हे भगवन् ! निश्चयकरके मुझको कुछ नहीं भासित होता ॥

सं०–अब पिता उद्दालक कथन करते हैं :–

त ँ होवाच यथा सोम्य महतोऽभ्याहितस्यैकोऽङ्गारः खद्योतमात्रः परिशिष्टः स्यात्तेन ततोऽपि न बहु दहेदेव ँ सोम्य ते षोडशानां कलानामेका कलाऽतिशिष्टा स्यात्तयैतर्हि वेदान्नानुभवस्यशान ॥ २ ॥

अर्थ—उस श्वेतकेतु से उद्दालक बोले कि हे सोम्य ! जैसे प्रज्वलित बड़ी अग्नि का एक अङ्गार खद्योतमात्र शेष रहे हुए से फिर बहुत दाह नहीं होता इसी प्रकार हे सोम्य ! तेरी षोडश कलाओं में से एक कला शेष रहगई है इसी से वेदों का अनुभव नहीं होसक्ता, भोजन करो ॥

अथ मे विज्ञास्यसीति, स हाशाथ हैनमुपससाद ।
त ँ ह यत्किञ्च पप्रच्छ सर्व ँ ह प्रतिपेदे, त ँ होवाच ॥ ४ ॥

अर्थ—भोजनानन्तर मेरे कथन को समझोगे, तब उस प्रसिद्ध श्वेतकेतु ने भोजन किया, भोजन के पश्चात् अपने पिता के निकट आया, उस श्वेतकेतु से जो कुछ उद्दालक ने पूछा सबको समझसका, तब उस श्वेतकेतु से फिर उद्दालक बोले ॥

यथा सोम्य महतोऽभ्याहितस्यैकमङ्गारं खद्योतमात्रं परिशिष्टंतं तृणैरुपसमाधाय प्राज्वलयेत्तेन ततोऽपि बहु दहेत् ॥ ५ ॥

अर्थ—हे सोम्य ! जैसे प्रज्वलित बड़ी अग्नि का एक अङ्गार जो खद्योत

मात्र शेष बचा हुआ है उसको तृणों के साथ मिलाकर भलीभांति जलावे तो वह उससे भी बहुत दाह करेगा ॥

एवꣳसोम्य ते षोडशानां कलानामेका कलाऽतिशिष्टाऽभूत्साऽन्नेनोपसमाहिता प्राज्वालीत्तयैतर्हि वेदाननुभवस्यन्नमयꣳहि सोम्य मन आपोमयः प्राणस्तेजोमयी वागिति तद्धास्य विजिज्ञाविति विजिज्ञाविति ॥ ६ ॥

अर्थ—हे सोम्य ! इसी प्रकार तेरी सोलह कलाओं में से एक कला जो शेष बच रही है वह अन्न के साथ वर्धित होकर प्रज्वलित होगई, उससे अब वेदों का अनुभव करते हो, क्योंकि हे सोम्य ! मन अन्नमय, प्राण जलमय और वाक् तेजोमय है, उस प्रसिद्ध पिता के उपदेश को श्वेतकेतु ने समझ लिया ॥

भाष्य—" विजिज्ञाविति " पाठ दो वार उक्त अर्थ की दृढ़ता के लिये आया है, जीवात्मा का स्वरूप बोधन करने के लिये उद्दालक ने श्वेतकेतु से यह कथन किया कि हे पुत्र ! तुम १५ दिन तक कुछ मत खाओ केवल एकमात्र जलपान करो, उसने पिता की आज्ञानुसार ऐसा ही किया, जब पिता ने फिर पूछा कि वेद पढ़कर सुनाओ तब श्वेतकेतु ने कहा कि क्या कहूं, मुझको अब कुछ याद नहीं, पिता ने कहा देखो जिसप्रकार शान्त हुई बड़ी अग्नि का भाग दाह नहीं करसक्ता और फिर वही प्रज्वलित हुआ२ दाह करने को समर्थ हो जाता है इसी प्रकार इस अन्नमय कोषरूप शरीर के क्षीण होने पर तुम्हारा आत्मा वेदपाठ के लिये समर्थ नहीं रहा पर इस आत्मा का अस्तित्व १५ दिन तक न खाने पर भी ज्यों का त्यों बना हुआ है, हे सोम्य ! इस प्रकार इस आत्मा की सूक्ष्मता है जिससे पुरुष विद्याओं को उपलब्ध करता और नित्य नैमित्तिक सब काम करता है, अधिक क्या धर्म, अर्थ, काम, मोक्षरूप मनुष्यजन्म के फल चतुष्टय को यही आत्मा लाभ करता है, यदि उक्त आत्मा का अस्तित्व न होता तो नाही कोई पुनर्जन्म के लिये यात्रा करसकता और नाही उक्त फलों को लाभ करसकता, अतएव आत्मा का अस्तित्व जानना आवश्यक है ॥

इति सप्तमःखण्डः समाप्तः

## अथ अष्टमःखण्डः प्रारभ्यते

सं०—अब उद्दालक श्वेतकेतु के प्रति प्रकारान्तर से जीवात्मा का अस्तित्व वर्णन करते हुए प्रथम दृष्टान्त कथन करते हैं:—

उद्दालकोहारुणिः श्वेतकेतुं पुत्रमुवाच स्वप्नान्तं मे सोम्य विजानीहीति यत्रैतत्पुरुषः स्वपिति नाम सतासोम्यतदासम्पन्नो भवति स्वमपीतोभवति तस्मादेनꣳस्वपितीत्याचक्षते स्वꣳह्यपीतोभवति॥१॥

अर्थ—तदनन्तर अरुण के पुत्र उद्दालक श्वेतकेतु पुत्र को बोले कि हे सोम्य! मुझसे सुषुप्ति अवस्था की विद्या जानो, जिस काल में यह पुरुष सोजाता है उस काल में ब्रह्म के साथ मिलजाता है अर्थात् अपने आपको प्राप्त हो जाता है, इस कारण इसको " स्वपिति " ऐसा कथन करते हैं, क्योंकि अपने स्वरूप में स्थित होता है॥

सं०—अब उक्त अर्थ में दृष्टान्त कथन करते हैं:—

स यथा शकुनिः सूत्रेण प्रबद्धो दिशं दिशं पतित्वाऽन्यत्रायतनमलब्ध्वा बन्धनमेवोपश्रयत एवमेव खलु सोम्यैतन्मनो दिशं दिशं पतित्वाऽन्यत्रायतनमलब्ध्वा प्राणमेवोपश्रयते प्राणबन्धनꣳहि सोम्य मन इति॥२॥

अर्थ—जैसे पक्षी सूत्र से बन्धा हुआ चारो ओर गिरकर अन्यत्र स्थान न लाभ करता हुआ बन्धन को ही आश्रय करता है इसी प्रकार निश्चयकरके हे सोम्य! यह मन चारो ओर जाकर अन्यत्र स्थान न पाता हुआ प्राण को ही लाभ करता है, क्योंकि मन प्राणों के अधीन है॥

सं०—अब उद्दालक श्वेतकेतु को भूख और प्यास का तत्व कथन करते हैं:—

अशनापिपासे मे सोम्य विजानीहीति। यत्रैतत्पुरुषोऽशिशिषति नामाऽऽप एव तदशितं नयन्ते तद्यथा गोनायोऽश्वनायपुरुषनाय,इत्येवं तदप आचक्षतेऽशनायेति तत्रैतच्छुङ्गमुत्पतितꣳ सोम्य विजानीहि। नेदममूलं भविष्यतीति॥३॥

अर्थ—हे सोम्य! भूख और प्यास को मुझसे स्पष्टतया जान, जिस काल में यह पुरुष खाने की इच्छा करता है तब उसका नाम " अशिशिषति " होता है, जल ही उसके खाये हुए को लेजाता है, जैसे गौओं का नेता, घोड़ों का नेता,

पुरुषों का नेता होता है इसी प्रकार वह जल भक्षण किये हुए अन्न का नेता कहलाता है, वहां पर हे सोम्य! यह शरीररूप कार्य्य उत्पन्न हुआ जानो, यह बात मूलरहित नहीं है॥

तस्य क्वमूलꣳस्यादन्यत्रान्नादेवमेव खलु सोम्या-
न्नेन शुङ्गेनापो मूलमन्विच्छाद्भिः सोम्य शुङ्गेन
तेजो मूलमन्विच्छ। तेजसा सोम्य शुङ्गेन
सन्मूलमन्विच्छ। सन्मूलाः सोम्येमाः सर्वाः
प्रजा सदायतनाः सत्प्रतिष्ठाः॥ ४॥

अर्थ—हे सोम्य! उस शरीर का अन्न से भिन्न कहां मूल है, निश्चय-करके इसी प्रकार अन्नरूप कार्य्य से जलरूप मूल को जानो, हे सोम्य! जलरूप कार्य्य द्वारा तेजरूप मूल को जानो, हे सोम्य! तेजरूप कार्य्य से सत्‌रूप मूल को जानो, हे सोम्य! यह सारी प्रजा सद्रूपमूलवाली, सद्रूपआयतन वाली और उसकी सत् में स्थिति है॥

अथ यत्रैतत्पुरुषः पिपासति नाम। तेज एव तत्पीतं
नयते। तद्यथा गोनायोऽश्वनायः पुरुषनाय इत्येवं
तत्तेज आचष्ट उदन्येति। तत्रैतदेव शुङ्गमुत्पतितꣳ
सोम्य विजानीहि। नेदममूलं भविष्यतीति॥ ५॥

अर्थ—अब यह कथन करते हैं कि जिस काल में यह पुरुष प्यासा होता है तब तेज ही उस पीये हुए को यथा स्थान में पहुंचाता है, जैसाकि गौओं का नियन्ता, अश्वों का नियन्ता, पुरुषों का नियन्ता होता है, इसी प्रकार वह तेज उदक का नियन्ता होता है, हे सोम्य! वहां यह कार्य्य उत्पन्न हुआ जानो, यह अमूल नहीं है॥

तस्य क्व मूलं स्यादन्यत्राद्भ्योऽद्भिः सोम्य शुङ्गेन
तेजो मूलमन्विच्छ। तेजसा सोम्य शुङ्गेन सन्मूल-
मन्विच्छ। सन्मूलाः सोम्येमाः सर्वाः प्रजाः सदा-
यतनाः सत्प्रतिष्ठा यथा तु खलु सोम्येमास्तिस्रो
देवताः पुरुषं प्राप्य त्रिवृत् त्रिवृदेकैका भवति
तदुक्तं पुरस्तादेव भवत्यस्य सोम्य पुरुषस्य प्रयतो

वाङ्मनसि संपद्यते। मनः प्राणे । प्राणस्तेजसि ।
तेजः परस्यां देवतायाम् । स य एषोऽणिमा ॥६॥

अर्थ—उस कार्य्य का जलों से भिन्न क्या मूल है? हे सोम्य! जलरूप कार्य्य से तेजरूप मूल को जानो, हे सोम्य! तेजरूप कार्य्य से सद्रूप मूल को जानो, हे सोम्य! यह सब प्रजा सद्रूप मूल वाली है, सत् आयतन और सत् ही इसकी प्रतिष्ठा है, हे सोम्य! निश्चयकरके जैसे उक्त तीनों देवता पुरुष को प्राप्त होकर एक २ तीन २ भागों में विभक्त होजाता है यह प्रथम ही कथन कर आये हैं, हे सोम्य! जब यह पुरुष प्रयाण करता है तब वाणी मन में लय होजाती है, मन प्राण में, प्राण तेज में और तेज परदेवता में लय होजाता है, और जो यह अणुरूप जीव शेष रहजाता है, इसका सम्बन्ध आगे के श्लोक से है :—

ऐतदात्म्यमिदꣳसर्वं तत्सत्यꣳस आत्मा तत्त्वमसि
श्वेतकेतो इति भूय एव मा भगवान् विज्ञापय-
त्विति। तथा सोम्येति होवाच ॥ ७ ॥

अर्थ–इस आत्मा का यह पूर्वोक्त सब भाव है और वह सब सत्य है, वह आत्मा है और हे श्वेतकेतु! वह आत्मा तू है, हे भगवान्! आप फिर मुझको कथन करें, तब वह प्रसिद्ध उद्दालक बोले तथास्तु ॥

भाष्य—इस खण्ड में सुषुप्ति अवस्था का वर्णन करते हुए महर्षि उद्दालक ने यह कथन किया कि हे श्वेतकेतो! जब यह पुरुष सोता है तब वह अपने स्वाभाविक स्वरूप के साथ सम्पन्न होजाता है अर्थात् उस समय जीव के आगन्तुक गुण उसके साथ नहीं रहते एकमात्र उसका स्वरूपभूत ज्ञान उस समय उपस्थित रहता है, इसलिये इस अवस्था का नाम "स्वपिति" है, इस अवस्था का यह महत्व है कि जब जीव को कहीं भी शान्ति नहीं होती तब पक्षी के समान इतस्ततः भ्रमण करता हुआ अपने स्वरूपभूत स्वस्थान में आकर शान्ति उपलब्ध करता है।

और जो तेज, अप तथा अन्न यह तीनों तत्व हैं इनका भी सत्तारूप से मूल एकमात्र सत् ही है, इसी अभिप्राय से यह कथन किया है कि हे सोम्य! यह सब प्रजा सन्मूला=सद्रूप मूल वाली और सत् ही इसकी प्रतिष्ठा है, इसीलिये इनका लय=सूक्ष्मरूप होकर ब्रह्म में स्थिर होना कथन किया गया है, जब यह पुरुष प्रयाण करता है तब वाणी मन में लय होजाती है, मन प्राण में, प्राण तेज में और तेज उस परदेवतारूप परब्रह्म में लय होजाता है, और जो शेष अणुरूप जीव रहता है वह आत्मा है, इस विषय में महर्षि उद्दालक ने १५ दिन का व्रत कराके श्वेतकेतु को यह कथन किया कि हे श्वेतकेतु! जो कुछ तुम्हारा

वेदादिकों का पढ़ना और उनको धारण करना, इत्यादि अनेक भाव हैं वह सब इसी आत्मा के भाव हैं, उक्त भावों को पुनः स्मरण कराते हुए उद्दालक ने यह कथन किया कि "ऐतदात्म्यमिदं सर्वं तत्सत्यं"=यह सब उसी आत्मा के भाव हैं और यह सब सत्य हैं, हे श्वेतकेतु ! "स आत्मा"= वह आत्मा है, और "तत्त्वमसि"=वह तू है, इस प्रकार "तत्त्वमसि" के उपदेश द्वारा यहां श्वेतकेतु को जीवात्मा का अस्तित्व बोधन किया है जीवात्मा को ब्रह्मभाव का उपदेश नहीं किया, क्योंकि "तत्" शब्द पूर्व का परामर्शक होता है और पूर्व जीवात्मा का वर्णन स्पष्ट है, इसलिये "तत्त्वमसि" से जीवात्मा के नित्यत्व का उपदेश ही अभिप्रेत है जीव का ब्रह्म बनना अभिप्रेत नहीं ॥

इति अष्टमःखण्डः समाप्तः

## अथ नवमःखण्डः प्रारभ्यते

सं०-अब द्वितीय दृष्टान्त कथन करते हैं :—

यथा सोम्य मधु मधुकृतो निस्तिष्ठन्ति । नानात्ययानां वृक्षाणां रसान् समवहारमेकता॰ रसं गमयन्ति ॥ १ ॥

अर्थ-हे सोम्य ! जैसे मधु बनाने वाली मक्खियां मधु को बनाती हैं अर्थात् नाना फल वाले वृक्षों के रसों को एकत्रित कर एक बना मधुरूप बना देती हैं ॥

ते यथा तत्र न विवेकं लभन्तेऽमुष्याहं वृक्षस्य रसोस्म्यऽमुष्याहं वृक्षस्य रसोऽस्मीत्येवमेव खलु सोम्येमाः सर्वाः प्रजाः सति संपद्य न विदुः सति संपद्यामह इति ॥ २ ॥

अर्थ-हे सोम्य ! जिसप्रकार उस मधुसमूह में वह रस विवेक को प्राप्त नहीं करते कि इस वृक्ष का मैं रस हूं, इस वृक्ष का मैं रस हूं, इसी प्रकार निश्चयकरके सब जनसमूह ब्रह्म के साथ योग होने पर भी नहीं जानता कि हमारा उस परमपिता के साथ सम्बन्ध है ॥

त इह व्याघ्रो वा सिंहो वा वृको वा वराहो वा कीटो वा पतङ्गो वा दंशो वा मशको वा यद्यद्भवन्ति तदाभवन्ति॥३॥

अर्थ-वह जीव इस संसार में व्याघ्र, सिंह, बैल, शूकर, कीट, पतङ्ग, डांश अथवा मच्छर आदि जो २ पूर्व थे वही २ पुनः होते हैं ॥

स य एषोऽणिमैतदात्म्यमिद ७ँ सर्वं तत्सत्य ७ँ स आत्मा तत्त्वमसि श्वेतकेतो इति । भूय एव मा भगवान् विज्ञापयत्विति । तथा सोम्यैति होवाच ॥४॥

अर्थ-हे सोम्य ! वह जो सूक्ष्म जीव है उसी आत्मा का यह सब भाव है और वह सत्य है, वह आत्मा है, हे श्वेतकेतु ! वह तू है, हे भगवन् ! आप मुझको फिर उपदेश करें, उद्दालक बोले तथास्तु ॥

भाष्य-इस द्वितीय दृष्टान्त में महर्षि उद्दालक ने मधु के छत्ते का दृष्टान्त देकर यह बतलाया कि जिसप्रकार मधुमक्खियां नाना प्रकार के फल फूलों का रस लेकर जब मधु बनाती हैं तब वह यह नहीं जानाजाता कि यह किन २ फल फूलों का रस है, इसी प्रकार जब प्रलयकाल में अथवा सुषुप्तिकाल में जीव ब्रह्म के साथ मिल जाते हैं तब वह उक्त रसों के समान जाने नहीं जाते फिर जब वही जीव व्याघ्र, सिंह, कीट, पतङ्गादि योनियों को प्राप्त होते हैं उस समय उनका अणुरूप आत्मा सर्वथा भिन्न होता है, वह सत्य है और वह आत्मा हे श्वेतकेतु तू है ॥

इति नवमःखण्डः समाप्तः

## अथ दशमःखण्डः प्रारभ्यते

सं०-अब तीसरा दृष्टान्त कथन करते हैं :—

इमाः सोम्य नद्यः पुरस्तात् प्राच्यः स्यन्दन्ते पश्चात्प्रतीच्यस्ताः समुद्रात् समुद्रमेवापि यन्ति । स समुद्र एव भवति ता यथा तत्र न विदुरिय-महमस्मीयमहमस्मीति ॥ १ ॥

अर्थ-हे सोम्य ! पूर्वदिशा को जानेवाली यह नदियें पूर्व की ओर वहती हैं, पश्चिम की ओर जानेवाली पश्चिम की ओर बहती हैं, वह सब नदियें समुद्र से समुद्र को ही जाती हैं और वहां पर वह समुद्र ही होजाती हैं, सो जैसे वह नदियें उस समुद्र को प्राप्त होकर यह नहीं जानतीं कि यह मैं हूं, यह मैं हूं ॥

एवमेव खलु सोम्येमाः सर्वाः प्रजाः सत आगम्य न

विदुः सत आगच्छामह इति। त इह व्याघ्रो वा सिंहो वा वृको वा वराहो वा कीटो वा पतङ्गो वा दंशो वा मशको वा यद्यद्भवन्ति तदाभवन्ति ॥ २ ॥

अर्थ–इसी प्रकार निश्चयकरके हे सोम्य ! यह सब प्रजा सत्स्वरूप ब्रह्म से आकर यह नहीं जानतीं कि हम सत् से आये हैं, वह जीव इस संसार में व्याघ्र, सिंह, बैल, शूकर, कीट, पतङ्ग, डांश अथवा मच्छर जो २ पूर्वजन्म में थे वही पुनः होते हैं ॥

स य एषोऽणिमैतदात्म्यमिद ँ सर्वं तत्सत्य ँ स आत्मा तत्त्वमसि श्वेतकेतो इति। भूय एवमा भगवान् विज्ञापयत्विति। यथा सोम्येति होवाच॥३॥

अर्थ–वह जो यह सूक्ष्म जीव है उसी आत्मा का यह सब भाव है और वह सत्य है, वह आत्मा है, हे श्वेतकेतु ! वह तू है, भगवान्=हे भगवन् ! आप मुझको फिर भी उपदेश करें, उद्दालक बोले तथास्तु ॥

भाष्य–हे श्वेतकेतो ! जिसप्रकार नदियें बहती हुई समुद्र में लीन होती हैं और फिर वृष्टि द्वारा समुद्र से लौटकर यह नहीं जानतीं कि हम वही अमुक २ नदी हैं इसी प्रकार हे सोम्य ! यह सब प्रजा प्रलय तथा सुषुप्ति की अवस्था से उठकर जब अपने २ जन्म को धारण करती हैं तब जीव यह नहीं जानते कि इससे पूर्व हम अमुक २ शरीर में थे।

भाव यह है कि यहां नदियों का दृष्टान्त जीव ब्रह्म की एकता के अभिप्राय से नहीं, क्योंकि यदि जीव ब्रह्म की एकता के अभिप्राय से होता तो नाना जीवों के जन्मों का दृष्टान्त न दिया जाता, इससे स्पष्ट सिद्ध है कि नदियों का दृष्टान्त केवल सुषुप्ति अवस्था तथा प्रलय अवस्था में ब्रह्म में सूक्ष्म होकर रहने के अभिप्राय से है एकता के अभिप्राय से नहीं ॥

इति दशमःखण्डः समाप्तः

## अथ एकादशःखण्डः प्रारभ्यते

सं०–अब चतुर्थ दृष्टान्त कथन करते हैं:–

अस्य सोम्य महतो वृक्षस्य यो मूलेऽभ्याहन्या-ज्जीवन् स्रवेद्यो मध्येऽभ्याहन्याज्जीवन् स्रवेद्योऽग्रेऽ

भ्याहन्याज्जीवन् स्रवेत्स एष जीवेनाऽऽत्मना-नुप्रभूतः पेपीयमानो मोदमानस्तिष्ठति ॥ १ ॥

अर्थ-हे सोम्य! इस महान् वृक्ष की जड़ में जो प्रहार करे तो जीता हुआ ही स्रवित् होता रहेगा, जो वृक्ष के मध्य में प्रहार करे तो जीता हुआ स्रवित् होता रहेगा, इसी प्रकार जो वृक्ष के अग्रभाग में कोई प्रहार करे तो जीता हुआ ही स्रवित होता रहेगा, क्योंकि यह वृक्ष जीवात्मा द्वारा व्याप्त होकर पृथिवी से रसरूप जल चूसता हुआ सहर्ष खड़ा रहता है ॥

अस्य यदेकाᳬ शाखां जीवो जहात्यथ सा शुष्यति द्वितीयां जहात्यथ सा शुष्यति। तृतीयां जहात्यथ सा शुष्यति। सर्वं जहाति सर्वः शुष्यत्ये-वमेव खलु सोम्य विद्धीति होवाच ॥ २ ॥

अर्थ-इस वृक्ष की किसी एक शाखा को जब जीव त्याग देता है तब वह शाखा सूख जाती है, जब द्वितीय शाखा को त्यागता है तब वह सूख जाती है, जब जीव तीसरी शाखा को त्यागता है तब वह सूख जाती है, जब सब को त्याग देता है तब सम्पूर्ण वृक्ष सूखजाता है, उद्दालक बोले कि हे सोम्य! इसीप्रकार निश्चयकरके शरीर की दशा जानो ॥

जीवापेतं वाव किलेदं म्रियते न जीवो म्रियत इति। स य एषोऽणिमैतदात्म्यमिदᳬ सर्वं तत्सत्यᳬ स आत्मा तत्त्वमसि श्वेतकेतो इति। भूय एव मा भगवान् विज्ञापयत्विति तथा सोम्येति होवाच ॥ ३ ॥

अर्थ-निश्चयकरके यह शरीर जीव रहित होने पर ही मरता=निश्चेष्ट हो जाता है, हे सोम्य! जीव नहीं मरता, वह आत्मा तू है, (शेष पूर्ववत्)

भाष्य-इस श्लोक का शेष अर्थ पीछे कर आये हैं पाठकगण वहीं पर देखलें, महर्षि उद्दालक श्वेतकेतु से बोले कि हे श्वेतकेतु! जिसप्रकार वृक्ष की एक शाखा को जब जीव छोड़ देता है तब वह सूख जाती है, जब दूसरी को छोड़ देता है तब वह सूख जाती है, इसीप्रकार जीव से रहित होने पर यह शरीर मृतक कहलाता है जीव के साथ मृतक कदापि नहीं कहाजाता, वह जीव जिसकी सत्ता से शरीर जीवित कहाजाता है वह तू है, अर्थात् शरीर के मरने से जीव नहीं मरता।

जो लोग "तत्" शब्द के अर्थ पूर्वप्रकृत "सत्" के करते हैं अर्थात

"तत्त्वम्" वाच्य ब्रह्म और "त्वं" पद वाच्य जीव को ठहराते हैं उनको यहां निष्पन्नता की दृष्टि से देखना चाहिये कि इस चतुर्थ अभ्यास अर्थात् इस वृक्ष के दृष्टान्त में कौनसा ऐसा लिङ्ग है जो "तत्" शब्द के अर्थ ब्रह्म बतलाये, कोई नहीं, इससे स्पष्ट सिद्ध है कि यह प्रकरण जीव को अविनाशी बोधन करता है विनाशी नहीं ॥

इति एकादशःखण्डः समाप्तः

## अथ द्वादशःखण्डः प्रारभ्यते

सं०—अब पांचवां दृष्टान्त कथन करते हैं:—

न्यग्रोधफलमत आहरेतीदं भगव इति भिन्धीति ।
भिन्नं भगव इति । किमत्र पश्यसीत्याराव्य इवेमा
धाना भगव इत्यासामङ्गैकां भिन्धीति । भिन्ना भगव
इति किमत्र पश्यसीति । न किञ्चन भगव इति ॥१॥

अर्थ—हे सोम्य ! इस वट के वृक्ष से फल ला, हे भगवन् । यह ले आया हूं, तब उद्दालक बोले इसको तोड़ो, हे भगवन् । तोड़ दिया, उद्दालक बोले इसके भीतर क्या देखते हो, हे भगवन् ! छोटे दानों के समान बीज हैं, हे पुत्र ! इनमें से एक को फोड़ो, हे भगवन् ! तोड़ दिया, इसमें क्या देखते हो, हे भगवन् ! कुछ नहीं ॥

त ँ होवाच यं वै सोम्यैतमणिमानं न निभालयस
एतस्य वै सोम्यैषोऽणिम्न एवं महान्यग्रोध-
स्तिष्ठति श्रद्धत्स्व सोम्येति ॥ २ ॥

अर्थ—उद्दालक फिर श्वेतकेतु से बोले कि हे सोम्य ! निश्चयकरके तुम जिस अणु अंश को नहीं देखते हो इसी अणुतम बीज का यह महान् वटवृक्ष शाखा पल्लवादि से भूषित खड़ा है, हे सोम्य ! तुम विश्वास करो ॥

स य एषोऽणिमैतदात्म्यमिद ँ सर्वं तत्सत्य ँ
स आत्मा तत्त्वमसि श्वेतकेतो इति । भूय एव
मा भगवान् विज्ञापयत्विति । तथा सोम्येति होवाच ॥३॥

अर्थ- " हे श्वेतकेतु ! वह आत्मा तू है " ( शेष पूर्ववत् ) ॥

भाष्य-जब श्वेतकेतु " तत्त्वमसि " के चतुर्थ अभ्यास से भी जीवात्मा की सूक्ष्मता न समझसका तो महर्षि उद्दालक ने श्वेतकेतु से कहा कि तुम इस बट का बीज हमारे पास लाओ जब वह बटबीज ले आया तब उद्दालक ने श्वेतकेतु से तुड़वाकर कहा कि इसमें कुछ देखते हो उसने कहा कुछ नहीं दीखता तब उद्दालक ने कहा कि जिस सूक्ष्मता को तुम नहीं देखते उसी सूक्ष्मता से बना हुआ यह बट का महान् वृक्ष तुम्हारे सन्मुख है, इसलिये हे सोम्य ! तुम श्रद्धा करो कि वह इसी प्रकार सूक्ष्म जीवात्मा है जिसको तुम नहीं देखसकते, और वह जीवात्मा तू है ।

यदि यहां " तत्त्वमसि " से जीव ब्रह्म की एकता अभिप्रेत होती तो बटबीज का दृष्टान्त कदापि न दियाजाता, क्योंकि इस दृष्टान्त का जीव ब्रह्म की एकता में कोई उपयोग नहीं ॥

इति द्वादशःखण्डः समाप्तः

## अथ त्रयोदशःखण्डः प्रारभ्यते

सं०-अब छठा दृष्टान्त कथन करते हैं:—

**लवणमेतदुदकेऽवधायाथ मा प्रातरुपसीदथा इति स ह तथा चकार। तꣳहोवाच यद्दोषा लवणमुदकेऽवाधा अङ्ग । तदाहरेति तद्धावमृश्य न विवेद ॥ १ ॥**

अर्थ-हे सोम्य ! इस लवण पिण्ड को जल में रखकर तदनन्तर प्रातःकाल मेरे समीप आओ, उस प्रसिद्ध श्वेतकेतु ने वैसा ही किया, तब उसको वह उद्दालक बोले कि रात्रि में जो लवण जल में रखा था हे पुत्र ! उसको ले आओ, उसको खोजा तो नहीं पाया, तब श्वेतकेतु पिता से बोला कि वह लवणपिण्ड नहीं मिलता ॥

**यथा विलीनमेवाङ्गास्यान्तादाचामेति। कथमिति। लवणमिति । मध्यादाचामेति । कथमिति लवण-मित्यन्तादाचामेति । कथमिति । लवणमित्यभि-प्राश्यैनदथमोपसीदथा इति । तद्ध तथा चकार । तच्छश्वत्संवर्त्तते तꣳहोवाचात्र वाव किल तत्सोम्य**

न निभालयसेऽत्रैव किलेति ॥ २ ॥

अर्थ-हे प्रिय पुत्र ! जल में विलीन हुए लवण को जिसप्रकार जान सकोगे वह यह है कि इस लवणयुक्त जल के उपरिभाग से जल लेकर आचमन करो. श्वेतकेतु ने वैसाही किया तब पिता बोला यह जल कैसा है ? लवण युक्त है, इस जल के मध्य में से लेकर आचमन करो, कैसा है ? लवणयुक्त है, इसके नीचे का जल लेकर आचमन करो, कैसा है ? लवणयुक्त है, इसका आचमन करके पश्चात् मेरे निकट आओ, श्वेतकेतु ने वैसाही किया, वह लवण सर्वदा जल में विद्यमान है, फिर उद्दालक बोले हे सोम्य ! वह लवण इसी जल में विद्यमान होने पर भी नहीं देखते हो कि यहां ही है ॥

स य एषोऽणिमैतदात्म्यमिद ँ सर्वं तत्सत्य ँ स आत्मा तत्त्वमसि श्वेतकेतो इति। भूय एव मा भगवान् विज्ञापयत्विति। तथा सोम्येति होवाच।३।

अर्थ-" हे श्वेतकेतु ! वह आत्मा तू है " ( शेष पूर्ववत् ) ॥

भाष्य-महर्षि उद्दालक बोले कि हे प्रिय पुत्र ! जिस प्रकार सूक्ष्मरूप से मिला हुआ नमक जल में ग्रहीत नहीं होता इसीप्रकार जीवात्मा इस शरीर के साथ ग्रहीत नहीं होता पर अपनी सत्तामात्र से ग्रहीत होता है, उसकी सत्ता तीनों कालों में सद्रूप है और वह आत्मा तू है ॥

इति त्रयोदशःखण्डः समाप्तः

## अथ चतुर्दशःखण्डः प्रारभ्यते

सं०-अब सातवां दृष्टान्त कथन करते हैं:—

यथा सोम्य पुरुषं गन्धारेभ्योऽभिनद्धाक्षमानीय तं ततोऽतिजने विसृजेत्स यथा तत्र प्राङ्वोदङ्वाऽधराङ्वा प्रत्यङ्वा प्रध्मायीताभिनद्धाक्ष आनीतोऽभिनद्धाक्षो विसृष्टः ॥ १ ॥

अर्थ-हे सोम्य ! जैसे गन्धार देश से किसी पुरुष को कोई आंखें बांधकर ले आवे और उसको वह निर्जन वन में छोड़दे तो वह जैसे उस वन में पूर्वाभिमुख अथवा उत्तराभिमुख, पश्चिमाभिमुख अथवा नीचे का मुख करके चिल्ला उठे कि मैं आंखें बांधकर लाया गया और बद्धनेत्र ही छोड़ागया हूं ॥

तस्य यथाऽभिनहनं प्रमुच्य प्रब्रूयादेतां दिशं गन्धारा एतां दिशं व्रजेति। स ग्रामाद्ग्रामं पृच्छन् पण्डितो मेधावी गन्धारानेवोपसम्पद्येतैवमेवेहाचार्यवान् पुरुषो वेद। तस्य तावदेव चिरं यावन्न विमोक्ष्येऽथ सम्पत्स्य इति॥ २॥

अर्थ-हे सोम्य! जैसे कोई उस पुरुष के बन्धन को खोलकर कहे कि इस दिशा को गन्धार देश है, इस ओर जाओ, वह यदि पण्डित और बुद्धिमान् है तो एक ग्राम से दूसरे ग्राम को पूछता हुआ गन्धार देश कोही प्राप्त होजायगा, इसीप्रकार इस लोक में आचार्य्यवान् पुरुष ही जानता है, उस आचार्य्यवान् पुरुष को तभी तक विलम्ब है जबतक इस शरीर को नहीं छोड़ता, शरीर त्यागने के अनन्तर ब्रह्म को प्राप्त होता है॥

स य एषोऽणिमैतदात्म्यमिदꣳसर्वं तत्सत्यꣳस आत्मा तत्त्वमसि श्वेतकेतो इति भूय एव मा भगवान् विज्ञापयत्विति तथा सोम्येति होवाच।३।

अर्थ-"हे श्वेतकेतु! वह आत्मा तू है" (शेष पूर्ववत्)॥

भाष्य-गन्धार देश से जो पुरुष आंखें बांधकर लाया गया है और निर्जन जंगल में उसकी आँखें खोलदीगई हैं तो जिसप्रकार वह पुरुष बिना उपदेष्टा के अपने पूर्व स्थान को प्राप्त नहीं होसका इसीप्रकार अदृष्टों से बांधा हुआ पुरुष इस पुररूप शरीर में आकर अपने पूर्वरूप को आचार्य्योपदेश के बिना प्राप्त नहीं होसकता, इसी अभिप्राय से उद्दालक ने कथन किया कि हे श्वेतकेतु! आचार्य्यवान् पुरुष ही उक्त तत्व को जानसका है अन्य नहीं, इस दृष्टान्त से भी यही सिद्ध हुआ कि जीवात्मा अपने यथार्थरूप को गुरु के उपदेश द्वारा ही जानसका है, इससे यह भाव कदापि नहीं निकलता कि गुरु के उपदेश द्वारा जीव ब्रह्म बन जाता है, क्योंकि यदि प्रथम किसी समय में ब्रह्म होता तो भूला हुआ दशमस्त्वमसि के समान तदुपदेष्टा द्वारा ब्रह्म बनसकता पर जब वह प्रथम कभी ब्रह्म था ही नहीं तो गुरु के उपदेश द्वारा ब्रह्म कैसे बनसका है, यदि यह कहाजाय कि जीवभाव से प्रथम जीवात्मा ब्रह्म ही था तो फिर यह प्रश्न उत्पन्न होता है कि वह जीव कैसे बन गया? यदि कहाजाय कि अविद्या से, तो कठिनाई यह है कि जीव से प्रथम अविद्या किसको लगी? यदि कहें कि जीव को, तो जीव तो अभी हुआ ही नहीं, शेष रहा ब्रह्म यदि ब्रह्म में अविद्या उत्पन्न होकर जीव बना तो फिर ब्रह्म ज्ञानस्वरूप कैसे? यदि ज्ञानस्वरूप भी

अविद्याग्रस्त होजाता है तो फिर उसको आचार्य्य का उपदेश निष्फल है, इत्यादि तर्कों से स्पष्ट सिद्ध है कि यहां अविद्याग्रस्त ब्रह्म से बने हुए जीव को आचार्य्य का उपदेश नहीं किन्तु अनादिसिद्ध शरीरादिकों के साथ मिलकर अपने अविनाशीपन से भूले हुए जीव को "तत्त्वमसि" का उपदेश है ॥

इति चतुर्दशःखण्डः समाप्तः

## अथ पञ्चदशःखण्डः प्रारभ्यते

सं०-अब आठवां दृष्टान्त कथन करते हैं :—

पुरुषꣳसोम्योतोपतापिनं ज्ञातयः पर्य्युपासते जानासि मां जानासि मामिति । तस्य यावन्न वाङ्मनसि सम्पद्यते मनः प्राणे प्राणस्तेजसि तेजः परस्यां देवतायां तावज्जानाति ॥ १ ॥

अर्थ-हे सोम्य ! और दृष्टान्त यह है कि पुरुष को ज्वरादि से पीड़ित होने पर उसके बन्धु बान्धवादि चारो ओर बैठकर कहते हैं कि तुम मुझको जानते हो, तुम मुझको जानते हो, उस मुमूर्षु पुरुष की जब तक वाणी मन में, मन प्राण में, प्राण तेज में और तेज परादेवता=ब्रह्म में लीन नहीं होता तबतक वह जानता है ॥

अथ यदास्य वाङ्मनसि सम्पद्यते मनः प्राणे प्राणस्तेजसि तेजः परस्यां देवतायामथ न जानाति ॥ २ ॥

अर्थ-इसके अनन्तर जब उक्त पुरुष की वाणी मन में, मन प्राण में, प्राण तेज में और तेज परदेवता ब्रह्म में लीन होजाता है तब वह किसी को नहीं जानता ॥

स य एषोऽणिमैतदात्म्यमिदꣳसर्वं तत्सत्यꣳस आत्मा तत्त्वमसि श्वेतकेतो इति । भूय एव मा भगवान् विज्ञापयत्विति । तथा सोम्येति होवाच ॥३॥

अर्थ-"हे श्वेतकेतु ! वह आत्मा तू है" ( शेष पूर्ववत् ) ॥

भाष्य-उद्दालक ने कहा कि हे श्वेतकेतो ! जब यह पुरुष प्रयाणकाल में इस शरीर को त्यागता है तब इसके सब सम्बन्धी आकर कहते हैं कि तुम मुझको पहचानते हो, तुम मुझको पहचानते हो, जब तक उसकी वाणी मन में, मन

प्राण में, प्राण तेज में और तेज परदेवतारूप परब्रह्म में प्रविष्ट नहीं होता तब तक वह पुरुष सबको पहचानता है पर जब यह सब क्रमागत एक दूसरे में लय होजाते हैं तब यह किसी को नहीं जानता, वह जो इसका सूक्ष्म स्वरूप है वह जीवात्मा है और हे श्वेतकेतु वह तू है ॥

यहां इस दृष्टान्त से स्पष्ट करदिया कि जीवात्मा को अविनाशी बोधन करने के लिये ही उक्त प्रकरण है, क्योंकि यदि ऐसा न होता तो जीवात्मा के मृत्युकाल का दृष्टान्त देकर उसको अविनाशी सिद्ध न किया जाता प्रत्युत ब्रह्म का वर्णन करके फिर यह कथन किया जाता कि "तत्त्वमसि श्वेतकेतो" इससे स्पष्ट सिद्ध है कि जीव को ब्रह्म बनाने में इस प्रकरण को मायावादियों ने खेंच कर लगाया है और उनके मार्गानुगामी कई एक अन्य टीकाकार भी इस प्रकरण को ब्रह्मपरक ही लगाते हैं जो सर्वथा असङ्गत है ॥

इति पञ्चदशःखण्डः समाप्तः

---

## अथ षोडशःखण्डः प्रारभ्यते

सं०-अब नवम दृष्टान्त कथन करते हैं :-

पुरुषꣳसोम्योतहस्तगृहीतमानयन्त्यपहार्षीत् स्तेयमकार्षीत् परशुमस्मै तपतेति। स यदि तस्य कर्ता भवति तत एवानृतमात्मानं कुरुते। सोऽनृताभिसन्धोऽनृतेनाऽऽत्मानमन्तर्धाय परशुं तप्तं प्रतिगृह्णाति। स दह्यतेऽथ हन्यते ॥ १ ॥

अर्थ-हे सोम्य! और दृष्टान्त यह है कि राजकर्मचारी पुरुष को हाथ बांधकर राजा के निकट लाते और कहते हैं कि इसने मेरा धन अपहरण किया है अर्थात् चोरी करके ले आया है, तब राजा कहता है कि इसके लिये परशुनामा यन्त्र तपाओ, यदि वह उस चोरी का कर्त्ता है तो उस चोरी के छिपाने से ही अपने को मिथ्यावादी सिद्ध करता और वह अनृतभाषी पुरुष अनृत से अपने आत्मा को छिपाकर उस तप्त परशु यन्त्र को पकड़ता और उससे वह जलकर मरजाता है ॥

अथ यदि तस्याकर्ता भवति तत एव सत्यमात्मानं कुरुते। स सत्याभिसन्धः सत्येनात्मानमन्तर्धाय परशुं तप्तं प्रतिगृह्णाति स न दह्यतेऽथ मुच्यते ॥ २ ॥

अर्थ-और यदि वह उस चोरी का न करने वाला होता है तो वह अपनी सत्यता से ही अपने को सत्य सिद्ध करता है, वह सत्यात्मा पुरुष सत्य से अपने आत्मा को ढाप=ढ़कके उस तप्त परशु को पकड़ लेता है; वह उससे दग्ध नहीं होता और छूटजाता है ॥

स यथा तत्र नादाह्येतैतदात्म्यमिदꣳसर्वं तत्सत्यꣳस आत्मा तत्त्वमसि श्वेतकेतो इति । तद्धास्य विजिज्ञाविति विजिज्ञाविति ॥ ३ ॥

अर्थ—जैसे वह सत्यात्मक पुरुष उस परीक्षा में दग्ध नहीं हुआ उसी आत्मा का यह सब भाव है और वह सत्य है हे श्वेतकेतु ! वह आत्मा तू है, तब वह श्वेतकेतु बोला कि इस विज्ञान को मैंने जाना ॥

भाष्य—" विजिज्ञाविति " पाठ दोवार उक्त अर्थ की दृढ़ता के लिये आया है अर्थात् श्वेतकेतु ने अपने पिता महर्षि उद्दालक से कहा कि मैंने आत्मा का तत्व भलीभांति जाना, तप्त परशु का दृष्टान्त सत्याभिसन्ध के लिये " मोक्ष " और अनृताभिसन्ध के लिये " बन्ध " की प्राप्ति कथन करता है, एवं जो पुरुष शरीरात्मवादी अनृताभिसन्ध हैं वह बन्धन को प्राप्त होते और जो " न जायते म्रियते वा कदाचन " इत्यादि वाक्यों द्वारा सत्याभिसन्ध हैं वह मुक्ति को प्राप्त होते हैं, इससे स्पष्ट सिद्ध है कि यह प्रकरण जीवात्मा विषयक सत्यज्ञान का बोधक है जीव को ब्रह्म बनानेरूप मिथ्या ज्ञान का बोधक नहीं ।

भाव यह है कि उक्त नौ प्रकार के दृष्टान्तों में जीवात्मा का स्वरूप बोधन कियागया है जीव को ब्रह्मभाव बोधन नहीं कियागया, यदि यह प्रकरण सद्रूप ब्रह्म के साथ जीवात्मा की एकता बोधन करने के लिये होता तो उक्त नवों अभ्यासों अर्थात् नव वार तत्त्वमसि के उपदेश में जीव ब्रह्म की एकता का उपपादन अवश्य होता परन्तु ऐसा कहीं नहीं, इससे स्पष्ट सिद्ध है कि महर्षि उद्दालक ने इस प्रपाठक में जिसप्रकार परमात्मा तथा तेज, अप और अन्नरूप प्रकृति का उपपादन किया है इसी प्रकार यहां जीवात्मा के अविनाशीरूप का भी उपपादन किया है, इसमें जीव ब्रह्म की एकता का गन्ध भी नहीं ॥

इति श्रीमदार्य्यमुनिनोपनिबद्धे छान्दोग्योपनिषदार्य्यभाष्ये षष्ठः प्रपाठकः समाप्तः

ओ३म्

# अथ सप्तमःप्रपाठकः प्रारभ्यते

सं०—अब नारद के प्रति सनत्कुमार का उपदेश कथन करते हैं:—

अधीहि भगव इति होपससाद सनत्कुमारं नारदस्त ᳫ होवाच यद्वेत्थ तेन मोपसीद ततस्त ऊर्ध्वं वक्ष्यामीति ॥१॥

अर्थ—नारद सनत्कुमार को प्राप्त होकर बोले कि हे भगवन्! आप मुझको अध्ययन करावें. उस नारद से प्रसिद्ध सनत्कुमार ने कहा कि जो आप जानते हैं वह मेरे प्रति कथन करें, उससे आगे आपको मैं उपदेश करूंगा॥

सं०—अब नारद कथन करते हैं:—

स होवाचर्ग्वेदं भगवोऽध्येमि यजुर्वेद ᳫ सामवेदमाथर्वणं चतुर्थमितिहासपुराणं पञ्चमं वेदानां वेदं पित्र्य ᳫ राशिं दैवं निधिं वाकोवाक्यमेकायनं देवविद्यां ब्रह्मविद्यां भूतविद्यां क्षत्रविद्यां नक्षत्रविद्या ᳫ सर्पदेवजनविद्यामेतद्भगवोऽध्येमि॥ २ ॥

अर्थ—वह प्रसिद्ध नारद बोले कि हे भगवन्! ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद और चतुर्थ अथर्ववेद को जानता हूं, पांचवें इतिहास, पुराण तथा उपनिषद् शास्त्र, कलाकौशलादि की विद्या, गणितविद्या, चिन्हों द्वारा वृष्टि आदि का ज्ञान, कानों की विद्या, तर्क शास्त्र, नीति शास्त्र, निरुक्त, आध्यात्मिक विद्या, तत्वों की विद्या, शस्त्रविद्या=धनुर्विद्या, नक्षत्र विद्या, सर्पों के विषों का ज्ञान तथा उनके उपायों की विद्या, नृत्यगीत वाद्यादि विद्या और प्राकृत जनों की विद्या, इन सब विद्याओं को हे भगवन्! मैं जानता हूं॥

सं०—अब सनत्कुमार कथन करते हैं:—

सोऽहं भगवो मंत्रविदेवास्मि नाऽत्मविच्छ्रुत ᳫ ह्येव मे भगवद्दृशेभ्यस्तरति शोकमात्मविदिति! सोऽहं भगवः

शोचामि तं मा भगवाञ्छोकस्य पारं तारयत्विति।
त ँ होवाच-यद्वै किञ्चैतदध्यगीष्ठा नामैवैतत् ॥ ३ ॥

अर्थ—हे भगवन्! मैं मंत्रवेत्ता ही हूं आत्मवित् नहीं, और आपके समान ब्रह्मवेत्ताओं से मैंने सुना है कि ब्रह्मवित् ही शोक को तरता है, हे भगवन्! वह मैं शोकित होने से आत्मवित् नहीं, आप मुझ शोकित को शोक से पार करें, यह विनय है तब उस नारद को वह प्रसिद्ध सनत्कुमार बोले कि निश्चयकरके जो कुछ इस विज्ञान का आपने अध्ययन किया है यह सब नाम ही है॥

नाम वा ऋग्वेदो यजुर्वेदः सामवेद आथर्वण-
श्चतुर्थ इतिहासपुराणः पञ्चमो वेदानां वेदःपित्र्यो
राशिर्दैवो निधिर्वाकोवाक्यमेकायनं देवविद्या
ब्रह्मविद्या। भूतविद्या क्षत्रविद्या नक्षत्रविद्या
सर्पदेवजनविद्या नामैवैतन्नामोपास्स्वेति ॥ ४ ॥

अर्थ—हे नारद! निश्चयकरके ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद तथा चतुर्थ अथर्ववेद नाम ही है और पञ्चम इतिहासपुराण, उपनिषद् शास्त्र, पित्र्य, राशि, दैव, निधि, वाकोवाक्य, एकायन, देवविद्या, ब्रह्मविद्या, भूतविद्या, क्षत्रविद्या, नक्षत्रविद्या, और सर्पदेवजनविद्या, यह सब नाम ही हैं, नाम की उपासना करो॥

सं०—अब उक्त नामोपासक के लिये फल कथन करते हैं:—

स यो नाम ब्रह्मेत्युपास्ते यावन्नाम्नो गतं तत्रास्य
यथाकामचारो भवति यो नाम ब्रह्मेत्युपास्तेऽस्ति
भगवो नाम्नो भूय इति। नाम्नो वाव भूयोऽस्ती-
ति। तन्मे भगवान् ब्रवीत्विति ॥ ५ ॥

अर्थ—वह पुरुष जो नाम को बड़ा समझकर उपासना करता है वह जहां तक नाम की गति है वहां तक यह पुरुष स्वेच्छाचारी होता है, "यो नाम ब्रह्मेत्युपास्ते" पाठ दोवार उक्त अर्थ की दृढ़ता के लिये आया है, हे भगवन्! नाम से भी बड़ा कोई पदार्थ है? हां नाम से भी बड़ा पदार्थ है, वह कृपाकरके मेरे प्रति कथन करें॥

भाष्य—ब्रह्मविद्या के ज्ञानार्थ नारद ने सनत्कुमार से पुनः अध्ययन करने का प्रश्न किया कि हे भगवन्! मैं ब्रह्मविद्या के रहस्यों को जानना चाहता हूं, तब नारद को अध्ययन कराना स्वीकार करने से पूर्व सनत्कुमार ने उससे पूछा कि प्रथम यह बतलावें कि आपने क्या २ अध्ययन किया है? इसका उत्तर नारद ने यह दिया

कि मैंने ऋगादि चारों वेद, पांचवें इतिहासपुराण और उपनिषद्शास्त्र तथा शिल्पशास्त्रादि विद्याओं का अध्ययन किया है, एवं पूर्व पठित सब विद्यायें गिनकर सुनादीं, जिनमें भूतविद्या और सर्पविद्या का भी वर्णन है, भूतविद्या से तात्पर्य्य यहां तत्वों की विद्या का है किसी अलौकिक भूत पिशाचादि की विद्या से तात्पर्य्य नहीं, सर्पविद्या से तात्पर्य्य वैद्यकविद्या का है और यह विद्या यहां अन्य सब चिकित्साशास्त्र का उपलक्षण है अर्थात् नारद ने कहा कि मैंने चिकित्साशास्त्र को भी पढ़ा है।

जो कई एक लोग "पञ्चमं वेदानां वेदं" इस वाक्य का विशेषण "इतिहासपुराण" बनाकर यह अर्थ करते हैं कि इतिहासपुराण पांचवां वेद है, यह ठीक नहीं, क्योंकि उक्त वाक्य का विशेषण इतिहासपुराण नहीं किन्तु इतिहासपुराण का सम्बन्ध पञ्चम के साथ है, जैसाकि पूर्व अथर्वण के साथ चतुर्थ का अन्वय है अर्थात् चतुर्थ अथर्ववेद, इसीप्रकार यहां पांचवी संख्या पर इतिहासपुराण को गिना है, अथवा वेद शब्द यहाँ उपचार से कहा है, और पुराण शब्द सर्ग प्रतिसर्गादि विद्या का बोधन करनेवाले के अर्थ में है, इन सब विद्याओं के जानने पर भी नारद जो शोकग्रस्त रहा इसका कारण यह है कि नारद ने उक्त विद्यायें शब्दमात्र पढ़ी थीं अनुष्ठानी न था, इसी अभिप्राय से सनत्कुमार ने कहा कि हे नारद! जो विद्यायें आपने मुझको पढ़कर सुनाई हैं वह नाम हैं, आपको उचित है कि आप प्रथम नाम के तत्व को समझें, यहां जो यह कथन किया है कि नाम की ब्रह्मदृष्टि से उपासना करे, इसका तात्पर्य्य यह है कि नाम को अर्थ की प्रतीति में बड़ा समझकर उसका अनुष्ठान करें और ऐसा अनुष्ठान करने वाला सब अर्थों के समझने में योग्य होजाता है, फिर नारद ने पूछा कि हे भगवन्! नाम से भी कोई बड़ा है तब सनत्कुमार ने कहा कि हां नाम से भी बड़ा है जिसका वर्णन आगे करते हैं॥

इति प्रथमःखण्डः समाप्तः

## अथ द्वितीयःखण्डः प्रारभ्यते

सं०-अब सनत्कुमार नारद के प्रति वाणी की विशेषता कथन करते हैं:—

वाग्वाव नाम्नो भूयसी। वाग्वा ऋग्वेदं विज्ञापयति यजुर्वेद ँ सामवेदमाथर्वणंचतुर्थमितिहास पुराणंपञ्चमं वेदानां वेदं पित्र्य ँराशिं दैवं निधिं वाको वाक्यमेकायनं देवविद्यां ब्रह्मविद्यां भूतविद्यां

क्षत्रविद्यां नक्षत्रविद्यां सर्पदेवजनविद्याम् । दिव-ञ्चपृथिवीञ्च वायुञ्चाकाशञ्चापश्च तेजश्चदेवाᳶ-श्चमनुष्याᳶश्च पशूᳶश्च वयाᳶसि च । तृणवन स्पतीञ्छ्वापदान्याकीटपतङ्गपिपीलकम् । धर्मञ्चाऽधर्मञ्च सत्यञ्चाऽनृतञ्च साधुचासाधुच हृदयज्ञञ्चा-हृदयज्ञञ्च यद्वै वाङ्नाभविष्यन्न धर्मो नाऽधर्मोव्य-ज्ञापयिष्यन्न सत्यं नाऽनृतं न साधु नाऽसाधु न हृदयज्ञो नाहृदयज्ञो वागेवैतत्सर्वं विज्ञापयति वाचमुपास्स्वेति ॥१॥

अर्थ-हे नारद ! वाणी नाम से बड़ी है, क्योंकि वाणी ही ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद, चतुर्थ अथर्ववेद, पंचम इतिहासपुराण, वेदानांवेद, पित्र्य, राशि, दैव, निधि, वाकोवाक्य, एकायन, देवविद्या, ब्रह्मविद्या, भूतविद्या, क्षत्रविद्या, नक्षत्र-विद्या, सर्पदेवजनविद्या और द्युलोक, पृथिवीलोक, वायु, आकाश, जल, तेज, देव, मनुष्य, पशु, पक्षी, तृण वनस्पति, हिंसक जीव, कीटपतङ्गादि क्षुद्रजन्तु, धर्म और अधर्म, सत्य और अनृत, साधु और असाधु, हृदय को प्रिय और अप्रिय, इन सब को वाणी ही जतलाती है, निश्चयकरके जो वाणी न होती तो न धर्म न अधर्म, न सत्य, न अनृत, न अच्छा, न बुरा, न हृदयप्रिय, न अप्रिय, जानाजाता, वाणी ही इनसब को विज्ञापित करती है, इसलिये हे नारद ! वाणी की ही उपासना कर ॥

सं०-अब उक्त वाणी के उपासक को फल कथन करते हैं:—

स यो वाचं ब्रह्मेत्युपास्ते यावद्वाचो गतं तत्रा-स्य यथाकामचारो भवति यो वाचं ब्रह्मेत्यु-पास्तेऽस्ति भगवो वाचो भूय इति वाचो वाव भूयोऽस्तीति । तन्मे भगवान् ब्रवीत्विति ॥ २ ॥

अर्थ-हे नारद ! वह पुरुष जो वाणी को श्रेष्ठ मानकर उपासना करता है जहां तक वाणी की गति है वहां तक वह पुरुष स्वेच्छाचारी होता है "यो वाचं ब्रह्मेत्युपास्ते" पाठ दोबार उक्त अर्थ की दृढ़ता के लिये आया है, हे भगवन् ! वाणी से भी बड़ा कोई पदार्थ है ? तब सनत्कुमार बोले हां वाणी से भी बड़ा है, हे भगवन् ! उसको आप मेरे प्रति कथन करें ॥

भाष्य-यहां वाणी को नाम से बड़ा इस अभिप्राय से कथन किया है कि जितने नाम हैं वह सब वाणी से व्याप्त हैं, अधिक क्या जो कुछ धर्माधर्मरूप

अर्थजात है वह सब वाणी द्वारा ही ज्ञात होता है, क्योंकि वाणी ही इन सब को जनाती है, जो पुरुष वाणी के तत्व को जानता है वह वाणी के व्यापार में कुशल होने से सर्वप्रिय होता है ॥

इति द्वितीयःखण्डः समाप्तः

## अथ तृतीयःखण्डः प्रारभ्यते

सं०—अब सनत्कुमार वाणी से मन को बड़ा कथन करते हैं :—

मनो वाव वाचो भूयो यथा वै द्वे वाऽऽमलके द्वे वा कोले द्वौ वाऽक्षौ मुष्टिरनुभवत्येवं वाचञ्च नाम च मनोऽनुभवति । स यदा मनसा मनस्यति मंत्रानधीयीयेत्यथाधीते । कर्माणि कुर्वीयेत्यथ कुरुते । पुत्रांश्च पशूंश्चेच्छेयेत्यथेच्छत इमञ्च लोकममुञ्चेच्छेयेत्यथेच्छते । मनोह्यात्मा मनोहि लोको मनो हि ब्रह्म मन उपास्स्वेति ॥ १ ॥

अर्थ—हे नारद ! वाणी से मन श्रेष्ठ है, जैसे मुट्ठी दो आमलों, दो बेरों अथवा दो बहेड़ों को अनुभव करती है अर्थात् अपने अन्दर रखती है, वैसे ही मन वाणी और नाम इन दोनों को अनुभव करता है, कोई पुरुष जब मन से मनन करता है कि मंत्रों का अध्ययन करूं, पश्चात् पढ़ता है, कर्मों को करूं, पश्चात् करता है, पुत्रों और पशुओं की इच्छा करता है, पश्चात् यत्न करता है, जब पुरुष इस लोक तथा परलोक की इच्छा करता है, पश्चात् यत्न करता है, निश्चयकरके मन ही आत्मा, मन ही लोक और मन ही बड़ा है, इसलिये हे नारद ! मन की उपासना कर ॥

सं०—अब मन के उपासक को फल कथन करते हैं :—

स यो मनो ब्रह्मेत्युपास्ते यावन्मनसो गतं तत्रास्य यथाकामचारो भवति यो मनो ब्रह्मेत्युपास्तेऽस्ति भगवो मनसो भूय इति । मनसो वाव भूयोऽस्तीति । तन्मे भगवान् ब्रवीत्विति ॥ २ ॥

अर्थ—जो पुरुष मन को श्रेष्ठ समझकर उपासना करता है वह जितनी मन की गति है वहां तक स्वेच्छाचारी होता है "यो मनो ब्रह्मेत्युपास्ते" पाठ दोवार उक्त अर्थ की दृढ़ता के लिये आया है, हे भगवन् ! मन से भी कोई बड़ा है ? हां मन से भी निश्चयकरके बड़ा है, आप वह मेरे लिये कथन करें ॥

इति तृतीयःखण्डः समाप्तः

—:o:—

# अथ चतुर्थःखण्डः प्रारभ्यते

—:o:—

सं०—अब सनत्कुमार मन से सङ्कल्प को श्रेष्ठ कथन करते हैं :—

सङ्कल्पो वाव मनसो भूयान्यदा वै सङ्कल्पयतेऽथ मनस्यत्यथ वाचमीरयतितामु नाम्नीरयति नाम्नि मंत्रा एकं भवन्ति मंत्रेषु कर्माणि ॥ १ ॥

अर्थ—हे नारद ! सङ्कल्प मन से बड़ा है, क्योंकि निश्चयकरके जब पुरुष सङ्कल्प करता है उसके अनन्तर मनन करता है फिर वाणी से कथन करके उसी वाक्य को नाम द्वारा उच्चारण करता है, नाम में मंत्र एक होते और मंत्रों में कर्म एक होते हैं ॥

भाष्य—कर्तव्याकर्तव्य विषयों को पृथक् २ समर्थन करने का नाम "सङ्कल्प" है, या यों कहो कि अन्तःकरण की एक वृत्तिविशेष का नाम "सङ्कल्प" है, और यह सङ्कल्प मन से बड़ा है, क्योंकि प्रथम किसी कर्तव्य की मन में इच्छा होती है उसके अनन्तर मनन करता है कि यह कर्म करूं वा न करूं, इत्यादि, फिर मन द्वारा स्थिर कर वाणी को प्रेरणा करता है और फिर वाणी को नाम में प्रेरता है, कर्तव्याकर्तव्य के अभिप्राय से यह कहा है कि मंत्रों में कर्म एक होते हैं अर्थात् वेद में कर्तव्य का ही विधान किया गया है अकर्तव्य का नहीं ॥

तानि ह वैतानि सङ्कल्पैकायनानि सङ्कल्पात्मकानि सङ्कल्पे प्रतिष्ठितानि । समक्लृपतां द्यावापृथिवी समकल्पेतां वायुश्चाकाशञ्च समकल्पन्ताऽऽपश्च तेजश्च । तेषा ᳪ संक्लृप्त्यै वर्ष ᳪ सङ्कल्पते वर्षस्य संक्लृप्त्या अन्न ᳪ सङ्कल्पतेऽन्नस्य संक्लृप्त्यै प्राणाः सङ्कल्पन्ते प्रा-

णानाᳩसंकॢप्त्यै मंत्राः संकल्पन्ते मंत्राणाᳩ संकॢप्त्यै कर्माणि संकल्पन्ते कर्मणाᳩसंक्लृप्त्यै लोकः संकल्पते लोकस्य संक्लृप्त्यै सर्वᳩसंकल्पते। स एष संकल्पः संकल्पमुपास्स्वेति ॥ २ ॥

अर्थ-हे नारद ! पूर्वोक्त मन आदि सङ्कल्पाश्रय हैं, सङ्कल्पस्वरूप हैं, सङ्कल्प में प्रतिष्ठित हैं, द्युलोक तथा पृथिवी संकल्प वाले हैं, वायु और आकाश सङ्कल्प से ही प्रतीत होते हैं, जल और तेज सङ्कल्प से जानेजाते हैं, उक्त पदार्थों के सङ्कल्प निमित्त वर्षा सङ्कल्प करती है, वृष्टि के सङ्कल्पनिमित्त अन्न सङ्कल्प करता है, अन्न के सङ्कल्पनिमित्त प्राण सङ्कल्प करते हैं, प्राण के सङ्कल्पनिमित्त मंत्र सङ्कल्प करते हैं, मंत्रों के सङ्कल्पनिमित्त सङ्कल्पपूर्वक कर्म किये जाते हैं, कर्मों के सङ्कल्पनिमित्त लोक सङ्कल्प करते हैं, लोक के सङ्कल्पनिमित्त सब सङ्कल्प करते हैं, वह यह संकल्प है, सङ्कल्प की ही उपासना कर ॥

सं०-अब उक्त सङ्कल्प के ज्ञाता का फल कथन करते हैं:—

स यः संकल्पं ब्रह्मेत्युपास्ते क्लृप्तान् वै स लोकान् ध्रुवान् ध्रुवः प्रतिष्ठितान् प्रतिष्ठितोऽव्यथमानानव्यथमानोऽभिसिद्ध्यति। यावत्संकल्पस्य गतं तत्रास्य यथाकामचारो भवति यः संकल्पं ब्रह्मेत्युपास्तेऽस्ति भगवः संकल्पाद्भूय इति संकल्पाद्वाव भूयोऽस्तीति। तन्मे भगवान् ब्रवीत्विति ॥ ३ ॥

अर्थ-वह पुरुष जो संकल्प को बड़ा समझकर उपासना करता है निश्चय करके वह सामर्थ्ययुक्त उत्तम लोकों को प्राप्त होता है, दृढ़सङ्कल्प पुरुष दृढ़ लोकों को प्राप्त होता है, प्रतिष्ठित पुरुष प्रतिष्ठित लोकों को प्राप्त करता है, क्लेशरहित होकर सुखी लोकों को प्राप्त होता है, जहां तक संकल्प की गति है वहां तक स्वेच्छाचारी होता है "यः संकल्पं ब्रह्मेत्युपास्ते" पाठ दोवार उक्त अर्थ की दृढ़ता के लिये आया है, हे भगवन् ! संकल्प से भी कोई बड़ा है, हां संकल्प से भी बड़ा है, आप वह मेरे प्रति कथन करें ॥

इति चतुर्थःखण्डः समाप्तः

# अथ पञ्चमःखण्डः प्रारभ्यते

सं०-अब सनत्कुमार संकल्प से चित्त को बड़ा कथन करते हैं :—

चित्तं वाव संकल्पाद्भूयो यदा वै चेतयतेऽथ संकल्पयते ऽथ मनस्यत्यथ वाचमीरयति तामु नाम्नीरयति नाम्नि मंत्रा एकं भवन्ति मंत्रेषु कर्माणि ॥ १ ॥

अर्थ-हे नारद ! चित्त संकल्प से बड़ा है, निश्चयकरके जब पुरुष किसी पदार्थ का चिन्तन करता है कि इसको ग्रहण करूं वा त्याग करूं, उसके अनन्तर संकल्प करता पश्चात् मनन करता है, तब वाणी के उच्चारणार्थ प्रेरित करता है, उसी वाणी को नाम निमित्तक प्रेरता है, नाम में मंत्र एक होते हैं मंत्रो में कर्म एक होते हैं ॥

तानि ह वा एतानि चित्तैकायनानि चित्तात्मकानि चित्ते प्रतिष्ठितानि । तस्माद्यद्यपि वहुविदचित्तो भवति । नायमस्तीत्येवैनमाहुर्यदयं वेद यद्वाऽयं विद्वान्नेत्थमचित्तः स्यादित्यथ यद्यल्पविच्चित्तवान् भवति । तस्मा एवोत शुश्रूषन्ते चित्तं ह्येवैषामेकायनं चित्तमात्मा चित्तं प्रतिष्ठाचित्तमुपास्स्वेति ॥२॥

अर्थ-हे नारद ! निश्चयकरके वह पूर्वोक्त संकल्पादि चित्त के आश्रित हैं, चित्तस्वरूप हैं, चित्त में ही प्रतिष्ठित हैं, इस कारण यद्यपि कोई पुरुष विविध प्रकार वेदादि का ज्ञाता हो परन्तु स्थिर चित्त न हो तो इसको लोग कहते हैं कि यह नहीं है अर्थात् न होने के बराबर है, जो यह पुरुष जानता है निश्चयकरके यदि यह शास्त्रों का ज्ञाता होता तो ऐसा अस्थिर चित्त न होता और यदि कोई थोड़ा जानने वाला अच्छे चित्तवाला है तो उस पुरुष का सब सत्कार करते हैं, उक्त सबका चित्त ही आश्रय, चित्त ही आत्मा और चित्त ही प्रतिष्ठा है, इस कारण हे नारद ! चित्त की ही उपासना कर ॥

सं०—अब उक्त चित्त के ज्ञाता को फल कथन करते हैं :—

स यश्चित्तं ब्रह्मेत्युपास्ते चित्तान्वै स लोकान् ध्रुवान् ध्रुवः प्रतिष्ठितान् प्रतिष्ठितोऽव्यथमानानव्यथमानोऽभिसिद्ध्यति । यावच्चित्तस्यगतं तत्राऽस्य यथाकामचारो भवति यश्चित्तं ब्रह्मेत्युपास्तेऽस्ति भगवश्चित्ता

य इति चित्ताद्वाव भूयोऽस्तीति । तन्मे भग-
वान् ब्रवीत्विति ॥ ३ ॥

अर्थ— वह पुरुष जो चित्त को बड़ा समझकर चित्त से उपासना करता है, निश्चयकरके वह दृढ़संकल्प पुरुष दृढ़ लोकों को प्राप्त होता है, वह प्रतिष्ठित पुरुष प्रतिष्ठित लोकों को प्राप्त होता है, वह क्लेशरहित पुरुष सुखी लोकों को प्राप्त होता है, जहां तक चित्त की गति है वहां तक यह पुरुष स्वेच्छाचारी होता है "यश्चित्तं ब्रह्मेत्युपास्ते" पाठ दोवार उक्त अर्थ की दृढ़ता के लिये आया है, हे भगवन् चित्त से भी कोई बड़ा है ? हां चित्त से भी बड़ा है, आप वह मेरे प्रति कथन करें ॥

इति पञ्चमःखण्डः समाप्तः

——*०*——

## अथ षष्ठःखण्डः प्रारभ्यते

सं०-अब चित्त से ध्यान को बड़ा कथन करते हैं :—

ध्यानं वाव चित्ताद्भूयो ध्यायतीव पृथिवी ध्याय-
तीवान्तरिक्षं ध्यायतीव द्यौर्ध्यायन्तीवाऽऽपो ध्या-
यन्तीव पर्वता ध्यायन्तीव देवमनुष्यास्तस्माद्य
इह मनुष्याणां महत्तां प्राप्नुवन्ति ध्यानपादांशा
इवैव ते भवन्त्यथयेऽल्पाः कलहिनः पिशुना
उपवादिनस्तेऽथ ये प्रभवो ध्यानपादांशाइवैव
ते भवन्ति ध्यानमुपास्स्वेति ॥ १ ॥

अर्थ—हे नारद ! ध्यान चित्त से बड़ा है क्योंकि पृथिवी ध्यानावस्थित सी प्रतीत होती है, अन्तरिक्ष ध्यानावस्थित सा प्रतीत होता है, द्युलोक ध्यानावस्थित सा प्रतीत होता है, जल ध्यानावस्थित प्रतीत होता है, पर्वत ध्यानावस्थित प्रतीत होते हैं, विद्वान् मनुष्य ध्यानावस्थित प्रतीत होते हैं, इस कारण मनुष्यों के मध्य जो पुरुष इस लोक में महत्व को प्राप्त होते हैं वह निश्चयकरके ध्यान के एकपाद की न्याईं हैं और जो अल्प हैं वह कलह करने वाले, दूसरों के दोषों को देखने वाले और परोक्ष में निन्दा करने वाले होते हैं, और जो मनुष्यों के प्रभु होते हैं वह, निश्चयकरके ध्यान के प्रभाव से होते हैं, इसलिये हे नारद ! ध्यान की ही उपासना कर ॥

सं०—अब ध्यानकर्ता को फल कथन करते हैं :—

स यो ध्यानं ब्रह्मेत्युपास्ते यावत् ध्यानस्य गतं तत्रास्य यथाकामचारो भवति यो ध्यानं ब्रह्मेत्युपास्तेऽस्ति भगवो ध्यानाद्भूय इति ध्यानाद्वाव भूयोऽस्तीति । तन्मे भगवान् ब्रवीत्विति ॥ २ ॥

अर्थ—जो पुरुष ध्यान को बड़ा समझकर उपासना करता है वह जहां तक ध्यान की गति है वहां तक स्वेच्छाचारी होता है "यो ध्यानं ब्रह्मेत्युपास्ते" पाठ दोवार उक्त अर्थ की दृढ़ता के लिये आया है, हे भगवन् ! ध्यान से भी कोई बड़ा है ? हां ध्यान से भी बड़ा है, वह आप मेरे प्रति कथन करें ॥

इति षष्ठःखण्डः समाप्तः

——*:०:*——

## अथ सप्तमःखण्डः प्रारभ्यते

सं०—अब ध्यान से विज्ञान को बड़ा कथन करते हैं:—

विज्ञानं वाव ध्यानाद्भूयो विज्ञानेन वा ऋग्वेदं विजानाति यजुर्वेदꣳसामवेदमाथर्वणं चतुर्थमितिहासपुराणं पञ्चमं वेदानां वेदं पित्र्यꣳराशिं दैवं निधिं वाकोवाक्यमेकायनं देवविद्यां ब्रह्मविद्यां भूतविद्यां क्षत्रविद्यां नक्षत्रविद्यां सर्पदेवजनविद्यां दिवञ्च पृथिवीञ्च वायुञ्चाकाशञ्चापश्च तेजश्च देवाꣳश्च मनुष्याꣳश्च पशूꣳश्च वयाꣳसि च तृणवनस्पतीञ्छ्वापदान्याकीटपतङ्गपिपीलकं धर्मञ्चाधर्मञ्च सत्यञ्चानृतञ्च साधुचासाधु च हृदयज्ञञ्चाहृदयज्ञञ्चान्नञ्च रसञ्चेमञ्च लोकममुञ्च विज्ञानेनैव विजानाति । विज्ञानमुपास्स्वेति ॥ १ ॥

अर्थ—हे नारद! विज्ञान ध्यान से बड़ा है, क्योंकि निश्चयकरके विज्ञान से ही पुरुष ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद, चतुर्थ अथर्ववेद, पंचम इतिहास पुराण, वेदानांवेद, पित्र्य, राशि, दैव, निधि, वाकोवाक्य, एकायन, देवविद्या, ब्रह्मविद्या, भूतविद्या, नक्षत्रविद्या, सर्पदेवजनविद्या, इनसब विद्याओं को जानता है, और द्युलोक, पृथिवी, वायु, आकाश, जल, तेज, देव, मनुष्य, पशु, पक्षी, तृणवनस्पती, श्वपदानि, कीट, पतङ्ग, पिपीलिकादि क्षुद्रजन्तुओं का तत्व भी विज्ञान द्वारा ही जाना जाता है, और धर्म, अधर्म, सत्य, असत्य, साधु, असाधु हृदयप्रिय, हृदयअप्रिय, रस, अन्न, यह लोक और परलोक, इन सब को पुरुष विज्ञान से ही जानता है, इसलिये हे नारद! विज्ञान की ही उपासना कर ॥

सं०—अब विज्ञानी के लिये फल कथन करते हैं:—

स यो विज्ञानं ब्रह्मेत्युपास्ते विज्ञानवतो वै स लोकान् ज्ञानवतोऽभिसिद्धयति। यावद्विज्ञानस्यगतं तत्रास्य यथाकामचारो भवति यो विज्ञानं ब्रह्मेत्युपास्तेऽस्ति भगवो विज्ञानाद्भूय इति विज्ञानाद्वाव भूयोऽस्तीति तन्मे भगवान्ब्रवीत्विति ॥ २ ॥

अर्थ—जो पुरुष विज्ञान को बड़ा समझकर उपासना करता है निश्चय करके ज्ञानवान् होकर ज्ञानवाले लोकों को प्राप्त होता है, जहां तक विज्ञान की गति है वहां पर्य्यन्त यह पुरुष स्वेच्छाचारी होता है "यो विज्ञानं ब्रह्मेत्युपास्ते" पाठ दोवार उक्त अर्थ की दृढ़ता के लिये आया है, हे भगवन्! विज्ञान से भी कोई पदार्थ बड़ा है? हां विज्ञान से भी बड़ा है, वह मेरे प्रति आप कथन करें ॥

इति सप्तमःखण्डः समाप्तः

## अथ अष्टमःखण्डः प्रारभ्यते

सं०—अब विज्ञान से बल को बड़ा कथन करते हैं:—

बलं वाव विज्ञानाद्भूयोऽपि ह शतं विज्ञानवतामेको बलवानाकम्पयते। स यदा बली भवत्यथोत्थाता भवत्युत्तिष्ठन् परिचरिता भवति। परिचरन्नुपसत्ता भवत्युपसीदन्द्रष्टा भवति। श्रोता भवति। मन्ता भवति।

बोद्धा भवति। कर्त्ता भवति। विज्ञाता भवति। बलेन वै पृथिवी तिष्ठति। बलेनान्तरिक्षम्। बलेन द्यौर्बलेन पर्वता बलेन देवमनुष्या बलेन पशवश्च वयाꣳसि च तृणवनस्पतयः श्वापदान्याकीटपतङ्गपिपीलकम्। बलेन लोकस्तिष्ठति। बलमुपास्स्वेति॥१॥

अर्थ—हे नारद! निश्चयकरके बल विज्ञान से भी बड़ा है, क्योंकि एक बलवाला शतशः विज्ञानी पुरुषों को कंपायमान करदेता है, वह पुरुष जब बली होता है तब कार्य्य करने को उद्यत होता है, उत्साहपूर्वक सेवा करने के योग्य होता है, सेवा करता हुआ समीपता को प्राप्त होता है, समीपता लाभ करके द्रष्टा होता, श्रोता होता, मन्ता=मनन करने वाला होता, ज्ञानवान् होता, अनुष्ठान करने वाला होता और विशेषरूप से जाननेवाला होता है, बल से ही भूलोक स्थित है, बल से अन्तरिक्ष, बल से द्युलोक, बल से पर्वत, बल से विद्वान् पुरुष, बल से पशु पक्षी और तृण तथा वनस्पति, हिंसक पशु और कीट, पतङ्ग पिपीलकादि सब जीव जन्तु बल से ही स्थित हैं, बल से ही सब लोकलोकान्तर स्थित हैं, इसलिये हे नारद! बल की ही उपासना कर॥

सं०—अब बलवान् पुरुष को फल कथन करते हैं:—

स यो बलं ब्रह्मेत्युपास्ते यावद्बलस्य गतं तत्रास्य यथाकामचारो भवति। यो बलं ब्रह्मेत्युपास्तेऽस्ति भगवो बलाद्भूय इति बलाद्वाव भूयोऽस्तीति। तन्मे भगवान् ब्रवीत्विति॥२॥

अर्थ-वह पुरुष जो बल को बड़ा समझकर उपासना करता है, जहांतक बल की गति है वहां तक यह स्वेच्छाचारी होता है "यो बलं ब्रह्मेत्युपास्ते" पाठ दोवार उक्त अर्थ की दृढ़ता के लिये आया है, हे भगवन्! बल से भी कोई बड़ा है? हां बल से भी बड़ा है, वह आप मेरे लिये कथन करें॥

इति अष्टमःखण्डः समाप्तः

## अथ नवमःखण्डः प्रारभ्यते

सं०—अब बल से अन्न को बड़ा कथन करते हैं:—

अन्नं वाव बलाद्भूयस्तस्माद्यद्यपि दशरात्रीर्नाश्नीयाद्यद्यु ह जीवेदथवाऽद्रष्टाऽश्रोताऽमन्ताऽबोद्धाऽकर्त्ताऽविज्ञाता भवत्यथाऽन्नस्या

ऽऽये द्रष्टा भवति । श्रोता भवति । मन्ता भवति । बोद्धा भवति । कर्ता भवति । विज्ञाता भवत्यन्नमुपास्स्वेति ॥ १ ॥

अर्थ-हे नारद ! अन्न बल से बड़ा है, इसी कारण यद्यपि कोई यदि दशरात्री अन्न न खाय तो मरजाय अथवा कोई प्रसिद्ध बलिष्ट पुरुष जीवित भी रहे तो वह न देखने वाला, न सुनने वाला, मनन न करने वाला, विचार रहित, काम न करने वाला, न जानने वाला होता है, और जब अन्न की प्राप्ति होजाती है तब द्रष्टा होता, श्रोता होता, मन्ता होता, बोद्धा होता, कर्त्ता होता और ज्ञानवान् होता है, इसलिये हे नारद ! अन्न की उपासना कर ॥

सं०-अब अन्न के उपासक को फल कथन करते हैं :—

स योऽन्नं ब्रह्मेत्युपास्तेऽन्नवतो वै स लोकान् पानवतोऽभिसिद्ध्यति । यावदन्नस्य गतं तत्रास्य यथाकामचारो भवति योऽन्नं ब्रह्मेत्युपास्तेऽस्ति भगवोऽन्नाद्भूय इत्यन्नाद्वाव भूयोऽस्तीति । तन्मे भगवान् ब्रवीत्विति ॥ २ ॥

अर्थ-वह पुरुष जो अन्न को बड़ा समझकर उपासना करता है वह निश्चय करके अन्न और पान वाले लोकों को प्राप्त होता है, जहांतक अन्न की गति है वहांतक स्वेच्छाचारी होता है, जो अन्न को बड़ा समझकर उपासना करता है, हे भगवन् ! अन्न से भी कोई बड़ा है ? हां अन्न से भी बड़ा है, वह आप मेरे प्रति कथन करें ॥

इति नवमःखण्डः समाप्तः

---

## अथ दशमःखण्डः प्रारभ्यते

सं०—अब अन्न से जल को बड़ा कथन करते हैं:—

आपोवावान्नाद्भूयस्यस्तस्माद्यदासुवृष्टिर्न भवति व्याधीयन्ते प्राणा अन्नं कनीयो भविष्यतीत्यथ यदा सुवृष्टिर्भवत्यानन्दिनःप्राणा भवन्त्यन्नं बहु भविष्यतीत्याप एवेमा मूर्त्ता येयं पृथिवी यदन्तरिक्षंयद्द्यौर्यत्पर्वता यद्देव मनुष्या यत्पशवश्च

वयांऽसि च तृणवनस्पतयः श्वापदान्याकीटपतङ्गपिपीलकमाप एवेमामूर्त्ता अप उपास्स्वेति ॥१॥

अर्थ-हे नारद ! जल अन्न से बड़ा है, इसी कारण जब सुवृष्टि नहीं होती तब प्राणी दुःखित होते हैं कि अब के अन्न बहुत कम होगा और जब अच्छी वृष्टि होती है तब प्राणी आनन्दित होते हैं कि अन्न बहुत होगा, यह जल ही मूर्तिमान् हैं जो यह पृथिवी, जो अन्तरिक्ष, जो यह द्युलोक, जो पर्वत, जो यह विद्वान् मनुष्य, जो पशु पक्षी और तृण तथा वनस्पति, हिंसक पशु, कीट, पतङ्ग, पिपीलकादि क्षुद्रजन्तु यह सब जल ही की मूर्तियां हैं, हे नारद ! जल ही की उपासना कर ॥

सं०-अब जल के उपासक को फल कथन करते हैं :—

स योऽपो ब्रह्मेत्युपास्त आप्नोति सर्वान्कामांऽस्तृप्तिमान् भवति। यावदपां गतं तत्रास्य यथाकामचारो भवति योऽपो ब्रह्मेत्युपास्तेऽस्ति भगवोऽद्भ्यो भूय इत्यद्भ्यो वाव भूयोऽस्तीति। तन्मे भगवान् ब्रवीत्विति ॥ २ ॥

अर्थ—वह पुरुष जो जल को बड़ा समझकर उपासना करता है वह सब कामनाओं को प्राप्त होता और तृप्तिवाला होता है, जहांतक जल की गति है वहांतक स्वेच्छाचारी होता है " योऽपोब्रह्मेत्युपास्ते " पाठ दोवार क अर्थ की दृढ़ता के लिये आया है, हे भगवन् ! जल से भी कोई बड़ा है ? हां जल से भी बड़ा है, वह आप मेरे प्रति कथन करें ॥

इति दशमःखण्डः समाप्तः

## अथ एकादशःखण्डः प्रारभ्यते

सं०-अब जल से तेज को बड़ा कथन करते हैं:—

तेजो वावाद्भ्यो भूयस्तद्वा एतद्वायमुपगृह्याकाशमभितपति तदाहुर्निशोचति नितपति वर्षिष्यति वा इति। तेज एव तत्पूर्वं दर्शयित्वाऽथापः सृजते तदेतदूर्ध्वाभिश्च तिरश्चीभिश्चविद्युद्भिरा-

ह्रादाश्चरन्ति । तस्मादाहुर्विद्योतते स्तनयति
वर्षिष्यति वा इति तेज एव तत्पूर्वं दर्शयि-
त्वाऽथापः सृजते तेज उपास्स्वेति ॥ १ ॥

अर्थ—हे नारद ! तेज जल से बड़ा है, क्योंकि निश्चयकरके यह तेज वायु को साथ लेकर आकाश को तपाता है तव लोग कहते हैं कि गरम होरहा है, तपा रहा है, निश्चयपूर्वक वर्षा होगी, तेज ही अपने रूप को प्रथम दिखाकर अनन्तर जलों को बनाता है, सो यह तेज ऊर्ध्वस्थित और तिरछीगति वाली विद्युत् के साथ गर्जन करता है, इसी कारण कथन करते हैं कि विद्युत् चमकता है, गर्जता है, निश्चयपूर्वक वर्षा होगी, तेज ही उस दृश्य को प्रथम दिखाकर अनन्तर जल को उत्पन्न करता है, सो हे नारद ! तेज की ही उपासना कर ॥

सं०-अब उक्त तेज के उपासक को फल कथन करते हैं:—

स यस्तेजो ब्रह्मेत्युपास्ते तेजस्वी वै स तेजस्वतो
लोकान् भास्वतोऽपहततमस्कानभिसिद्ध्यति ।
यावत्तेजसो गतं तत्रास्य यथाकामचारो भवति ।
यस्तेजो ब्रह्मेत्युपास्तेऽस्ति भगवस्तेजसो भूय इति
तेजसो वाव भूयोऽस्तीति । तन्मे भगवान्
ब्रवीत्विति ॥ २ ॥

अर्थ—वह पुरुष जो तेज को बड़ा समझकर उपासना करता है, वह तेजस्वी होता है, निश्चयकरके वह तेजस्वी, देदीप्यमान, अज्ञानरूप अन्धकार से रहित लोकों को प्राप्त होता है, जहां तक तेज की गति है वहां तक यह पुरुष स्वेच्छाचारी होता है "यस्तेजो ब्रह्मेत्युपास्ते" पाठ दोवार उक्त अर्थ की दृढ़ता के लिये आया है, हे भगवन् ! तेज से भी कोई बड़ा है ? हां निश्चयकरके तेज से भी बड़ा है, वह आप मेरे प्रति कथन करें ॥

इति एकादशःखण्डः समाप्तः

## अथ द्वादशःखण्डः प्रारभ्यते

सं०—अब तेज से आकाश को बड़ा कथन करते हैं:—

आकाशो वाव तेजसो भूयानाकाशे वै सूर्य्या-

चन्द्रमसावुभौ विद्युन्नक्षत्राण्यग्निराकाशेनाह्व-
यत्याकाशेनशृणोत्याकाशेन प्रतिशृणोत्याकाशे
रमत आकाशे न रमत आकाशे जायत
आकाशमभिजायत आकाशमुपास्स्वेति ॥ २ ॥

अर्थ—हे नारद ! आकाश तेज से बड़ा है, क्योंकि आकाश में ही सूर्य्य, चन्द्रमा, विद्युत् तथा नक्षत्र और आग्नेयशक्ति विद्यमान है, आकाश द्वारा ही एक दूसरे को पुकारता, आकाश के द्वारा ही सुनता, आकाश द्वारा ही प्रत्युत्तर देता, आकाश में ही क्रीड़ा करता, आकाश में ही रमण करता, आकाश में ही सब पदार्थ उत्पन्न होते और आकाश में ही पुष्ट होते हैं, इसलिये हे नारद ! आकाश की ही उपासना कर ॥

सं०—अब आकाश के उपासक को फल कथन करते हैं:—

स य आकाशं ब्रह्मेत्युपास्त आकाशवतो वै स
लोकान् प्रकाशवतोऽसम्बाधानुरुगायवतोऽभिसि-
द्ध्यति । यावदाकाशस्य गतं तत्रास्य यथा-
कामचारो भवति य आकाशं ब्रह्मेत्युपास्तेऽस्ति
भगव आकाशाद्भूय इत्याकाशाद्वाव भूयोऽ-
स्तीति । तन्मे भगवान् ब्रवीत्विति ॥ २ ॥

अर्थ—वह पुरुष जो आकाश को बड़ा समझकर उपासना करता है वह निश्चयकरके आकाश वाले प्रकाशयुक्त, सब बाधाओं से रहित, विस्तीर्ण=खुले हुए लोकों को प्राप्त होता है, जहांतक आकाश की गति है वहांतक यह स्वेच्छाचारी होता है " य आकाशं ब्रह्मेत्युपास्ते " पाठ दोबार उक्त अर्थ की दृढ़ता के लिये आया है, हे भगवन् ! आकाश से भी कोई बड़ा है ? हां आकाश से भी बड़ा है, वह आप मेरे लिये कथन करें ॥

इति द्वादशःखण्डः समाप्तः

## अथ त्रयोदशःखण्डः प्रारभ्यते

सं०—अब आकाश से स्मरण को बड़ा कथन करते हैं:—

स्मरो वावाऽऽकाशाद्भूयस्तस्माद्यद्यपि बहव आसीरन्न

स्मरन्तो नैव ते कञ्चनशृणुयुर्न मन्वीरन्न विजानीरन्। यदा वाव ते स्मरेयुरथशृणुयुरथमन्वीरन्नथ विजानीरन्। स्मरेण वै पुत्रान्विजानातिस्मरेण पशून् स्मरमुपास्स्वेति ॥ १ ॥

अर्थ—हे नारद! स्मरण आकाश से बड़ा है, इसी कारण यद्यपि स्मरण न करते हुए किसी स्थान में बहुत आदमी बैठजायं तो वह न तो किसी शब्द को सुन सकेंगे, न मनन कर सकेंगे, न जान सकेंगे परन्तु जब वह स्मरण कर सकेंगे तभी सुन सकेंगे, तभी मनन करसकेंगे और तभी जान सकेंगे, निश्चयकरके स्मरण से ही पुत्रों को जानता और स्मरण से पशुओं को जानता है, हे नारद! स्मरण की ही उपासना कर॥

सं०—अब उक्त उपासक को फल कथन करते हैं:—

स यः स्मरं ब्रह्मेत्युपास्ते यावत् स्मरस्य गतं तत्रास्य यथाकामचारो भवति यः स्मरं ब्रह्मेत्युपास्तेऽस्ति भगवः स्मराद्भूय इति स्मराद्वावभूयोऽस्तीति। तन्मे भगवान् ब्रवीत्विति ॥ २ ॥

अर्थ—वह पुरुष जो स्मरण को बड़ा समझकर उपासना करता है, जहांतक स्मरण की गति है, वहांतक वह स्वेच्छाचारी होता है "यः स्मरंब्रह्मेत्युपास्ते" पाठ दोवार उक्त अर्थ की दृढ़ता के लिये आया है, हे भगवन्! स्मरण से भी कोई बड़ा है? हां स्मरण से भी बड़ा है, वह आप मेरे लिये कथन करें॥

इति त्रयोदशःखण्डः समाप्तः

## अथ चतुर्दशःखण्डः प्रारभ्यते

सं०—अब स्मरण से आशा को बड़ा कथन करते हैं:—

आशा वाव स्मराद्भूयस्याशेद्धो वै स्मरो मन्त्रानधीते कर्माणि कुरुते पुत्रांश्च पशूंश्चेच्छत इमञ्च लोकममुञ्चेच्छत आशामुपास्स्वेति ॥ १ ॥

अर्थ-हे नारद! आशा स्मरण से बड़ी है, क्योंकि आशा से वर्धित पुरुष ही स्मरण करने वाला होता और वही मंत्रों का अध्ययन करता, फिर कर्म

करता है, कर्मों से पुत्रों की और पशुओं की इच्छा करता है, इस लोक और परलोक की इच्छा करता है, इसलिये हे नारद ! आशा की उपासना कर ॥

सं०-अब आशा के उपासक को फल कथन करते हैं :—

स य आशां ब्रह्मेत्युपास्ते आशयाऽस्य सर्वेकामाः समृध्यन्त्यमोघा ह्यस्याशिषो भवन्ति यावदाशाया गतं तत्रास्य यथाकामचारो भवति य आशां ब्रह्मेत्युपास्तेऽस्ति भगव आशाया भूय इत्याशाया वाव भूयोऽस्तीति तन्मे भगवान् ब्रवीत्विति ॥ २ ॥

अर्थ—वह पुरुष जो आशा को बड़ा समझकर उपासना करता है, इसकी आशा के कारण सब कामनायें वृद्धि को प्राप्त होती हैं, प्रसिद्ध है कि उस पुरुष को आशायें पूर्ण होती हैं, जितनी आशा की गति है वहां तक यह पुरुष स्वेच्छाचारी होता है "य आशां ब्रह्मेत्युपास्ते" पाठ दोवार उक्त अर्थ की दृढ़ता के लिये आया है, हे भगवन् ! आशा से भी कोई बड़ा है ? हां आशा से भी निश्चयकरके बड़ा है, वह आप मेरे प्रति कथन करें ॥

इति चतुर्दशःखण्डः समाप्तः

---

## अथ पञ्चदशःखण्डः प्रारभ्यते

---

सं०-अब आशा से प्राणों को बड़ा कथन करते हैं :—

प्राणो वाऽऽशाया भूयान्यथा वा अरानाभौ समर्पिता एवमस्मिन् प्राणे सर्वꣳसमर्पितं। प्राणः-प्राणेन याति प्राणः प्राणं ददाति । प्राणायद-दाति । प्राणो ह पिता प्राणो माता प्राणो भ्राता प्राणःस्वसा प्राण आचार्य्यः प्राणो ब्राह्मणः ॥ १ ॥

अर्थ—हे नारद ! प्राण आशा से बड़ा है, जैसे रथ की नाभि में आरे लगे रहते हैं इसी प्रकार इस प्राण में सब समर्पित हैं, इन्द्रिय प्राण द्वारा व्यवहार करते हैं, प्राण ही सबको प्राणनशक्ति देता है, प्राण को देता है, प्राण ही पिता, प्राण ही माता, प्राण ही भ्राता, प्राण ही बहिन, प्राण ही आचार्य्य और प्राण ही ब्राह्मण है ॥

स यदि पितरं वा मातरं वा भ्रातरं वा स्वसारं वाऽऽचार्य्यं वा ब्राह्मणं वा किञ्चिद्भृशमिव प्रत्याह धिक्त्वाऽस्त्वित्यवैनमाहुः पितृहा वै त्वमसि मातृहा वै त्वमसि भ्रातृहा वै त्वमसि स्वसृहा वै त्वमस्याचार्य्यहा वै त्वमसि ब्राह्मणहा वै त्वमसीति॥ २॥

अर्थ—वह पुरुष यदि पिता, माता, भ्राता, बहिन, आचार्य्य अथवा ब्राह्मण को कुछ अनुचित के समान वचन कहे तो इसको लोग कहते हैं कि तुझको धिक्कार है जो तू पिता का मारने वाला, माता का हनन करने वाला, भ्राता का हनन करने वाला, भगिनी का हनन करने वाला, आचार्य्य का मारने वाला और ब्राह्मण का हनन करने वाला है, इस प्रकार इस पुरुष से लोग कहते हैं॥

अथ यद्यप्येनानुत्क्रान्तप्राणान् शूलेन समासं व्यतिसंदहेन्नैवैनं ब्रूयुः पितृहासीति। न मातृहासीति। न भ्रातृहासीति। न स्वसृहासीति। नाचार्य्यहासीति। न ब्राह्मणहासीति॥ ३॥

अर्थ—इसके अनन्तर यद्यपि प्राण निकले हुए इन माता पिता आदिकों को शूल से इकट्ठा करके पुत्रादि जलाते हैं तथापि इनको कोई भी नहीं कहता कि यह पिता का हनन करने वाला है, न माता का हनन करने वाला, न भाई का हनन करने वाला, न भगिनी का हनन करने वाला, न आचार्य्य का हनन करने वाला और न ब्राह्मण का हनन करने वाला कोई कहता है, अतएव प्राण ही सबसे बड़ा है॥

सं०—अब प्राण को बड़ा मानने वाले के लिये फल कथन करते हैं:—

प्राणो ह्येवैतानि सर्वाणि भवति। स वा एष एवं पश्यन्नेवं मन्वान एवं विजानन्नतिवादी भवति। तञ्चेद्ब्रूयुरतिवाद्यसीत्यतिवाद्यस्मीति ब्रूयान्नापह्नुवीत॥ ४॥

अर्थ—निश्चयकरके प्राण ही माता पिता आदि सब होता है, वही उक्त प्रकार से देखता हुआ, मानता हुआ, जानता हुआ, सत्यवादी होता है, यदि उस अतिवादी पुरुष को कोई कहे कि तू अतिवादी है तो वह उत्तर देवे कि मैं अतिवादी हूं, कभी न छिपावे॥

इति पंचदशःखण्डः समाप्तः

# अथ षोडशःखण्डः प्रारभ्यते

सं०-प्राण को बड़ा वर्णन करने के अनन्तर अब सनत्कुमार नारद को सत्स्वरूप ब्रह्म का उपदेश करते हैं :—

एष तु वा अतिवदति यः सत्येनातिवदति । सोऽहं भगवः सत्येनातिवदानीति सत्यं त्वेव विजिज्ञासितव्यमिति । सत्यं भगवो विजिज्ञास इति ॥ १ ॥

अर्थ-निश्चयकरके वह अतिवादी है जो सद्रूप ब्रह्म के साक्षात् द्वारा अतिवादी होता है, नारद ने कहा कि हे भगवन्! मैं सत्य=ब्रह्म से अतिवादी होऊं, सनत्कुमार ने कहा कि सत्य ही जिज्ञासनीय है, फिर नारद बोले कि हे भगवन्! सत्य की मैं जिज्ञासा करता हूं ॥

भाष्य-नारद सनत्कुमार से प्राण तक बराबर प्रश्न करते रहे परन्तु जब सनत्कुमार ने कहा कि हे नारद! प्राण-सब से श्रेष्ठ है इसी की उपासना कर, क्योंकि इसी में पूर्वोक्त सब पदार्थ समर्पित हैं, यह सुनकर नारद प्रश्न करने से विरत होगये, फिर सनत्कुमार ने कहा कि हे नारद! प्राण का ज्ञाता अति वादी=सत्यवादी होता है, यदि उससे कोई कहे कि तुम अतिवादी हो तो वह यह उत्तर देवे कि मैं अतिवादी हूं वह किसी के प्रति छिपावे नहीं परन्तु वास्तव में सनत्कुमार का अभिप्राय यह है कि केवल प्राण का ज्ञाता ही अतिवादी नहीं होता प्राण से परे जो सत्य है उसके साथ योग करने वाला अतिवादी होता है अर्थात् सब से ऊपर जो परब्रह्म परमात्मा है उसको योगाभ्यास द्वारा जब पुरुष प्राप्त करता है तब वह अतिवादी होता है, जैसाकि मुण्ड० ३।१।४ में वर्णन किया है कि :—

प्राणो ह्येष यः सर्वभूतैर्विभाति विजानन् विद्वान् भवते नातिवादी । आत्मक्रीड आत्मरतिः क्रियावानेष ब्रह्मविदां वरिष्ठः ॥

अर्थ—वह प्राणस्वरूप परमात्मा सब भूतों द्वारा प्रकट है, विद्वान् पुरुष उसको जानता हुआ मिथ्या बोलने वाला नहीं होता अर्थात् वह अतिवादी=सत्यवादी होता है और आत्मा में क्रीड़ा वाला, आत्मा में रति=प्रीतिवाला तथा आत्मविषयक अनुष्ठान वाला होता है और ऐसा पुरुष ही ब्रह्मवेत्ताओं में श्रेष्ठ कहाजाता है, सो हे नारद! तू उसी सत्यस्वरूप ब्रह्म की जिज्ञासा कर, तब नारद ने कहा हे भगवन्! मैं उसी की जिज्ञासा करता हूं आप मुझको उसी सत्यस्वरूप ब्रह्म का उपदेश करें ॥

इति षोडशःखण्डः समाप्तः

## अथ सप्तदशःखण्डः प्रारभ्यते

सं०-अब सनत्कुमार नारद को सत्य का उपदेश करते हैं :—

यदा वै विजानात्यथ सत्यं वदति। नाविजानन् सत्यं वदति। विजानन्नेव सत्यं वदति। विज्ञानं त्वेव विजिज्ञासितव्यमिति। विज्ञानं भगवो विजिज्ञास इति ॥ १ ॥

अर्थ—निश्चयकरके जब जानता है तब ब्रह्म को ही कहता है, न जानता हुआ सत्य को नहीं कहता, जानता हुआ ही सत्य बोलता है, इस कारण विज्ञान ही जानने योग्य है, तब नारद ने कहा कि हे भगवन्! विज्ञान की ही जिज्ञासा करता हूं अर्थात् सत्य के लिये विज्ञान अवश्य जानना चाहिये ॥

इति सप्तदशःखण्डः समाप्तः

## अथ अष्टादशःखण्डः प्रारभ्यते

सं०-अब सनत्कुमार मननविषयक कथन करते हैं :—

यदा वै मनुतेऽथ विजानाति। नामत्वा विजानाति। मत्वैव विजानाति। मतिस्त्वेव विजिज्ञासितव्येति। मतिं भगवो विजिज्ञास इति ॥ १ ॥

अर्थ-जब पुरुष मनन करता है तब जानता है मनन के विना नहीं जानता, मनन करके ही जानता है, हे नारद! मनन ही विजिज्ञासितव्य है, हे भगवन्! मैं मनन की ही जिज्ञासा करता हूं ॥

इति अष्टादशःखण्डः समाप्तः

## अथ एकोनविंशःखण्डः प्रारभ्यते

सं०-अब सनत्कुमार श्रद्धा का उपदेश करते हैं :—

यदावै श्रद्दधात्यथ मनुते। नाश्रद्दधन् मनुते। श्रद्दधदेव मनुते। श्रद्धात्वेव विजिज्ञासितव्येति। श्रद्धां भगवो विजिज्ञास इति ॥ १ ॥

अर्थ-निश्चयकर के जब श्रद्धा होती है तभी मनन करता है अश्रद्धा वाला मनन नहीं करता, श्रद्धा वाला ही मनन करता है, इस कारण हे नारद ! तू श्रद्धा की ही जिज्ञासा कर, तब नारद बोला हे भगवन् ! मैं श्रद्धा को विशेषरूप से जानना चाहता हूं ॥

इति एकोनविंशःखण्डः समाप्तः

## अथ विंशःखण्डः प्रारभ्यते

सं०-अब सनत्कुमार निष्ठा का उपदेश करते हैं :—

यदा वै निस्तिष्ठत्यथ श्रद्दधाति । नानिस्तिष्ठन् श्रद्दधाति। निस्तिष्ठन्नेव श्रद्दधाति। निष्ठात्वेव विजिज्ञासितव्येति । निष्ठां भगवो विजिज्ञास इति॥ १ ॥

अर्थ—जब पुरुष निष्ठा करता है तभी श्रद्धालु होता है, निष्ठा न करने वाला श्रद्धालु नहीं होता, निष्ठा करने वाला ही श्रद्धावान् होता है, इसलिये हेनारद ! निष्ठा ही जिज्ञासनीय है, फिर नारद बोले हे भगवन् ! मैं निष्ठा के जानने की इच्छा करता हूं ॥

इति विंशःखण्डः समाप्तः

## अथ एकविंशःखण्डः प्रारभ्यते

सं०-अब सनत्कुमार कृति का उपदेश करते हैं :—

यदा वै करोत्यथ निस्तिष्ठति । नाकृत्वानिस्तिष्ठति । कृत्वैव निस्तिष्ठति । कृतिस्त्वेव विजिज्ञासितव्येति । कृतिं भगवो विजिज्ञास इति ॥ १॥

अर्थ—जब श्रद्धा आदि करता है तभी नैष्ठिक होता है न करने वाला नैष्ठिक नहीं होता, करके ही नैष्ठिक होता है, इसलिये हे नारद ! कर्तव्य ही का पालन करना चाहिये, तब नारद बोले हे भगवन् ! मैं कर्तव्य को विशेषरूप से जानने की इच्छा करता हूं ॥

इति एकविंशःखण्डः समाप्तः

## अथ द्वाविंशःखण्डः प्रारभ्यते

सं०-अब सनत्कुमार नारद को सुख का उपदेश करते हैं :—

यदा वै सुखं लभतेऽथ करोति। नासुखं लब्ध्वा-
करोति। सुखमेव लब्ध्वा करोति। सुखंत्वेव विजि-
ज्ञासितव्यमिति। सुखं भगवो विजिज्ञास इति॥१॥

अर्थ—जब पुरुष सुख को लाभ करता है तभी कर्म करने की इच्छा करता है, सुख पाये विना नहीं करता, सुख को प्राप्त करके ही करता है, सुख ही विजिज्ञासनीय है, तब नारद बोले हे भगवन्! मैं सुख को विशेषरूप से जानने की इच्छा करता हूं॥

इति द्वाविंशःखण्डः समाप्तः

—:o:—

## अथ त्रयोविंशःखण्डः प्रारभ्यते

सं०-अब सनत्कुमार भूमा को विजिज्ञासितव्य कथन करते हैं:—

यो वै भूमा तत् सुखम्। नाल्पे सुखमस्ति।
भूमैव सुखम्। भूमात्वेव विजिज्ञासितव्य इति
भूमानं भगवो विजिज्ञास इति॥ १॥

अर्थ—जो भूमा है वही सुख है अल्प में सुख नहीं, भूमा ही सुखस्वरूप है, इसलिये भूमा ही जिज्ञासनीय है, फिर नारद बोले हे भगवन्! मैं भूमा की जिज्ञासा करता हूं, यहां भूमा नाम परमात्मा का है॥

इति त्रयोविंशःखण्डः समाप्तः

## अथ चतुर्विंशःखण्डः प्रारभ्यते

सं०-अब भूमा का स्वरूप कथन करते हैं :—

यत्र नान्यत्पश्यति नान्यच्छृणोति नान्यद्विजानाति स
भूमाऽथ, यत्रान्यत्पश्यत्यन्यच्छृणोत्यन्यद्विजानाति तदल्पम्

योवै भूमा तदमृतमथयदल्पं तन्मर्त्यं स भगवःकस्मि-
न्प्रतिष्ठित इति स्वे महिम्नि यदि वा न महिम्नीति ॥ १ ॥

अर्थ—जहां अन्य को नहीं देखता, अन्य को नहीं सुनता, अन्य को नहीं जानता, वह भूमा है, और जहां दूसरेको देखता, दूसरे को सुनता और दूसरेको जानता है वह अल्प है, निश्चयकरके जो भूमा है वह अमृत है और जो अल्प है वह मृत्यु है, नारद कथन करते हैं कि हे भगवन् ! वह भूमा किसमें प्रतिष्ठित है ? सनत्कुमार—अपनी महिमा में अथवा अपनी महिमा में भी प्रतिष्ठित नहीं ॥

सं०-अब महिमा का कथन करते हैं :—

गो अश्वमिह महिमेत्याचक्षते हस्तिहिरण्यंदास
भार्य्यं क्षेत्राण्यायतनानीति नाहमेवं ब्रवीमि ब्रवी-
मीति होवाचान्यो ह्यन्यस्मिन् प्रतिष्ठित इति ॥२॥

अर्थ—इस संसार में गौ, अश्व, हाथी, सुवर्ण, दान, भार्या, क्षेत्र और गृहादि को महिमा कहते हैं परन्तु ब्रह्मविषयक उक्त महिमा का मैं कथन नहीं करता, क्योंकि इस महिमा में अन्य अन्य में प्रतिष्ठित हैं, वह प्रसिद्ध सनत्कुमार नारद के प्रति बोले कि अब मैं तुम्हारे प्रति भूमाविषयक महिमा कथन करता हूं ॥

इति चतुर्विंशःखण्डः समाप्तः

## अथ पंचविंशःखण्डः प्रारभ्यते

सं०-अब भूमाविषयक महिमा का कथन करते हैं :—

स एवाधस्तात् स उपरिष्टात् स पश्चात् स पुरस्तात्
स दक्षिणतः स उत्तरतः स एवेदꣳसर्वमित्यथातो
ऽहङ्कारादेश एवाहमेवाधस्तादहमुपरिष्टादहं पश्चादहं
पुरस्तादहं दक्षिणतोऽहमुत्तरतोऽहमेवेदꣳसर्वमिति ॥१॥

अर्थ—वही भूमा नीचे, वही ऊपर, वही पीछे, वही पूर्व में, वही दक्षिण में, वही उत्तर में स्थित है, वही इस सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड में व्यापक होरहा है और इसी हेतु जो अहंभाव से उपदेश किया है अब उसका कथन करते हैं, मैं ही नीचे, मैं ही ऊपर, मैं ही पीछे, मैं ही आगे, मैं ही दक्षिण में, मैं ही उत्तर में और मैं

ही इस सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड में व्यापक हूं ॥

सं०–अब उक्त ज्ञान का फल कथन करते हैं :—

अथात आत्माऽऽदेश एवात्मैवाऽधस्तादात्मोपरिष्टा-
दात्मा पश्चादात्मा पुरस्तादात्मा दक्षिणत
आत्मोत्तरत आत्मैवेदꣳसर्वमिति । स वा एष
एवं पश्यन्नेवं मन्वान एवं विजानन्नात्मरतिरात्म-
क्रीड आत्ममिथुन आत्मानन्दः स स्वराड्
भवति तस्य सर्वेषु लोकेषु कामचारो भवत्यथ
येऽन्यथाऽतो विदुरन्यराजानस्ते क्षय्यलोका भव-
न्ति तेषाꣳ सर्वेषु लोकेष्वकामचारो भवति ॥ २ ॥

अर्थ—हे नारद ! अब तुम्हें ब्रह्मात्मवादी का ही उपदेश कथन करते हैं, आत्मा ही नीचे, आत्मा ही ऊपर, आत्मा ही पीछे, आत्मा ही पूर्व में, आत्मा दक्षिण में, आत्मा ही उत्तर में और आत्मा ही इस सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड में व्यापक है, वह पुरुष जो इस परमात्मा को उक्त प्रकार से देखता हुआ, उक्त प्रकार से मनन करता हुआ, इस प्रकार के भावों वाला जानता है वह निश्चयकरके परमात्मा में रमण करता है, परमात्मा में क्रीडा करता है, परमात्मा से योग करता है, परमात्मा में ही आनन्द भोगता है और वह राजा होता है, वह सब लोकों में स्वेच्छाचारी होता है, और जो इस विज्ञान से विपरीत जानते हैं वह राजा से भिन्न प्रजा होते हैं, उनको यह विनश्वर लोक प्राप्त होते हैं और उनको सब लोकों में पराधीनता होती है ॥

इति पंचविंशःखण्डः समाप्तः

## अथ षड्विंशःखण्डः प्रारभ्यते

सं०–अब उपसंहार में परमात्मा को उक्त सब पदार्थों का आधार कथन करते हैं :—

तस्य ह वा एतस्यैवं पश्यत एवं मन्वान एवं विजानत
आत्मतः प्राण आत्मत आशाऽऽत्मतः स्मर आत्मत
आकाश आत्मतस्तेज आत्मत आप आत्मत

आविर्भावतिरोभावावात्मतोऽन्नमात्मतो बलमात्मतो विज्ञानमात्मतो ध्यानमात्मतश्चित्तमात्मतः सङ्कल्प आत्मतो मन आत्मतो वागात्मतो नामात्मतो मन्त्रा आत्मतः कर्माण्यात्मत एवेदꣳसर्वमिति ॥१॥

अर्थ—हे नारद ! उक्त प्रकार से देखने वाले के लिये, मनन करने वाले के लिये, उक्त प्रकार से जानने वाले के लिये, परमात्मा से प्राण, आत्मा से आशा, आत्मा से स्मरण, आत्मा से आकाश, आत्मा से तेज, आत्मा से जल, आत्मा से उत्पत्ति तथा प्रलय, आत्मा से अन्न, आत्मा से बल, आत्मा से विज्ञान, आत्मा से ध्यान, आत्मा से चित्त, आत्मा से सङ्कल्प, आत्मा से मन, आत्मा से वाणी, आत्मा से नाम, आत्मा से मन्त्र, आत्मा से कर्म और आत्मा से ही इन निखिल पदार्थों की प्राप्ति होती है ॥

सं०-अब उक्त विषय में प्रमाण कथन करते हैं :—

तदेष श्लोको न पश्यो मृत्युं पश्यति न रोगं नोत दुःखताꣳसर्वं ह पश्यः पश्यति सर्वमाप्नोति सर्वश इति । स एकधा भवति त्रिधा भवति पञ्चधा सप्तधा नवधा चैव पुनश्चैकादशःस्मृतः शतञ्च दशचैकश्च सहस्राणि च विꣳशतिः । आहारशुद्धौ सत्त्वशुद्धिः सत्त्वशुद्धौ ध्रुवा स्मृतिः स्मृतिलम्भे सर्वग्रन्थीनां विप्रमोक्षस्तस्मै मृदितकषायाय तमसस्पारं दर्शयति भगवान् सनत्कुमारस्तꣳ स्कन्द इत्याचक्षते तꣳस्कन्द इत्याचक्षते ॥ २ ॥

अर्थ—उक्त ब्रह्मज्ञानी विषयक यह श्लोक प्रमाण है, उस भूमा नाम ब्रह्म को देखने वाला मृत्यु को नहीं देखता, न रोग को न दुःखों को देखता है, वह ब्रह्मदर्शी निश्चयपूर्वक सब ओर से ब्रह्म को ही देखता है, इस कारण सब प्रकार से सर्व को ही प्राप्त होता है, वह ब्रह्मवित् पुरुष एक होता है, पश्चात् तीन होता है, पांच, सात तथा नौ प्रकार का होता है और फिर एकादश कहलाता है, सौ, दश, एक, सहस्र और बीस होता है, आहार के शुद्ध होने पर अन्तःकरण की शुद्धि होती है, अन्तःकरण की शुद्धि से उस भूमा=परमात्मा का स्मरण होता है, स्मृति से हृदय की सब ग्रन्थियों का नाश होजाता है, इस प्रकार सम्पूर्ण आख्या-

यिका को समाप्त करते हुए भगवान् सनत्कुमार ने शुद्धान्तःकरण नारद को अज्ञानरूप अन्धकार से पार परमात्मतत्व को दर्शाया, सनत्कुमार को "स्कन्द" नाम से कथन करते हैं ॥

भाष्य—"तं स्कन्द इत्याचक्षते" पाठ दोवार उक्त अर्थ की दृढ़ता के लिये आया है, जब नारद ने सनत्कुमार से कहा कि हे भगवन्! मुझको अध्ययन कराओ, तब सनत्कुमार ने नारद की परीक्षार्थ यह उत्तर दिया कि जो आपने अध्ययन किया है वह प्रथम सुनाओ उससे आगे हम कहेंगे, नारद ने उत्तर दिया कि यद्यपि मैंने ऋगादि सब वेद अन्य तर्क शास्त्रादि सब ग्रन्थ और ब्रह्मविद्यादि का भलेप्रकार अध्ययन किया है तथापि मैं शोकातुर हूं तब सनत्कुमार ने कहा कि तुमने नाममात्र से उक्त सब वेदों तथा विद्याओं का अध्ययन किया है इसलिये तुम शोकातुर हो, आप संज्ञासंज्ञीभाव की उपासना करें अर्थात् इस तत्व को विचारें कि ऋगादि वेद किसका स्तवन करते हैं, फिर नारद ने पूछा कि हे भगवन्! नाम से भी कोई बड़ा है? सनत्कुमार ने उत्तर दिया कि जिसमें सब नाम माला के मणकों के समान पुरोये हुए हैं वह वाणी नाम से बड़ी है, इस प्रकार नाम से वाणी, वाणी से मन, मन से सङ्कल्प, एवं उत्तरोत्तर श्रेष्ठ का उपदेश करते हुए अन्त में नारद को ब्रह्म का उपदेश किया, यहां सनत्कुमार का नामादिकों की उपासना से तात्पर्य्य नहीं किन्तु सर्वोपरि ब्रह्म को उपासना के लिये विन्यास किया है अर्थात् सब पदार्थों का बलाबल कथन करते हुए अन्त में उसीको सर्वोपरि ठहराया है और उसका स्वरूप यह वर्णन किया है कि वह सर्वत्र व्यापक तथा सर्वाधार है, ज्ञाता, श्रोता, मन्ता तथा बोद्धादि कोई उसके सदृश नहीं और जो श्रवण तथा मनन करने वाला जीव है वह भी उससे भिन्न अल्पज्ञ है, वह परमात्मा किसी महत्व के आश्रित नहीं किन्तु सम्पूर्ण महत्व उसी के आश्रित हैं अर्थात् वही ऊपर, वही नीचे, वही पूर्व, वही पश्चिम और वही दक्षिण, उत्तर में सर्वत्र परिपूर्ण है, जब पुरुष अहंग्रह उपासना करता है तब वह यह कथन करता है कि "अहमेवाधस्तात्, अहमुपरिष्टात्"=मैं ही नीचे और मैं ही ऊपर हूं, इसका तात्पर्य्य यह नहीं कि जीव ब्रह्म होकर यह कथन करता है किन्तु "अहंग्रह" उपासना के अभिप्राय से इस प्रकार का कथन है और जब उपासक उसका आत्मत्वेन कथन करता है तब यह कहता है कि आत्मा ही ऊपर, आत्मा ही नीचे और आत्मा ही सब दिशाओं में है, इस प्रकार जानने वाले पुरुष के लिये यह फल कथन किया है कि वह ब्रह्म में ही क्रीडा करता और ब्रह्म में ही उसका संयोग होता है, वह सर्वथा स्वतंत्र होकर सब लोकों में स्वच्छन्द विचरता है, प्राणादिक सब उसी से उत्पन्न होते और उसी में लय को प्राप्त होते हैं, जब उपासक उसकी निदिध्यासनरूप भक्ति करता है तब उसका ऐसा सामर्थ्य बढ़ जाता है कि वह अकेला ही मुक्ति अवस्था

में अनेक शक्तियों को लाभ करता है, इसी अभिप्राय से "एकधा भवति, त्रिधा भवति" इत्यादि कथन किया है परन्तु यह सामर्थ्य उसको तब मिलता है जब आहार की शुद्धि से अन्तःकरण की शुद्धि और अन्तःकरण की शुद्धि से ध्रुवा स्मृति उत्पन्न होती है, उस ध्रुवा स्मृतिरूप कर्मजन्य सामर्थ्य से अन्तःकरण की सब ग्रन्थियें भेद को प्राप्त होकर परमात्मा का दर्शन होता है, इस तत्व का सनत्कुमार ने शुद्धान्तःकरण वाले नारद के प्रति उपदेश किया, श्रेष्ठता के कारण सनत्कुमार को "स्कन्द" नाम से कथन किया गया है ॥

इति श्रीमदार्य्यमुनिनोपनिबद्धे
छान्दोग्योपनिषदार्य्यभाष्ये
सप्तमः प्रपाठकः समाप्तः

ओ३म्

# अथ अष्टमःप्रपाठकः प्रारभ्यते

सं०-सप्तम प्रपाठक में भूमा का भलेप्रकार वर्णन करके अब इस प्रपाठक में "दहराकाश" का कथन करते हैं:—

अथ यदिदमस्मिन् ब्रह्मपुरे दहरं पुण्डरीकं वेश्म दहरोऽस्मिन्नन्तराकाशस्तस्मिन् यदन्तस्तदन्वेष्टव्यं तद्वाव विजिज्ञासितव्यमिति ॥ १ ॥

अर्थ—अब "दहराकाश" का वर्णन करते हैं कि इस ब्रह्मपुर नाम शरीर में जो यह सूक्ष्म हृदय कमलरूप गृह है इसमें दहर=सूक्ष्म मध्यवर्ती आकाश है, उस आकाश में जो अन्तर्वर्ती ब्रह्म है वह खोजने योग्य और निश्चयकरके वही जानने योग्य है ॥

सं०—अब जिज्ञासु उक्त अर्थ में आशङ्का करता है:—

तञ्चेद्ब्रूयुर्यदिदमस्मिन् ब्रह्मपुरे दहरं पुण्डरीकं वेश्म दहरोऽस्मिन्नन्तराकाशः किं तदत्र विद्यते यदन्वेष्टव्यं यद्वाव विजिज्ञासितव्यमिति ॥ २ ॥

अर्थ—यदि आचार्य्य से शिष्य पूछे कि इस शरीर में जो यह सूक्ष्म हृदय कमलरूप गृह है और इसमें जो सूक्ष्म मध्यवर्ती आकाश है इस आकाश में कौन पदार्थ विद्यमान है जो अन्वेष्टव्य और विजिज्ञासितव्य है ॥

सं०-अब आचार्य्य उक्त आशङ्का का समाधान करते हैं:—

स ब्रूयात्, यावान्वा अयमाकाशस्तावानेषोऽन्तर्हृदय आकाश उभे अस्मिन् द्यावापृथिवी अन्तरेवसमाहिते। उभावग्निश्च वायुश्च सूर्य्याचन्द्रमसावुभौ विद्युन्नक्षत्राणि। यच्चास्येहास्ति यच्चनास्ति सर्वं तदस्मिन् समाहितमिति ॥३॥

अर्थ-वह आचार्य्य इस प्रकार कथन करे कि जितना यह आकाश है उतना ही यह हृदयान्तर्वर्ती ब्रह्म है, इस ब्रह्म के यह द्युलोक और पृथिवीलोक निश्चय-

करके अन्दर स्थित हैं, अग्नि और वायु यह दोनों, सूर्य्य और चन्द्रमा यह दोनों, विद्युत् और नक्षत्र, यह सब उसी ब्रह्म में समाहित हैं, और जो इस जिज्ञासु का इस लोक में कुछ है और जो नहीं है वह सब इस ब्रह्म में स्थित है॥

सं०-अब जिज्ञासु पुनः आशङ्का करता है :—

तञ्चेद्ब्रूयुरस्मिꣳश्चेदिदं ब्रह्मपुरे सर्वं समाहितं सर्वाणि च भूतानि सर्वे च कामा यदैतज्जरावाऽप्नोति प्रध्वंसते वा किं ततोऽतिशिष्यत इति ॥४॥

अर्थ-यदि उस आचार्य्य से शिष्य कहे कि यदि इस ब्रह्मपुर में यह सब स्थित है और सब भूतजात और सब कामनायें स्थित हैं तो जब वृद्धावस्था अथवा कोई रोग इस शरीर को प्राप्त होता है तो नष्ट होजाता अथवा निर्बल होजाता है तब क्या शेष रहजाता है ॥

सं०-अब आचार्य्य कथन करते हैं :—

स ब्रूयान्नास्य जरयैतज्जीर्यति न बधेनास्य हन्यत एतत्सत्यं ब्रह्मपुरमस्मिन्कामाः समाहिता एष आत्माऽपहतपाप्मा विजरो विमृत्युर्विशोको विजिघत्सोऽपिपासः सत्यकामः सत्यसङ्कल्पो यथा-ह्येवेह प्रजा अन्वाविशन्ति यथानुशासनं यं यमन्तमभिकामा भवन्ति यं जनपदं यं क्षेत्रभागं तं तमेवोपजीवन्ति ॥ ५ ॥

अर्थ-वह आचार्य्य उक्त प्रश्नों का यह उत्तर देवे कि इस शरीर की जरावस्था से यह ब्रह्म जीर्ण नहीं होता, इसके वध से हनन नहीं होता, क्योंकि यह ब्रह्म अविनाशी है, इस ब्रह्म में कामनायें सब प्रकार से स्थित हैं, यह ब्रह्म सर्वव्यापक, पाप से रहित, जरावस्था रहित, मृत्यु से रहित, शोक से रहित, खाने की इच्छा से रहित, प्यास से रहित, सत्यकाम और सत्यसङ्कल्प है, इस लोक में जिसप्रकार प्रजायें राजा की आज्ञानुकूल चलनेवाली होती हैं अर्थात् जिस२ सीमा, जिस २ प्रदेश और जिस २ विभाग की कामना करने वाली होती हैं उस २ का ही उपभोग करती हैं ॥

सं०-अब उक्त विषय में दृष्टान्त कथन करते हैं:—

तद्यथेह कर्मजितो लोकः क्षीयत एवमेवामुत्र पुण्यजितो लोकः क्षीयते तद्य इहात्मानमननुविद्य

व्रजन्त्येतांश्च सत्यान् कामांस्तेषां सर्वेषु लोकेष्वकामचारो भवत्यथ य इहात्मानमनुविद्य व्रजन्त्येतांश्च सत्यान् कामांस्तेषां सर्वेषु लोकेषु कामचारो भवति ॥ ६ ॥

अर्थ-उक्त विषय में यह दृष्टान्त है कि जिसप्रकार इस लोक में कृषि वा सेवा आदि से प्राप्त हुआ धन भोग से अथवा अन्य प्रकार से क्षय होजाता है इसी प्रकार परलोक में दानादि पुण्य से उपार्जित भोगसाधन क्षय होजाते हैं, इसलिये ब्रह्म की उपासना निष्काम करनी चाहिये ॥

दूसरा दृष्टान्त यह है कि इस लोक में जो अविद्वान् पुरुष परमात्मा और इन सत्यकामनाओं को भलेप्रकार न जानते हुए यहां से प्रस्थान करते हैं उन अज्ञानी पुरुषों का सब लोकों में स्वच्छन्दगमन नहीं होता, और जो विद्वान् पुरुष इस लोक में परमात्मा और इन सत्यकामनाओं को जानकर यहां से पयान करते हैं उनका सब लोकों में कामचार होता है ॥

भाष्य-इस खण्ड में दहराकाश * का वर्णन किया गया है कि इस शरीर में जो सूक्ष्म हृदयकमलरूप गृह है उसमें सूक्ष्मता से ब्रह्म व्यापक है, उसमें जो ब्रह्म है वह भलेप्रकार खोजने और जानने योग्य है, यदि यहां कोई यह आशङ्का करे कि इस शरीर में जो सूक्ष्म हृदयकमलरूप गृह उसमें जो सूक्ष्म आकाश है उस आकाश में कौन सूक्ष्म पदार्थ विद्यमान है जो अन्वेष्टव्य और विजिज्ञासितव्य है ? इसका उत्तर आचार्य्य ने यह दिया कि जितना यह बाह्य आकाश है उतना ही यह हृदयान्तर्वर्ति ब्रह्म है, प्रश्न—तो ब्रह्म परिच्छिन्न हुआ ? उत्तर-ब्रह्म अपरिच्छिन्न है, यहां आकाश के तुल्य परिमाण का ग्रहण नहीं किन्तु ब्रह्म के समान अन्य दृष्टान्त न मिलने के कारण यहां बाह्याकाश का दृष्टान्त दिया गया है आकाश के परिमाण समान ब्रह्म नहीं, क्योंकि वेद में इस सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड को जिसमें आकाश भी सम्मिलित है परमात्मा का एकपादस्थानीय कथन किया है, जैसाकि "पादोऽस्यविश्वाभूतानि त्रिपादस्यामृतंदिवि" यजु० ३१ । ३=यह सब ब्रह्माण्ड उस महान् परमात्मा का एक पाद स्थानीय और तीन पाद अमृत हैं, इसलिये आकाश परिमाण के समान ब्रह्म का परिमाण मानना ठीक नहीं, दूसरी बात यह है कि "तस्माद्वाएतस्मादात्मन आकाशः सम्भूतः" तैत्ति० ब्रह्मा० अ० १ । ३ इत्यादि वाक्यों में परमात्मा

---

* दहराकाश यहां ब्रह्म का नाम है जिसका "वेदान्तार्य्यभाष्य" अ० सू० १ । ३ । १३ में भलेप्रकार वर्णन कियागया है ।

से आकाश की उत्पत्ति कथन कीगई है फिर समानता किस प्रकार होसकी है. उसी ब्रह्म में द्युलोक, पृथिवीलोक, अग्नि, वायु, सूर्य्य, चन्द्रमा, विद्युत् और नक्षत्र यह सब समाहित हैं, अधिक क्या जीवात्मा का जो इस लोक में है और जो नहीं है अर्थात् जो कुछ होचुका है वा होगा वह सब परमात्मा में समाहित है।

दूसरा प्रश्न यह होता है कि यदि इस ब्रह्मपुर में यह सब स्थित हैं अर्थात् सब भूतजात और उनकी सब कामनायें स्थित हैं तो जब इस शरीर को वृद्धावस्था प्राप्त होती अथवा नष्ट होजाता है तो क्या शेष रह जाता है अर्थात् ब्रह्म को भी जरा मृत्यु अवश्य होना चाहिये ? इसका उत्तर आचार्य्य ने यह दिया है कि इस शरीर की जरावस्था से ब्रह्म जर्जर नहीं होता और नाही इस शरीर के वध से ब्रह्म का हनन होता है, क्योंकि वह अविनाशी है, इसी भाव को कठ० २। १८ में इस प्रकार वर्णन किया है कि:—

न जायते म्रियते वा विपश्चिन्नायं कुतश्चिन्न बभूव कश्चित्।
अजो नित्यः शाश्वतोऽयम् पुराणो न हन्यते हन्यमाने शरीरे॥

अर्थ—परमात्मा न उत्पन्न होता और न मरता है, उसका कोई उपादान कारण नहीं और न यह किसी का उपादान कारण है, यह अजन्मा, नित्य, अनादि और सनातन है, शरीर के नाश होने पर यह नाश नहीं होता, सब कामनायें इसमें स्थित हैं, वह सर्वव्यापक तथा पाप से रहित है, जरावस्था तथा मृत्यु से रहित, शोक से रहित, खाने की इच्छा और पिपासा से रहित है, सत्यकाम और सत्यसङ्कल्प है, जो उपासक उस परमपिता परमात्मा की आज्ञापालन करता हुआ जिस २ पदार्थ की कामना करता है वही उसको प्राप्त होजाता है परन्तु जिसप्रकार कृषि अथवा सेवा आदि से प्राप्त किया हुआ धन भोग वा अन्य प्रकार से क्षय होजाता है इसी प्रकार सकामकर्मी के दानादि पुण्य से उपार्जित भोगसाधन क्षय होजाते हैं निष्काम कीहुई उपासना ही फलदायक होती है सकाम नहीं, इसीलिये कहा है कि जो विद्वान्=ब्रह्मवेत्ता परमात्मा तथा सत्यकामनाओं को भलेप्रकार जानता हुआ यहां से पयान करता है उस ज्ञानी पुरुष का सब लोकों में स्वच्छन्दगमन होता है और सकामकर्मी अविद्वान् जिसने परमात्मा और सत्यकामनाओं को नहीं जाना वह बार २ जन्म मरण को प्राप्त होकर अनेक प्रकार के कष्ट भोगता है॥

इति प्रथमःखण्डः समाप्तः

## अथ द्वितीयःखण्डः प्रारभ्यते

सं०—अब उक्त ब्रह्मवेत्ता मुक्त पुरुष का ऐश्वर्य्य कथन करते हैं:—

स यदि पितृलोककामो भवति सङ्कल्पादेवास्य पितरः

समुत्तिष्ठन्ति तेन पितृलोकेन सम्पन्नो महीयते ॥ १ ॥

अर्थ—वह मुक्त पुरुष यदि पितृलोक की कामना वाला होता है तो इसके सङ्कल्प से ही पितर उपस्थित होजाते हैं, उन पितरों से सम्पन्न होकर ऐश्वर्य्य को प्राप्त होता है ॥

अथ यदि मातृलोककामो भवति सङ्कल्पादेवास्यमातरः समुत्तिष्ठन्ति । तेन मातृलोकेन सम्पन्नो महीयते ॥ २ ॥

अर्थ—और यदि वह मुक्त पुरुष मातृलोक की कामना वाला होता है तो इसके सङ्कल्प से ही मातायें उपस्थित होजाती हैं, उन माताओं से सम्पन्न होकर पूजा जाता है ॥

अथ यदि भ्रातृलोककामो भवति सङ्कल्पादेवास्य भ्रातरः समुत्तिष्ठन्ति । तेन भ्रातृलोकेन सम्पन्नो महीयते ॥ ३ ॥

अर्थ—और यदि वह भ्रातृलोक की कामना वाला होता है तो सङ्कल्प से ही इसके भ्राता उपस्थित होजाते हैं, उन भ्राताओं से सम्पन्न होकर पूज्य होता है ॥

अथ यदि स्वसृलोककामो भवति सङ्कल्पादेवास्य स्वसारः समुत्तिष्ठन्ति तेन स्वसृलोकेन सम्पन्नो महीयते ॥ ४ ॥

अर्थ—और यदि वह स्वसृलोक की कामना वाला होता है तो सङ्कल्प से ही इसकी बहनें उपस्थित होजाती हैं, उन बहिनों से सम्पन्न होकर प्रतिष्ठित होता है ॥

अथ यदि सखिलोककामो भवति सङ्कल्पादेवास्य सखायः समुत्तिष्ठन्ति तेन सखिलोकेन सम्पन्नो महीयते ॥ ५ ॥

अर्थ—और यदि वह सखिलोक की कामना वाला होता है तो सङ्कल्प से ही इसके सखा उपस्थित होजाते हैं, उन सखाओं से सम्पन्न होकर ऐश्वर्य्यशाली होता है ॥

अथ यदि गन्धमाल्यलोककामो भवति सङ्कल्पादेवास्यगन्धमाल्ये समुत्तिष्ठतस्तेन गन्धमाल्यलोकेन सम्पन्नो महीयते ॥६॥

अर्थ—और यदि वह गन्धमाला की कामना वाला होता है तो सङ्कल्प से ही इसको गन्धमाला उपस्थित होजाती हैं, उन गन्धमालाओं से सम्पन्न होकर पूजा जाता है ॥

अथ यद्यन्नपानलोककामो भवति सङ्कल्पादेवास्यान्नपाने समुत्तिष्ठतस्तेनान्नपानलोकेन सम्पन्नो महीयते ॥ ७ ॥

अर्थ—और यदि वह अन्न पान की कामना वाला होता है तो सङ्कल्प से ही इसको अन्न पान उपस्थित होजाते हैं, उस अन्नपान से सम्पन्न होकर ऐश्वर्य्यशाली होता है ॥

अथ यदि गीतवादित्रलोककामो भवति सङ्कल्पा-
देवास्य गीतवादित्रे समुत्तिष्ठतस्तेन गीतवादि-
त्रलोकेन सम्पन्नो महीयते ॥ ८ ॥

अर्थ—और यदि वह गीत तथा वादित्र की कामना वाला होता है तो सङ्कल्प से ही इसको गीत तथा वादित्र=बाजा उपस्थित होते हैं, उन गीतवादित्र की प्राप्ति से सम्पन्न होकर प्रतिष्ठित होता है ॥

अथ यदि स्त्रीलोककामो भवति सङ्कल्पादेवास्य स्त्रियः
समुत्तिष्ठन्ति तेन स्त्रीलोकेन सम्पन्नो महीयते ॥ ९ ॥

अर्थ—और यदि वह स्त्री की कामना वाला होता है तो सङ्कल्प से ही इसको स्त्रियां प्राप्त होजाती हैं, उन स्त्रियों से सम्पन्न होकर प्रतिष्ठित होता है ॥

यं यमन्तमभिकामो भवति यं कामं कामयते सोऽस्य
सङ्कल्पादेव समुत्तिष्ठति तेन सम्पन्नो महीयते ॥ १० ॥

अर्थ—वह मुक्त पुरुष जिस २ पदार्थ की कामना वाला होता अथवा कामनाओं से अतिरिक्त जिस २ कामना को करता है वह उसको सङ्कल्प से ही प्राप्त होजाती हैं, उन कामनाओं से सम्पन्न होकर पूज्य होता है ॥

भाष्य—इस खण्ड में मुक्त पुरुष का ऐश्वर्य्य इस प्रकार वर्णन किया है कि वह सब लोकलोकान्तरों में स्वेच्छाचारी होकर विचरता है और उसका ऐसा अपूर्व सामर्थ्य होता है कि उसके लिये सब भोग आत्मभूत होते हैं अर्थात् अपने सामर्थ्य से ही उक्त भोगों को लाभ कर लेता है किसी विषयान्तर की उसको आवश्यकता नहीं होती ॥

इति द्वितीयः खण्डः समाप्तः

## अथ तृतीयःखण्डः प्रारभ्यते

सं०—अब जिन कारणों से उक्त ऐश्वर्य्य प्राप्त नहीं होता उनका कथन करते हैं:-

त इमे सत्याः कामा अनृतापिधानास्तेषाᳪसत्यानाᳪसताम
नृतमपिधानं यो यो ह्यस्येतः प्रैति न तमिह दर्शनाय लभते ॥१॥

अर्थ-वह उक्त सब कामनायें सत्य हैं, परन्तु सबको प्राप्त नहीं होतीं, क्योंकि अनृतरूप ढकने से ढकी हुई हैं अर्थात् उन सत्यकामनाओं को ढकने वाला निरन्तर सब के हृदयों में वर्तमान अनृतरूप अविद्या ही ढकना है, इसी कारण निश्चयकरके यहां से इसका जो २ मरकर जाता है उसके दर्शन की यहां इच्छा करता हुआ भी प्राप्त नहीं करसकता ॥

सं०-अब सत्य कामनाओं के ज्ञाता विद्वान् पुरुष को फल कथन करते हैं:—

अथ ये चास्ये ह जीवा ये च प्रेता यच्चान्यदिच्छन्न लभते सर्वं तदत्रगत्वा विन्दतेऽत्र ह्यस्यैते सत्याःकामा अनृतापिधानास्तद्यथापि हिरण्यनिधिं निहितमक्षेत्रज्ञा उपर्युपरि सञ्चरन्तो न विन्देयुरेव मेवेमाः सर्वाः प्रजा अहरहर्गच्छन्त्य एतं ब्रह्मलोकं न विन्दन्त्यनृतेन हि प्रत्यूढाः ॥२॥

अर्थ—और इस विद्वान् पुरुष के जो सम्बन्धी इस लोक में जीवित हैं, जो मरगये हैं और जो अन्य पदार्थ हैं उन सबकी इच्छा करता हुआ भी प्राप्त नहीं करसकता, और विद्वान् पुरुष इन सब को परमात्मा के निकट जाकर प्राप्त करता है, क्योंकि ब्रह्म में विद्वान् पुरुष के लिये ही यह सत्यकामनायें हैं जो अनृत से ढकी हुई हैं, उक्त विषय में दृष्टान्त है कि जैसे क्षेत्र का स्वामी क्षेत्र को भले प्रकार न जानने वाला ऊपर २ व्यापार करते हुए भी क्षेत्र के भीतर गढी हुई हिरण्यनिधि को नहीं जानते, इसी प्रकार यह सब प्रजायें प्रतिदिन ब्रह्म को प्राप्त होती हुई भी अनृत से ढकी हुई होने के कारण इस ब्रह्म को लाभ नहीं करसकीं ॥

सं०-अब आत्मा का स्वरूप कथन करते हैं:—

स वा एष आत्मा हृदि तस्यैतदेव निरुक्तꣳहृदयमिति तस्माद्धृदयमहरहर्वा एवंवित्स्वर्गं लोकमेति ॥ ३ ॥

अर्थ—यह आत्मा हृदय देश में है, उसका यही निर्वचन है कि हृदय में यह आत्मा है इसी कारण इसको "हृदय" कहते हैं, ऐसा जानने वाला निश्चयकरके प्रतिदिन उच्च अवस्था को प्राप्त होता है ॥

भाष्य—हृद् + अयं = हृदयं = हृदय में अयं = आत्मा होने से इसका नाम "हृदय" है, जो पुरुष परमात्मा को अपने हृदय में निरन्तर विद्यमान मानकर सांसारिक यात्रा करते हैं वह सदा ही उन्नत होते हैं अर्थात् वह परमात्मा के न्यायरूप दण्ड से भयभीत होकर वेदोक्त

आज्ञा का पालन करने के कारण, पाप के भागी, नहीं होते, वह सदा ही सत्य का अवलम्बन करते हैं, इसीलिये, कथन किया है कि उनकी उच्च अवस्था होती है॥

सं०-अब उक्त ब्रह्म का प्रकारान्तर से कथन करते हैं:—

अथ य एष सम्प्रसादोऽस्माच्छरीरात्समुत्थाय
परंज्योतिरुपसम्पद्यस्वेन रूपेणाभिनिष्पद्यत
एष आत्मेति होवाचैतदमृतमभयमेतद्ब्रह्मेति।
तस्य ह वा एतस्य ब्रह्मणो नाम सत्यमिति॥४॥

अर्थ-और जो यह जीवात्मा है वह इस शरीर को त्याग परमात्मा को प्राप्त होकर अपने निजरूप से वर्तमान हुआ २ उसी में विचरता है, आचार्य्य बोले कि हे शिष्यो! जिसमें यह जीवात्मा स्थित होता है वही परमात्मा है, वही अमृत, अभय और यही ब्रह्म है, निश्चय करके इस ब्रह्म का नाम "सत्य" है॥

सं०-अब ब्रह्म के उक्त "सत्य" नाम की व्याख्या करते हैं:—

तानि ह वा एतानि त्रीण्यक्षराणि "सति यमिति"
तद्यत् "सत्" तदमृतमथ यत् "ति" तन्मर्त्यमथ
यत् "यम्" तेनोभे यच्छति। यदनेनोभे यच्छति
तस्माद् "यम्" अहरहर्वा एवंवित्स्वर्गं लोकमेति॥५॥

अर्थ-निश्चयकरके ब्रह्म के "सत्य" नाम में स, ति, य यह तीन अक्षर हैं, इन अक्षरों में जो सकार है वह अमृत है और जो तकार है वह मर्त्य है और जो यकार अक्षर है वह उक्त दोनों को नियम में रखने के कारण "य" कहलाता है, निश्चयकरके ऐसा जानने वाला प्रतिदिन उच्च अवस्था को प्राप्त होता है॥

भाष्य-"सत्य" पद में स+त+य यह तीन अक्षर हैं, "स" का अर्थ अमृत जीवात्मा तथा "त" का अर्थ मर्त्य=प्रकृति और "य" का अर्थ ब्रह्म है अर्थात् जीव और प्रकृति को जो अपने अधीन रखता है उसका नाम "सत्य" है, यहां परिवर्त्तनशील होने से प्रकृति को "मर्त्य" कहा गया है, क्योंकि उसके महदादि कार्य्य आविर्भाव तिरोभाव को प्राप्त होते हैं, जो सत्य को भलेप्रकार जानता है वह प्रतिदिन उच्चगति को प्राप्त होता है॥

इति तृतीयःखण्डः समाप्तः

